

'सवेरा-संघर्ष-गर्जन'की इस तीसरे संस्करणकी भूमिकामें मुझे कुछ पुरानी बातें दोहरानी हैं, कुछ नयी कहनी हैं। मैंने 'सवेरा'के वक्तव्यमें लिखा था—प्रस्तुत कहानियोंका विषय नवीन और असामान्य है। मानव जाति ( भारतीय ) का प्राथमिक इतिहास—विशेषकर सामाजिक—इनका आधार है, प्राचीन भारतीय संस्कृतिका अंकन इनका उद्देश्य''''यह सीरीज दस भागोंमें समाप्त होगी। प्रस्तुत संग्रह उसका प्रथम भाग है जिसका काल-प्रसार मानवजातिके शैशवसे ऋग्वैदिक युग तक है।''''इसकी कहानियोंकी संख्या दस है। भाषा प्राचीन संस्कृतिके अनुरूप है और विचार-प्लॉट आदि भी तद्विषयक और तत्कालीन हैं। लिखनेके पूर्व कहानियोंके कथा प्रसंग विशेष प्रयाससे स्थिर नहीं किये गये। इससे वे अधिकतर भावात्मिका हो गयी हैं। ऋग्वेदके मन्त्र किसी-किसी कहानीके आधार हैं। कथानक अधिकतर कहानी प्रारम्भ करनेके बाद अपने-आप बनता चला गया है—उत्तरवाक्य पूर्ववाक्यसे स्वतः प्रसूत होता गया है। इसीसे प्रत्येक कहानीके लिखनेमें ढाईसे साढ़े तीन घण्टों तकका समय लगा है, प्रत्येक कहानी एक ही बैठकमें समाप्त हुई है और कुल दस दिनोंमें लिखी गयी हैं।''''कुछ कहानियोंमें नायक-नायिकाओं और अन्य पात्रोंका स्थान देवताओंने ले लिया है। यह विधान लेखकका अपना नहीं, स्वयं ऋग्वेदका है। सुरों और मानवेतर व्यक्तियोंकी कल्पना उसी प्रकार हुई है जिस प्रकार ऋषियोंने की थी। हाँ, कथावस्तुकी कल्पना लेखककी अपनी है।

'संघर्ष'के वक्तव्यमें मैंने लिखा था—संग्रह मानव-तरंगिणीका द्वितीय तरंग है। धारावाहिक रूपसे ऐतिहासिक और सांस्कृतिक विकासका

हाँ इसमें भी ध्यान रखा गया है।''''प्रस्तुत संग्रहका समय-प्रसार सातवीं सदी ई० पू० से तीसरी सदी ई० पू० तक है।

इसी प्रकार तीसरे तरंग वर्गनके वक्तव्यमें लिखा—इसकी पहली सात कहानियाँ पुरीके समुद्र-तटपर लिखी गयीं। उनका समय-प्रसार तृतीय शती ई० पू० से द्वितीय शती ई० पू० तक है।

नयी बात जो कहनी है, यह है — इन तीनों संग्रहोंका यह पहला संयुक्त प्रकाशन है, जिसके लिए मैं भारतीय ज्ञानपीठका कृतज्ञ हूँ। कहानियाँ योजनाबद्ध रूपसे न केवल हिन्दीमें बल्कि किसी भी देशी-विदेशी भाषामें पहली हैं। इनके बंगीय समीक्षकने मॉडर्न रिव्यू ( जनवरी, १९४२, पृ० ८०–८१) में अपनी आलोचनामें लिखा था—इस आलोचककी जानकारीमें श्री भगवतशरणने हिन्दी साहित्यके क्षेत्रमें एक नये मार्गका निर्माण किया है। उन्होंने जो जमीन तय की है वह क्वाँरी है, पर उसपर चले हैं ये नव-निर्माता (पायोनियर) के साहससे, कविके चक्षुसे, दार्शनिककी अन्तर्दृष्टिसे, और निरन्तर विकसित होते और महत्त्वाकांक्षी मानवके प्रेमीके हृदयसे। ऐतिहासिक दृष्टिसे एकाध कहानियाँ जयशंकर प्रसादने और सम्भवतः एक या दो राय कृष्णदासने लिखी थीं। इस दृष्टिसे लिखीं ये कहानियाँ सर्व-प्रथम थीं।

कुछ आलोचकोंने राहुलजीके 'वोल्गासे गंगा'का बखान करते समय लिखा कि 'सवेरा' आदि उसीपर आधृत हैं। यह भी ध्यान नहीं रखा कि राहुलजीने स्वयं अपने उस संग्रहके एक संस्करणकी भूमिकामें 'सवेरा' आदिका न केवल उल्लेख किया था बल्कि ( कोई भी दोनोंको मिलाकर अनायास कह सकता है ) 'सवेरा'की पहली तीन कहानियोंको ही 'वोल्गासे गंगा'की पहली तीन कहानियोंका आधार बनाया था। इस सम्बन्धमें किसने किसको प्रेरणा दी इसको प्रतीति तो दोनों कृतियोंके छपे प्रकाशन-

वर्षोंपर भी एक नजर डालकर की जा सकती थी। मेरे संग्रह 'वोल्गासे गंगा'से प्रायः दो साल पहले प्रकाशित हुए जिनकी स्वयं राहुलजीने प्रकट सराहना की।

इन कहानियोंने अनेक हिन्दी कवियों-कहानीकारों-उपन्यासकारों-नाटककारोंको प्रभावित किया। हाँ, आभार प्रदर्शन करना इस देशमें निःसन्देह अपयशका कारण समझा जाता है! 'विध्वंसके पूर्व', 'विक्रमोर्वशी', 'विलासी' ( उदयन-सम्बन्धी ), 'क्रान्ति', 'गर्जन' आदि कहानियाँ बार-बार हमारे कृतिकारोंके अन्तर और उनकी कृतियोंमें अनाख्यात उतरीं। यहाँ एक, केवल एकके प्रति संकेत किये बिना न रह सकूँगा। जब रांगेय राघवका 'मुर्दोंका टीला' आधा पढ़ चुका तो उसमें अपने 'विध्वंसके पूर्व' ( सवेरा ) के दो पात्रों—नर्तकी और योगिराजको पाकर चकित हुआ और सद्यः उपन्यासकारकी भूमिकाकी ओर लौटा, कदाचित् उसमें कुछ उल्लेख हो। उल्लेख मिला, 'सवेरा'का उल्लेख—बायें हाथकी प्रशस्ति—उन पात्रोंके 'उत्-हरण'का नहीं, जो इतिहासके नहीं, केवल मेरे सिरजे थे; मैं उस भूकम्पकी बात नहीं कहता जिसे मेरी ही भाँति उस उपन्यासकारने भी अपनाया, मैंने दस साल पहले, उसने दस साल पीछे!

प्रसन्नता है कि इन संग्रहोंका उपयोग हुआ। और जिस प्रकार उपयोग इन्हें स्वायत्त करके हुआ उसे देखते इन्हें अपना कहते भी संकोच होता है। जिस संस्कृतिकी प्रेरणासे ये कहानियाँ लिखी गयीं स्वयं उसीकी घोषणा है—

**अयं निजः परोवेति गणना लघुचेतसाम्।**

— *भगवतशरण उपाध्याय*

## • सवेरा



## • संघर्ष

● ● ●

# सवेरा

•



• •

# सवेरा

[ कहानी मानवताके शैशवकी है जब अभी भाषाका जन्म नहीं हुआ था, और जब भावोंकी अभिव्यक्ति संकेतों-द्वारा होती थी। मातृसत्ताकी प्रतिष्ठा थी। इस कालको मानव-जातिशास्त्रके वैज्ञानिक मातृसत्ता ( मेट्रिआर्कल स्टेट ) कहते हैं। परिवारके विविध सम्बन्धजनित आचारोंकी अभीतक सृष्टि नहीं हुई थी। ]

उषाने जब प्राची गगनके द्वार खोले कनकतारोंसे गुहाका अन्तरतम भासमान हो उठा। नारी एक कुलाँच भर द्वारपर आ खड़ी हुई। धीरे-धीरे नर भी बाहर निकला, कन्धेसे परिवार लपेटे—दो कुमारों तीन कुमारियोंका।

नर-नारीको घेरे उनका बाल-कुटुम्ब खड़ा था। नारीने पार्श्वमें खड़े नरकी ग्रीवा दाहिनी भुजासे जकड़ते हुए जँभाई ली। नरने बायें हाथसे उसे और कस लिया। नारीने दोनों हाथ ऊपर फेंक अँगड़ाई ली। कन्धोंकी नसें सैकड़ों उलझी रज्जुओं-सी खिच गयीं, पैरोंकी पिण्डलियाँ निकल आयीं। वह हँसी, श्मश्रुल नरने उसकी प्रतिध्वनि की। बच्चोंके अट्टहासके योगसे प्रतिध्वनि कुछ देरतक गूँजती रही।

इसी बीच एक कुमारीने एक कुमारको चुटकी काटी। कुमार चीत्कार कर उठा। नर-नारी घूम पड़े। कुमारने कुमारीकी ग्रीवा पकड़ रखी थी। त्यौरी चढ़ाकर नारीने कुमारको देखा और कुमारीको पकड़कर किंचित् मसल दिया। दोनों शान्त हो गये।

अभी शब्द—भावार्थ शब्द—का बोध मनुष्यको नहीं हुआ था। सारा व्यापार संकेतसे होता था, जिसके यान थे हास और अश्रु। भाषा थी पर मूक, भाव थे पर निःशब्द।

नर नारीके अन्तरतम, सर्वांगसे अवगत था। उसकी रूपरेखाका कोई अंश उससे प्रच्छन्न न था। एकको दूसरेके अवयवोंके सम्बन्धमें कभी कुतूहल नहीं होता था—सभी स्पष्ट था, सम्मुख दृष्टिगम्य।

आत्माका उदय अभी नहीं हुआ था, न धर्मतत्त्वोंकी जिज्ञासाका आरम्भ ही। धर्मतत्त्व कदाचित् गुहाके अज्ञात, अन्धपूरित कोणमें अभी प्रच्छन्न थे, यदि सर्वथा उनका अभाव न था। न नर अभी भावुक था, न नारी रहस्यमयी। दोनों चेतन मांसपिण्ड थे—न एकमें शंका थी, न दूसरेमें उसका कृत्रिम समाधान।

पक्षियोंका कलरव शान्त हो चुका था। आहारकी खोजमें वे नीड़ोंसे उड़ चुके थे। अनेक वन्यजीव आसपाससे निकल रहे थे। नारी नरके पार्श्वसे उछली और समीपके पारिजातपर जा लटकी। उसपर रखे प्रस्तर-निर्मित शस्त्रोंको उसने सावधानीसे सँभाला फिर वह झट नीचे कूद पड़ी। बच्चे दौड़कर उससे जा चिमटे। उसने उन्हें चाटा, धीरे-धीरे थपकियाँ दीं और बारी-बारीसे एक-एकको धकेल दिया। बच्चे लौटे और नरसे लिपट गये। नारी छलाँग मारती उपत्यकाकी सीमापर खड़े वृक्षोंमें खो गयी।

बच्चे कभी नरके कन्धोंसे, कभी पारिजातकी शाखाओंसे लटक-लटक खेलने लगे। उनके फेंके पत्थरोंसे कृशकाया नदीमें वृत्ताकार तरंगें उठतीं जिन्हें कुतूहलवश पकड़नेके लिए वे उसमें कूद पड़ते। दुपहरीकी धूपसे नदीका शीतल जल उनकी रक्षा करता। सहज स्फूर्तिसे वे इस पारसे उस पार और उस पारसे इस पार तैर जाते और उनकी क्रीड़ाध्वनि समीपके जलप्रपातके गम्भीर घोषमें डूब जाती।

जब नरने दो पत्थरोंको रगड़ सेमलकी रूईमें अग्नि-संचार किया उसका मुख-मण्डल बालरविकी अरुणाईमें अग्निज्वालाके सम्पर्कसे चमक उठा। श्मश्रुल मुख अधिकतर काले बालोंसे छिपा कुछ भयानक हो रहा था और जहाँ-तहाँ उनके भीतरसे वह झलक जाया करता। चिपटी नासिकाने होठका अग्रभाग अधिकतर ढँक लिया था और उसके रन्ध्रोंसे निकलकर लम्बे केशगुच्छ वायुमें फहरा रहे थे। छोटी-छोटी टहनियाँ और सूखे पत्ते उसने अग्निमें डाल दिये, फिर वह वन्य मानव-जन्तु दौड़कर अपने बाल-कुटुम्बसे जा मिला।

आखेटसे नारी लौटी। उसके सुपुष्ट अंगोंमें आखेटके वेगने स्फूर्ति भर दी थी। चौड़े सुडौल कन्धोंसे दो मृग उतार उसने अग्निमें फेंक दिये। नीचे नदीके कूलसे दौड़कर बच्चे उससे लिपट गये। उसने उन्हें चाटा, चिमटाया। तीसरा पहर हो चला था, भूखकी मात्रा स्पष्ट हो चुकी थी।

सन्ध्या समय लकड़ियाँ चुनते कनिष्ट कुमारको जब सिंह उठा ले चला, उसके चीत्कारसे वनप्रान्तर गूँज उठा। उपस्थित भयकी आशंकासे बच्चेको गुहामें छोड़ नर और नारी बाहर दौड़ पड़े। उन्होंने देखा, सिंह उनके बालकको लिये एक छलाँगमें क्षीण स्रोत लाँघ गया। अर्थरहित शब्द करते दोनों उसकी ओर दौड़े।

सिंह रुका। उसने फिरकर पीछे देखा। नारीने उसको लक्ष्य कर पत्थर मारा, उसका एक नेत्र जाता रहा। एकाएक उसकी पूँछ फड़की और वह कूदकर नदीके इस पार आ पहुँचा। नर-नारी पासके वृक्षपर चढ़ गये। सिंहने वेगसे उछलकर उनपर आक्रमण किया। नारीने हथौड़ेसे उसके मस्तकपर भरपूर आघात किया। वह नीचे आ रहा।

नरने जो पत्तोंकी आड़से नदी-पार दृष्टि डाली तो बेटेको मृत्युके साथ अन्तिम संघर्ष करते पाया। स्नेहातिरेकने उसके भयको जीत लिया।

सिंह उसकी आँखोंसे ओझल-सा हो गया और वह विकराल मानव वृक्षसे कूद पड़ा। आहत मृगेन्द्र अपने फटे मस्तकसे बहते रक्तस्रोतसे लहूलुहान हो रहा था। विकराल दाढ़ोंवाले भयानक मुँहको खोल पलक मारते वह उसपर टूट पड़ा। बिजलीकी भाँति चमककर नर वृक्षके पीछे हो लिया। सिंह फिर झपटा पर अबकी वह नरके प्रस्तर-प्रहारको न सँभाल सका। उसकी एक ग्रीवा टूट गयी।

केसरी पीछे हटा, उसके केसर सहसा हवामें लहरा उठे। क्षण-भरमें नर उसके वक्षके नीचे ढँक जाता पर नारीके फेंके पत्थरकी चोट सिंहकी कोखमें लगी और वह एकाएक सुन्न हो गया। नर उसके नीचेसे बिल्लीकी भाँति सरक निकल भागा।

नारी वृक्षसे कूदी और आहत बेटेकी प्राणरक्षाके अर्थ उसके पास दौड़ गयी। जलस्रोत लाँघ जब वह उस पार पहुँची, बालककी मृत्यु-वेदना चरम सीमातक पहुँच चुकी थी। माँकी गोदमें उसने दम तोड़ दिया। इसी समय सिंह गरजा और नरने चीत्कार किया। निश्चेष्ट नारीका स्वप्न टूटा। उसने जब नदी-पार दृष्टि फेरी, केसरी और मानवको परस्पर गुँथा देखा।

अद्भुत दृश्य था उस पशु-मानव-युद्धका। दोनों एक-दूसरेसे चिमट गये थे। सिंह पंजोंसे मनुष्यपर प्रहार कर रहा था और मनुष्य उसपर हथौड़ा बरसा रहा था। दोनोंकी शक्ति क्षीण हो गयी थी, दम फूल रहा था, पर अन्यथा मृत्युकी आशंकासे दोनों चोटें कर रहे थे। नरकी अँत-ड़ियाँ सिंहने निकाल डाली थीं और सिंहकी बची आँख भी नरने अपने लम्बे नखोंसे फोड़ दी थी। अन्धा पशु मनुष्यपर अनजानी चोटें करता और मनुष्यमें किंचित् हटकर अपनी रक्षा करनेकी ताब न थी।

बड़ा लोमहर्षण संघर्ष था। जब नारी वहाँ पहुँची, उसने नरको क्षतविक्षत देखा और सिंहको लहूलुहान। एक अनोखी वन्य भावनाने उसके हृदयमें प्रवेश किया। क्षण-भर उसकी इच्छा हुई कि वह यह अद्भुत

मरणान्तक पशु-मानव-युद्ध देखे, उसमें योग न दे। परन्तु शीघ्र आत्मीयके वियोग और पुत्रके प्रतिशोधकी असह्य मात्राने उसे धर दबाया। उसका वक्ष फूलने लगा और वह क्रुद्ध मानवी तड़पकर पशुपर टूट पड़ी।

सहायताका आभास पा नरने संज्ञा लाभ की। अस्फुट मुसकानकी एक क्षीण रेखा उसके मुखपर दौड़ गयी। विलुप्तप्राय संज्ञामें भी वह सिंहपर आघात कर रहा था, अब उसकी चेष्टा और भी तीव्र हो उठी। उसके उत्साहने शक्ति पायी और उसकी निर्बल काया एक बार फिर सचेष्ट हो उठी। हथौड़ा उठानेकी शक्ति उसमें न थी पर वह पशुकी देह जहाँ-तहाँ नखोंसे नोचने लगा। नेत्रहीन केसरी रह-रहकर क्रोधसे दहाड़ उठता, वेदनासे चीत्कार कर उठता। नारीके हथौड़ोंसे अपनी रक्षा करनेके निमित्त अन्धा पशु अपना मस्तक इधरसे उधर और उधरसे इधर हटाता और मुँह खोल वह हवामें अपने अगले पैर मारता पर हथौड़े, सधे हुए, उसके मस्तकपर पड़ते और वह बिलला उठता। फिर नीचे पड़े मानवको बदलेमें दबा उसके पार्श्वकी एकाध अस्थियाँ तोड़ डालता। वेदनासे भर जब पुरुष चिल्ला उठता नारी अपने आक्रमणका वेग द्विगुणित कर देती।

नारीके निरन्तर आघातोंसे जब सिंहका मस्तक चूर्ण हो गया तब उसके गिरनेके शब्दको सुन मरणासन्न मानव उठा, पर उसमें खड़े होनेकी शक्ति न थी। उसका निर्जीव शरीर-पंजर सिंहके शवपर गिर पड़ा।

क्रोध और प्रतिशोधके द्विगुणित वेगसे प्रेरित नारी मृत सिंहपर फिर टूटी। उसका वक्ष उसने पत्थरकी छुरीसे फाड़ डाला, अस्थियाँ हथौड़ेसे तोड़ दीं। नारीके चीत्कार और हुंकारको सुन बच्चे भी गुहासे निकल आये। उन्होंने देखा, सिंहके वक्षसे रक्तकी धारा फूट पड़ी है और माँ अंजलियाँ शोणित भर-भर पी रही है। अभी थोड़ी देर पहले सिंहने उसके बच्चेका रुधिर पिया था, अब वह स्वयं उसे लौटा रहा था। बच्चे भी गुहासे निकल उसपर टूट पड़े और लगे माँका अनुकरण करने। शोणितकी धारा उष्ण थी, उसमें एक अद्भुत, अपूर्व स्वाद था, उनका अनजाना।

युद्धका अन्त बड़ा रोमांचकारी था। घटनाओंसे भरे जीवनकी सन्ध्या-वेलामें वन्य-मानव केसरीके मस्तकपर अपना मस्तक रखे अनन्त निद्रामें निर्विघ्न सो रहा था। उसके श्मश्रु केसरीकी सटासे उलझे थे और उसका रक्त मृगेन्द्रके रक्तमें खो गया था।

दस वर्ष बाद।

नारीकी शक्ति और सत्ता दोनों क्षीण हो गयी थीं। शक्तिकी छाया-भर शरीरपर रह गयी थी, सत्ताका आभास-मात्र अब उसके कुटुम्बियोंको होता था। कभीकी सौन्दर्यधनी नारी आज अप्रतिभ, निस्तेज हो गयी थी। आखेट और अन्य कौटुम्बिक व्यापार धीरे-धीरे शक्तिमती कन्याओंके हाथमें चले जा रहे थे। फिर भी उसके शासनका किसीने विरोध नहीं किया।

पुत्रियोंका रूप निखर आया था। बड़ी, छब्बीस वर्षकी सलोनी युवती, माँसे सदा कुछ खिंची रहती। कारण स्पष्ट न था पर माँको कभी-कभी इसका आभास खलता। यह युवती माँकी सत्ताकी उत्तराधिकारिणी थी। शारीरिक शक्तिमें माँ उसका लोहा मानती थी। छोटीने कदाचित् इन बातोंको अभी सोचा न था। वह खेलती, खाती, सो जाती।

वसन्तकी दुपहरीमें गुहाके चारों प्राणी जलस्रोतमें कूद पड़े। सबसे आगे युवक था, उससे लगी बड़ी युवती, और पीछे छोटीके साथ नारी। चारों तैर रहे थे। युवकने सहसा डूबकर युवतीको टाँग लिया, फिर चाटकर उसे बहावकी ओर दूर फेंक दिया। नारी देख रही थी। एक अनियन्त्रित भाव उसके हृदयमें वेगसे उठा और वह दो हाथ आगे तैर गयी। युवक-युवती हँसते, किलकते, धाराके सहारे बहे जा रहे थे। नारी

रुकी और बहावके साथ धीरे-धीरे बहने लगी। उसके हृदयमें एक नये भावस्रोतका जन्म हो चुका था और वह उसमें डूबने-उतराने लगी। उसके भीतर हलचल-सी मची थी। सामने जो दृष्टि गयी, उसने देखा—युवकने युवतीके गलेमें बाँह डाल दी है और दोनों आनन्दसे पुलकित चुपचाप बहे जा रहे हैं—निरुद्देश्य, निःशब्द।

अब सँभालना असम्भव था। भीतरके उठते भावोंने धक्का दिया। जलको वेगसे चीरती नारी उनकी पीठसे जा लगी। युवतीके मस्तकमें उसने बलपूर्वक सिरसे ठोकर मारी। युवककी त्यौरी चढ़ गयी। युवतीने एकाएक लौटकर नारीकी गरदन पकड़ ली। नारी आत्मरक्षाके लिए छटपटाने लगी। युवकने बढ़कर छुड़ा दिया और नारी छोटी युवतीको ले गुहामें चली गयी।

सन्ध्या हो चली थी। तेजहीन सूर्य प्रतीचीका सुवर्णरंजन कर रहा था। श्वेत, रुईकी भाँति हलके मेघ स्वर्णांकित छोरोंसे सजे व्योममें इधरसे उधर बह रहे थे। कलकल करता जलस्रोत वनस्थलीके अंचलमें कन-कतारकी भाँति दमक रहा था। रविरश्मियोंके स्पर्शसे जलप्रपातसे उठते असंख्य नीहारोंमें अनेक रंग रह-रहकर चमक उठते। रंगबिरंगे फूलोंसे प्रकृतिकी गोद भरी थी। युवक और युवती एक-दूसरेके गलेमें बाँह डाले प्रपातके पास खड़े उसके नीहारोंमें उठते-बैठते रंगोंको कुतूहलपूर्वक देख रहे थे। ऊपर मृगोंका एक जोड़ा दौड़-दौड़, उछल-उछल, खेल रहा था। पुलकित युवतीमें सहसा कम्पन हुआ। उसका शरीर बेंतकी नाईं हिल गया। युवतीके इस कम्पनसे, उसके स्पर्शसे, युवकका अन्तरतम हिल उठा। उसने अपना मस्तक युवतीकी ग्रीवापर रख दिया। युवती एकाएक युवकको उठा एक ओर दौड़ गयी।

नारी वृक्षकी ओटसे उनकी गतिविधि देख रही थी। वह तड़पकर कई पग आगे निकल आयी, फिर सहसा रुककर गुहाकी ओर घूम पड़ी।

उसके नथने फूल रहे थे, नेत्रोंसे अग्निकी लपटें निकल रही थीं। इसी समय पारिजात वृक्षपर कोयल कूक उठी। पिछले कई दिनोंसे नारीको एक अपूर्व भावनाने धर दबाया था। उसकी स्वभावतः सुलझी भावरज्जुओंमें गुत्थी पड़ गयी थी और इस उलझनको वह सुलझा नहीं सकती थी, सारी शक्ति लगाकर केवल वह उन्हें तोड़ सकती थी। उसे अकारण क्रोध हो आया करता। छोटी युवती जब उसके पास आती, वह मुँह फेर लेती। भोजन कई दिनोंतक उसने छुआ तक नहीं। वह चाहती कि सारे विश्वको उखाड़ फेंके।

उसके सर्वथा जलते शरीरपर कोयलकी कूक नमककी भाँति लगी। वह पारिजातपर लपकी। कोयल तो उड़ गयी पर नारीने उसका नीड़ उजाड़ फेंका। उसमें पड़े अण्डोंके शत-शत खण्ड कर डाले। जब इससे भी जी न भरा तब उसने वृक्षकी कितनी ही डालियाँ तोड़ डालीं, पासके फूल-पौधे उखाड़ फेंके। उसका जीवन डाँवाडोल हो रहा था। उसके छोटे-से हृदयमें प्रलयकी आँधी उठ रही थी।

आज उसने जाना—अब वह अपने कुटुम्बकी स्वामिनी नहीं रही। उसकी सत्ताका ह्रास वेगसे हो चला था। उसकी कामना और उसके अनियन्त्रित शासनमें बार-बार ठेस लगने लगी थी। फिर भी उसके लिए यह स्वीकार करना कठिन था कि जिस पुरुषपर वह आँख लगाये उसे उसीके शासनमें पली छोकरी सामनेसे उठा ले जाये। सारा शरीर जल उठा। क्रोध और क्षोभकी हृदयमें एक बाढ़-सी आ गयी। नारी उपत्यकामें दौड़ पड़ी।

कुछ अद्भुत रहस्य था उसके हृदयका – जब युवक और युवती गुहामें रहते वह उनसे ईर्ष्या और घृणासे जला करती, जब वे उसकी आँखोंसे ओझल होते उसके क्रोधकी सीमा न रहती।

तृष्णाका उन्माद लिये युवक-युवती वनमें खो गये थे, तृप्तिकी शान्ति लिये वे लौटे। नारीने मुँह फेर लिया।

निशीथकी वेलामें सर्वत्र नीरवताका राज था। रात्रिकी निस्तब्धताको और भी भयानक करता हुआ कभी-कभी दूरसे व्याघ्र दहाड़ उठता था। गुहाके प्राणी गाढ़ी निद्रामें निमग्न थे। केवल नारी जाग रही थी। उसके हृदयमें घातक भावोंका बवण्डर उठ रहा था, बेचैनी उसमें मूर्तिमती हो बैठी थी। वह कभी उठती, कभी बैठती। श्वास-प्रश्वाससे रह-रहकर उसकी छाती फूल उठती। कभी वह ऐसी गम्भीर, ऐसी स्तब्ध हो जाती कि उसके श्वासोंकी गति भी रुकी-सी जान पड़ती। सहस्रों कल्पनाएँ, प्रतिशोधकी भावनाएँ, उसके अन्तरमें उठतीं और वह झंझावातमें पड़ी नौकाकी भाँति कभी आगे कभी पीछे होने लगती।

धीरे-धीरे वह उठी। उसने देखा, युवक और युवती पास-पास सो रहे हैं। उनके केश आपसमें उलझे हुए हैं, उनके मुखपर बालकोंकी-सी सरलता खेल रही है। नारी लौटी और चुपचाप अपने स्थानपर बैठ कुछ सोचने लगी। धीरे-धीरे उसका विवर्ण मुख गम्भीर हो उठा। वह इस मुद्रामें घड़ियों कुछ विचारती रही। रह-रहकर उसके नथने फूल जाते, उसकी भुजाएँ फड़क उठतीं। सहसा उसके मुखसे एक हुंकार निकली जो चिरसोची कामनाके सम्बन्धमें निश्चय किये कार्यक्रमकी सूचना थी।

महीनों बाद आज नारी अपना कर्तव्य स्थिर कर सकी थी। सिरसे एक बोझ-सा उतर गया। धीरे-धीरे वह लम्बी हो गयी। आज-सी गाढ़ी नींद कदाचित् उसे जीवन-भर नहीं आयी थी। जब वह उठी, दिन चढ़ आया था और सूर्यकी किरणें गुहाको प्रकाशित कर रही थीं।

तीसरे पहर नारी आखेटसे अकेली लौटी। युवा कुछ उत्कण्ठित हो उठा। अनेक कुभावनाएँ हृदयमें उठीं, पर वह देरतक असमंजसमें नहीं रहा। नारी उसका हाथ पकड़ एक ओरको खींच ले चली। विपत्तिकी आशंका युवाको हो आयी थी और नीयमान अन्धेकी नाईं वह उसके सहारे चला जा रहा था। दोनोंके हृदय भावनाओंके रंगस्थल बन रहे थे।

एकका हृत्कमल विकसित हो रहा था, दूसरेका सम्पुटित।

लगभग तीन मील चलनेके बाद नारीने युवकको एक ऊँची चट्टानपर चढ़नेका संकेत किया। शब्दके अभावमें कल्पना और विचारोंका आधिक्य रहता है। उसका माथा ठनका और बहुत-कुछ उसने बिना सुने ही समझ लिया।

पहाड़ीकी दूसरी ओर सैकड़ों हाथ गहरे खड्डकी ओर नारीने उँगली उठायी। युवाने देखा, नीचे मानव-आकृतिवाले किसी अस्पष्ट पदार्थके अंग बिखरे पड़े थे। अब और कुछ जानना शेष न रहा। आँसुओंकी धारा बह चली और मानव-पशु अत्यन्त पीड़ासे कराह उठा।

मनस्विनी नारीने अपनी विजयपर अट्टहास किया। नग्न प्रकृतिने उसकी प्रतिध्वनि की। एकके चीत्कार और दूसरीके अट्टहाससे वनान्त प्रकम्पित हो उठा। क्षितिजने जैसे इस कृत्यसे अपनी भौंहें फेर दिशाओंके अंचलमें छिपा लीं। नारीका अट्टहास दिशाओंसे टकरा-टकराकर युवकके हृदयदेशमें गूँजने लगा। क्षण-भरमें एक घातक, भीषण भावना उसके हृदयमें उठी। उसके आँसू थम गये और उसकी मुद्रा कठोर, गम्भीर हो उठी। वह सहसा फिरा और उसने नारीको अपने हाथोंमें उसकी गरदन और पैर पकड़कर उठा लिया। नारी रक्षाके लिए छटपटाने लगी। परन्तु महिषकी भाँति बलसीम युवकने अपने हाथोंमें और कसकर उसे सिरके ऊपर उठा लिया। आत्मरक्षाके लिए हाथ-पैर फेंकती नारी एकाएक व्योममें चमकी और वेगसे नीचे जा रही—सैकड़ों हाथ गहरे मृत्युके हृदयखड्डमें।

युवा जब लौटकर एकमात्र आत्मीयाके समीप पहुँचा उसमें दम नहीं रह गया था। युवती उसे देख रो पड़ी। उसने नारी और अग्रजाको साथ जाते देखा था पर लौटते एकको देखा, फिर नारी और युवकको जाते साथ-साथ देखा था, लौटते एकको देखा!

युवकने उसका हाथ पकड़ लिया और ले चला खड्डकी ओर। चट्टान-

पर चढ़कर युवतीने नीचे खड्डमें दो मांसपिण्ड देखे। लौटकर वह युवककी गोदमें जा गिरी। युवकने उसे अंकमें भर लिया और दोनों गुहाकी ओर लौट पड़े। दोनों गम्भीर थे—निरश्रु, निःशब्द।

युवकने सहचरी युवतीमें जो खोया वह इस घटा-से उठते हुए यौवनके आश्रयमें पाया।

१४ दिसम्बर १९३६
प्रात: ४—६.३०

# विन्ध्यकी उपत्यका

[ पुरुषने स्त्री-जातिपर विजय प्राप्त कर ली थी। कालने करवट ली थी और वैज्ञानिकोंका पितृसत्ता-युग ( पैट्रिआर्कल स्टेट ) जगत्की मूर्धापर अभिषिक्त था। भाषाकी उत्पत्ति हो चुकी थी पर अभीतक पारिवारिक सम्बन्धसे प्रादुर्भूत आचारोंकी सृष्टि नहीं हुई थी। विवाह अज्ञात था, सास-ससुर, पुत्रवधू आदिकी कल्पना अनजानी थी। केवल दो वर्ग थे—पुरुष और नारी। जातियों और जनोंका संघर्ष सर्वत्र विद्यमान था। अधिकतर भूखण्ड जलप्लावित था। जलप्रलय ( डेलूज ) की स्मृति आर्य-अनार्य प्रायः सभी गाथाओंमें सुरक्षित है। कहानीका प्रारम्भिक अंश भूशास्त्र और मानव-विकासके सर्वथा अनुकूल न होकर भी उसी विज्ञानकी दिशामें संकेत करता है। जल-प्रलयका मूल स्थान दजला-फ़ारातके मुहानेपर अवस्थित सुमेरमें था। ]

सारा उत्तरी प्रदेश सुविस्तृत जलराशि था। केवल वह स्थल, जिसे हम पंजाब कहते हैं, सूखा था। राजपूतानेकी मरुभूमिमें तब समुद्र लहरें मारता था। तब न राजस्थान था, न अरब, न अफ़्रीकाका सुदान। यह सारी मरुभूमि जलमयी थी। यदि कहीं पाँव टिकते तो केवल पंजाबके कुछ भागोंमें। पंजाब और विन्ध्य प्रदेशको एक पतला भूदण्ड मिलाता था। फिर विन्ध्य-शृंखलासे लगी दक्षिणकी प्रस्तरमयी भूमि सुदूर दक्षिणी महासागरके फेनिल तटको छूती थी।

इस विन्ध्यमेखलासे निकला भूप्रदेश घने आदिम जंगलोंसे ढँका था। अनेक जीवधारी—मनुष्य, पशु, पक्षी—इस वनपर्वत-प्रान्तमें निवास करते

थे। सिंह और मानव, व्याघ्र और मृग, मयूर और सर्प सभी अपनी रक्षा करते, अपना भाग पाते थे।

मनुष्य सार्थक शब्दों-द्वारा अपने भाव व्यक्त करने लगा था। क्रोध, विषाद और सन्तोष भाषा-वसन धारण कर चुके थे। कदाचित् मनुष्यने ज्ञान-वृक्षके स्वादु फल खा लिये थे। सर्पसे उसकी शत्रुता घनी हो चुकी थी और धीरे-धीरे उसने अपना तन ढँकना प्रारम्भ कर दिया था। मातृ-शक्तिका अब अवसान हो चुका था, पितृसत्ताका मध्याह्न था। मनुष्य फल और मांस खाता था—कड़े छिलकेवाले फलोंको छीलकर, मांसको राँधकर।

मनुष्य-जातिके विविध प्रान्तोंमें रहनेवाले अनेक जन थे। सबके भय भिन्न थे, आराधनाएँ पृथक् थीं। सबके अपने-अपने सांकेतिक नाम विशेष थे—नागपूजकोंका जातिलक्षण सर्प था, वृक्षपूजकोंका वृक्ष।

अपार जलवृष्टि हुई। दिनों, महीनों, वर्षों। घनघोर, निरन्तर। जल न थमा। व्योममें मेघ उमड़ते रहते। मनुष्य आश्चर्यसे चकित था। मेघ किस आधारसे, किस अक्षय निधिसे निकल-निकलकर गगनको ढँक लेते हैं?—वह पूछता। सूर्यके दर्शन दुर्लभ थे, रात्रि भयानक होती।

मेघोंका ताँता नहीं टूटता था। ऐन्द्रजालिकके पोलोंकी भाँति वे निकलते ही आते। पूर्वसे पश्चिम और पश्चिमसे पूर्व, उत्तरसे दक्षिण और दक्षिणसे उत्तर—सदा उनकी धारा बहा करती। मोटी, ठण्ढी धारा सदा आकाशसे टूटती पृथ्वीको सहस्रशः कूटती रहती। दिन रात्रि-सा काला हो जाता और रात्रिके अनुमानके लिए दृष्टि ही न थी। एकमें-से एक मेघोंकी परत-पर-परत निकलती और वायुके झोंके लगते ही बरस पड़ती।

वर्षाके साथ प्रचण्ड झंझावातका निरवच्छिन्न बन्धुत्व था। दिन-रात भयंकर आँधी चला करती। मेघोंके परस्पर टकरानेसे आकाश निरन्तर आग उगलता रहता, सदा बिजली कौंधती तड़पती रहती। भूखण्ड टूटकर बह चलते। वृक्षोंकी अनन्त श्रेणी जल-प्रवाहमें बहती रहती। अनन्त जीव

इस प्रलयंकर वृष्टिमें बह गये। सूखा स्थान नहीं था, जहाँ वे शरण लेते।

शीतके प्रकोपसे वनस्पति जल उठे, जीव अकड़ गये। सृष्टिका सबसे विचक्षण प्राणीमनुष्य विस्मित, चकित था। क्या करे? कहाँ जाये? कहीं पाँव नहीं टिकते थे। पंजाब और अन्तर्वेदके समीपसे वह भागा और निरन्तर भागता रहा। अन्तमें विन्ध्यकी उपत्यकामें ऊँचे पर्वतीय प्रदेश-में—उसके पग टिके। वहाँ पहुँचकर उसने साँस ली।

पर उसके लिए वहाँ भी स्थान कहाँ? बड़ी विपत्तिका सामना था। अपने ही-से पशु—अन्य मनुष्य, वहाँके प्राचीन निवासी—उसपर आक्रमण करने लगे। पर उत्तरी मनुष्यने संकल्प किया—अब यहाँसे जाना न होगा। वह यहीं रहेगा और आक्रमणका उत्तर देगा आक्रमणसे।

"पुक्कस! पुक्कस!"

पुक्कस 'ऊँ' करके चुप हो रहा।

रात्रिका तीसरा पहर था! उसकी निद्रा गम्भीर थी।

"पुक्कस! दर्दुर! बर्बर! उठो, उठो, नहीं आजकी नींद फिर न टूटेगी। शत्रुओंकी सेना समीप आ पहुँची।"

दर्दुर और बर्बर झट उठ बैठे। पुक्कस भी अँगड़ाता हुआ उठा।

दर्दुर और बर्बर अपने भाले और धनुष-बाण सँभालते हुए एक साथ बोल उठे, "शत्रुओंको कुमक? आग्नेयोंकी? क्या तुमने देखी पण्ढुर?"

"हाँ हाँ, मुख्य द्वारकी रक्षा करो, प्राणोंकी बाजी है। मैं औरोंको सजग करने चला।"

तनिक देरमें पल्लीके सारे स्त्री-पुरुष अपने भाले और धनुष-बाण लिये मुख्य द्वारपर आ पहुँचे। पुक्कस उनका सरदार था। उल्लूकी-सी उसकी छोटी, गोल आँखें अन्धकारमें दूरतक देख लेती थीं। क्षण-भरमें

उसने अपने वीरोंको स्थान-स्थानपर नियत कर दिया। मुख्य द्वारके ऊपर वह स्वयं चढ़ गया, उसके दायें-बायें खड़े हुए दर्दुर और बर्बर।

शत्रु आ पहुँचे। धीरे-धीरे सतर्क और भयानक। काले, छोटे-मोटे ये वन्य वीर अन्धकारमें वृक्षोंकी आड़में छिपते चुपचाप बढ़े आ रहे थे। सहसा पल्लीमें कुछ आहट मिली। सामने बढ़ते सरदारने पार्श्वके साथी-पर अर्थ-भरी दृष्टि डाली। उसने सिर हिला दिया—"कोई सन्देहकी बात नहीं, सब ठीक है।"

इसी समय पुक्कसका विष-बुझा बाण उसके वक्षमें लगा और वह 'आह !' कहकर लोट गया।

आग्नेयोंका सरदार सब-कुछ समझ गया। हाथका संकेत कर वह झाड़ियोंके बीच दौड़ा। आहटकी परवाह न कर दो सौ आग्नेय-वीर उसके पीछे दौड़ पड़े।

पुक्कस और उसके दोनों पुत्र मुख्य द्वारसे बाणोंकी वर्षा कर रहे थे। पग-पगपर आग्नेय गिरने लगे, पर उनकी बाढ़ पुक्कसोंके रोके न रुकी। उन्होंने मुख्य द्वारपर भयानक आक्रमण किया। दर्दुर और बर्बर प्राकारके पीछे प्रांगणमें कूद पड़े।

सहसा दक्षिणकी ओर दीवार जल उठी और जबतक मुख्य द्वारके कुछ रक्षक उसकी ओर बढ़ें आग्नेयोंके प्रबल आक्रमणसे मुख्य द्वार टूट गया। पुक्कस अपने दलमें कूद पड़ा।

आग्नेयोंको बड़ा विस्मय हुआ। उन्होंने सोचा था, पल्लीके निवासी निद्रामें ही मृत्युके घाट उतार दिये जायेंगे। पर उनका अनुमान निराधार सिद्ध हुआ। पल्लीके वीर सजग सोते थे। उनके नित्यके रक्षा-प्रहरी नियत थे जो सदा रक्षामें सतर्क रहते। नये देशमें रहते-रहते उन्होंने अपनी रक्षाके साधन प्रस्तुत कर रखे थे। फिर आग्नेयोंका यह आक्रमण पहला न था।

मुख्य द्वार तोड़ जब आग्नेयोंने पल्लीमें प्रवेश किया, वे चकित रह

गये। उन्होंने पुक्कसोंके एक-एक पुरुष, एक-एक नारीको रक्षार्थ सन्नद्ध पाया। भाला लिये वीर युवकोंकी एक दीवार-सी उनके सामने अड़ी थी। मिट्टी-लकड़ीकी दीवार उन्होंने तोड़ दी, पर इस मानवी दीवारको भेदना कठिन था। क्षण-भरके लिए आग्नेय किंकर्तव्यविमूढ़-से हो रहे, फिर शीघ्र उन्होंने शत्रुओंपर धावा बोल दिया। भालोंकी चोट भालोंपर पड़ी।

घमासान छिड़ गया। दोनों पक्ष मरणान्तक समरमें गुँथ गये। भल्लों-के ताम्रमुख और बाणोंके फलक दक्षिणकी ओर जलती अग्निके प्रकाशमें रह-रहकर चमक उठते। पल्लीकी झोंपड़ियोंकी छतोंसे बूढ़े और स्त्रियाँ पत्थर और वाण फेंकतीं और सामनेसे वीर घने वार करते। दर्दुर और बर्बर अपने साथियोंको लिये मृत्युसे खेल रहे थे। उनकी स्फूर्ति दर्शनीय थी, आक्रमणकी रीति प्रशंसनीय।

शवोंसे रणक्षेत्र पट गया। रक्तसे प्रांगण रँग गया। कहीं कोई कराह रहा था, कहीं कोई दम तोड़ रहा था। अग्नि बुझ चली थी और युद्धका वेग बढ़ गया था। शत्रु-मित्रकी पहचान कठिन थी। आग्नेयोंने विजयकी आशा छोड़ दी। वे जानपर खेलने लगे। उनका सरदार ललकार-ललकार उनको बढ़ावा देने लगा। अद्भुत शक्ति थी इस आग्नेय-में भी। कभी यहाँ, कभी वहाँ, वह सर्वत्र दिखाई पड़ता था। विद्युत्की भाँति कभी वह खो जाता, कभी भालेके साथ चमक उठता।

पुक्कसका लक्ष्य वही था। लड़ते-लड़ते वह टूटी दीवारके समीप आ गया था। पुक्कस एकाएक कूदकर प्राकारपर चढ़ गया और बिल्लीकी भाँति दीवारसे चिपका वह उधर बढ़ा जिधर आग्नेय सरदार उसके वीरों-को मृत्युके घाट उतार रहा था।

एकाएक पुक्कस उछला और भालेको तौलकर उसने वह चोट की जिससे उसका भाला सरदारका बायाँ कन्धा छेदता दाहिने पार्श्वमें निकल आया। सरदार कटे वृक्षकी नाईं गिर गया। पुक्कस अपने दलसे जा मिला।

सरदारके गिरते ही आग्नेयोंके पैर उखड़ गये। भागते-भागते वे अपने कितने ही वीर पुक्कस, दर्दुर, बर्बर, पण्डुर आदिके भालोंमें अटके छोड़ गये।

पर शत्रुओंने उनका पीछा न छोड़ा। वे उनके पुर तक चले गये। आग्नेय वहाँ न ठहरे। उन्होंने अन्यत्र वनमें शरण ली। उनके घर खुले, अरक्षित मिले। पुक्कसोंने लेने योग्य सारी वस्तुएँ ले लीं, पुरमें आग लगा दी, स्त्रियोंको पशुओंकी भाँति बाँध लिया।

लौटनेसे पहले आग्नेयोंके बच्चे-बूढ़ोंको उन्होंने आकाशचुम्बी अग्निमें डाल दिया। उनके चीत्कारसे पत्थरका हृदय भी दरक गया पर मानव-हृदय हिंस्र जन्तुओंसे कहीं बढ़कर कठोर था। जलते हुओंके चीत्कार पुक्कसोंके अट्टहासमें डूब जाते और जो अग्निसे भागनेका प्रयत्न करते उन्हें वे भालोंकी नोंकसे पुनः अग्निमें ठेल देते।

सारा गाँव जलकर भस्म हो गया। शत्रुओंने भुने मांसका कलेवा किया और वे स्त्रियोंको हाँक ले चले। पल्लीमें इनकी प्रतीक्षा हो रही थी। नारियाँ लूटकी सबसे मूल्यवान् वस्तु थीं। वे बाँट ली गयीं। सिंहभाग पुक्कसको मिला।

पुक्कसका परिवार सुखी था। उसकी छह स्त्रियाँ आग्नेय और नाग-पल्लियोंसे युद्धमें जीती हुई थीं। सातवीं उसकी ही युवती कन्या थी। समाजका वर्तमान रूप अभी सुदूर भविष्यके गर्भमें था। आचारोंकी अभी सृष्टि नहीं हुई थी। कन्या पिताकी और भगिनी भ्राताकी अभोग्या न थी। स्त्री-जाति मात्र पुरुपकी थी और एक पुरुपपर उसकी संख्या उतनी थी जितनी वह सँभाल सकता।

दर्दुर और बर्बरको भी स्त्रियाँ थीं—पिछले आग्नेय-युद्धके अवसरपर शत्रुओंसे छीनी हुईं।

पुक्कसकी स्त्रियोंमें कुछ पकानेके लिए पक्षी काट रही थीं, कुछ हालके मारे शूकर और मृग। कन्या आग जला रही थी। बेटे नीचे नालेसे जल निकाल रहे थे और उनकी स्त्रियाँ मिट्टीके सुन्दर चित्रित घटोंमें जल ढो रही थीं। पुक्कस अग्निके पास बैठा हाथ सेंकता उन्हें देख रहा था।

दर्दुरकी स्त्री सुन्दर थी। जब वह चलती उसके भारसे पृथ्वी मानो दबी जाती। उसके स्वच्छ मुकुरके-से वदनपर मुसकान सदा खेला करती। जनका एक-एक युवक उसका दीवाना था। अपनी विभूतिसे यह नारी उदासीन न थी। जब कोई युवक उसकी ओर देखता हुआ निकलता, वह मटककर क्षणभर रुक जाती, फिर हँसती हुई उसके उठते भावोंको मसलती चली जाती। पुक्कसकी कन्या उसे कुछ ईर्ष्यासे देखती और दर्दुर स्निग्ध सन्तोषसे निहारता। पुक्कस जब उसे देखता, मुसकराता। उत्तरमें वह हँस देती। एकके हृदयमें दाह था, दूसरीके हृदयमें उन्माद।

पुक्कस उसका जल ढोना देर तक देखता रहा। फिर जब वह जल रखकर लौटी, वह उठा।

उसने पुकारा, "घटी!"

घटी ठुमककर खड़ी हो गयी। साधका स्वर सुन उसका रोम-रोम पुलकित हो उठा। हृदय नाच उठा। लम्बी गरदन घुमाकर उसने उसकी ओर देखा। पुक्कस धीरे-धीरे उसके पास पहुँचा और उसे उसने अपनी सबल बाहुओंमें भर लिया। गद्गद नारीने एक बार उन भुजाओंकी शक्तिपर गर्व किया फिर अपनी मोहिनी मूर्तिपर। बर्बरकी स्त्री पास खड़ी हँसती रही। बाहुपाशसे छूट जब घटी दर्दुरके पास पहुँची प्रसन्नता और नवीन गौरवसे उसका मुख दमक रहा था। दर्दुरने उसके सदासस्मित वदनपर कोई विशेष अन्तर नहीं पाया।

जब घटी जलका घड़ा लिये फिर लौटी दुर्दर, बर्बर और उसकी स्त्री सभी साथ थे। पुक्कस अभीतक राहपर खड़ा था। जिस लालसाका स्वाद उसे अभी-अभी मिला था उसकी उमंगमें भरा वह भूखा मानव

तृप्तिके सम्भारका भिखारी बन राह रोके खड़ा था। उसने घटीको फिर पकड़ा और बगलमें दाव घड़ा स्वयं ले चला।

घटीका मुख गर्वसे चमक उठा। बर्बर और उसकी स्त्री दोनों हँस पड़े। दर्दुरकी भौहें तन गयीं। पुक्कसकी स्त्रियोंने एक बार इस दृश्यकी ओर देखा, फिर वे अपने कार्यमें लग गयीं। दर्दुरको एकाएक क्रोधने धर दबाया। वह पिताकी ओर बढ़ा। बर्बरने उसे पकड़ लिया पर उसने उसे झटका दिया। पुक्कसने अपने पीछे जो हलचल सुनी वह घूम पड़ा। पर दर्दुरने उसे अवकाश न दिया। दौड़कर उसके हाथका घड़ा उसने पृथ्वीपर पटक दिया और घटीको बलपूर्वक खींचकर अपने पार्श्वमें कर लिया।

पुक्कसके नेत्रोंसे अग्निकी चिनगारियाँ निकलने लगीं। उसने अपने हाथ कमरपर रख लिये, फिर तनकर वह खड़ा हो गया। उधर जनके सरदारको अपनानेकी आशासे घटी दर्दुरसे अपना हाथ छुड़ानेकी चेष्टा करने लगी। क्रोधमें पागल दर्दुरने उसे एक झटकेमें पटक दिया और स्वयं सामनेकी झोपड़ीमें चला गया।

पुक्कसने दौड़कर घटीको उठा लिया। उसके सिरसे रुधिर बह रहा था पर वह हँसती हुई फिर उसके बाहुपाशमें बँध गयी। बर्बर और उसकी स्त्री दोनों यह सारा काण्ड चुपचाप देखते रहे। दूरसे पुक्कसकी कन्या नटीने भी यह दृश्य देखा, और वह भाईके पास झोंपड़ीकी ओर दौड़ पड़ी। गृहकी वह एक प्रकारसे स्वामिनी थी। उसे कदापि यह मान्य नहीं था कि पुक्कसपर किसी अन्य नारीका अधिकार हो। उसने भाईका पक्ष लिया।

पुक्कस जब दर्दुरके पास पहुँचा तो दर्दुर मांके पास खड़ा था। नटी उसे आश्वस्त कर रही थी। उसका मुख तमतमाया हुआ था, नेत्र आरक्त हो रहे थे। पुक्कसने पहुँचते ही तीव्र स्वरमें कहा, "दर्दुर, घटी आजसे मेरी हुई। तुम्हें इसे छूनेका अधिकार न होगा।"

दर्दुरने उत्तरमें केवल एक हुंकार भरा।

माँको कुछ रोष आया पर पुक्कसकी मुद्रा देख वह चुप हो रही।

बदलेमें नटी बोली, "पुक्कस, यह अनुचित है। दर्दुरकी घटी उसे दे दो।"

पुक्कसने क्रोधपूर्वक उसकी ओर देखा। उसके शरीरमें बल था, वाणीमें दृढ़ता थी।

ओज-भरे शब्दोंमें उसने कहा, "दर्दुर, मैं तुम्हें क्षमा करता हूँ, पर पुक्कसोंसे आजसे तुम्हारा कोई सम्बन्ध न रहा। जाओ, यदि प्राणरक्षा चाहते हो, इसी क्षण पल्लीसे बाहर निकल जाओ। नटी भी तुम्हारे साथ जायेगी। वह आजसे तुम्हारी हुई।"

दर्दुर सहसा घूम पड़ा। नटी भी उसकी ओर बढ़ी।

पुक्कसने फिर कहा, "और देखो, स्त्रियाँ यदि और चाहो, मेरी स्त्रियोंमें-से कोई, अथवा बर्बर की, ले लो।"

दर्दुर क्षण-भर रुककर चल पड़ा। नटीने उसका अनुसरण किया। दोनों सामनेके वनमें अदृश्य हो गये।

दर्दुर और नटीके योगसे जब नागोंने पुक्कसोंपर आक्रमण किया पुक्कस अपनी रक्षा नहीं कर सके। नागोंने सारी पल्ली जलाकर क्षार कर दी। पुक्कस, बर्बर, पण्डुर—पुक्कसोंका एक एक वीर—खेत रहा। आग्नेयोंके नाशका नागोंने प्रतिशोध किया। पुक्कसोंकी सारी स्त्रियाँ उनकी हुईं।

दर्दुरने पितासे बदला लिया पर वह स्वयं सुखी न रह सका। जिस जाति-द्वारा उसने अपने 'जन'का सर्वनाश कराया उसीने उसे मारकर उसकी नटी और घटी दोनों लूट लीं।

१६ दिसम्बर १९३९
प्रातः ४—६.३०

# उदय

[ इस कहानीमें भयके आधारसे धर्मका प्रादुर्भाव है। पात्र भारतके प्राचीन निवासी अनार्य हैं। पात्रोंके नाम भी अनार्य हैं। उनके उत्सव आदि छोटा नागपुरके मुण्ड और ओरावँ जातियोंके नित्य कृत्य हैं। संसारमें सर्वप्रथम प्रकृतिके ही अवयवोंकी पूजा आरम्भ हुई। जलस्रोतों, वृक्षों और शिलाओंमें देवत्वकी प्रतिष्ठा धर्मका प्रारम्भिक रूप था, मनुष्य बलि भावी मेधोंकी प्राथमिक अर्चना थी। पितृ-पूजा देव-पूजासे प्राचीन है। संसारका आदिधर्म पुरोहितोंके प्रयाससे पनपा और उन्हीं की सत्ताका पोषक बना। ]

मुण्डोंमें हिडिम्बका बड़ा आदर था। उसमें कुछ वे बातें थीं जो जातिके किसी अन्य व्यक्तिमें न थीं। वह सोचता, विचारता। वृक्षके नीचे, नदीके तटपर, प्रपातके समीप बैठा घण्टों चुपचाप कुछ गुना करता। उसकी शान्ति और चुप्पीके कारण लोग उससे डरते भी।

हिडिम्बके अन्तरमें अशान्तिकी आँधी उठती। वह चलता-चलता, बोलता-बोलता, खाता-खाता सहसा चुप हो जाता। कुछ गुनने लगता। उसका यह व्यापार पहले तो लोगोंके कुतूहलका कारण बना, पश्चात् भयका—अकारण, अनियन्त्रित भयका।

हिडिम्ब और मुलना रातमें चले जा रहे थे। मुलनाको अन्धकारमें ठोकर लगी, वह गिर गया। अँगूठा कट गया, सिरमें चोट आयी—मुँहके बल गिरा था। अँगूठा दबाकर उसने रक्त बन्द कर दिया। फिर जब

उसने चलनेकी तैयारी की हिडिम्ब जमकर बैठ गया। मुलनाने जब उससे चलनेको कहा वह चुप था। वह कुछ सोच रहा था। मुलनाने उसे हिलाया, पर वह न हिला न बोला।

मुलना विस्मित था। अन्धकारपूर्ण वनमें दोनों अकेले थे—इसका भय उसे बिलकुल न हुआ, पर हिडिम्बकी चेष्टा देख वह व्याकुल हो गया, घबरा उठा।

हिडिम्ब सहसा बोला, "मुलना!"

मुलनाने जाना जैसे हिडिम्ब सोतेसे जागा।

उसने पूछा, "हिडिम्ब, क्या रात यहीं काटोगे? घर नहीं चलना है?"

हिडिम्ब, जो चुप हो गया था, फिर बोला, "मुलना, तुझे किसने मारा?"—जैसे उसने कुछ सुना ही नहीं।

मुलना बोला "मुझे किसने मारा हिडिम्ब? मुझे तो केवल शिलाखण्ड की ठोकर लगी।"

"आह मुलना! तू नहीं जानता"—हिडिम्ब कुछ सोचता हुआ बोला।

मुलना कुछ कहना चाहता था पर ठिठक गया।

"तू नहीं जानता मुलना, तुझे किसने मारा!"—हिडिम्बने बात पूरी की।

मुलना स्तब्ध था, कुछ घबराया हुआ। कुछ न बोला।

"इसमें कुछ है मुलना। इसने एक दिन मुझे भी मारा था, सो अन्धकारमें नहीं, चमकती धूपमें। अवश्य इसमें कुछ है जो ठोकर मारने-वालेको ठोकर मारता है।"—हिडिम्बने जैसे अपने-आपसे कुछ कहा।

सर्वत्र अन्धकारका राज्य था। चराचर निद्रामें निमग्न था। कहींसे शब्द नहीं सुन पड़ता था। केवल हिडिम्बके शब्द वातावरणमें गूँज रहे थे और मुलनाके हृदयमें घुमड़-घुमड़ उठ रहे थे। इस श्रव्य शब्द और

मुलनाके आभ्यन्तर अन्तर्मुख कोलाहलके बीच केवल दूर बहती पर्वती नदीका कलकल सुन पड़ता था।

मुलनाके हृदयमें एक भयानक प्रश्न उठा। उसमें हिडिम्बके भावोंकी प्रतिध्वनि उठने लगी। पर उसका आश्रय छोटा था, बोझ भारी—उसे सँभाल न सका। एक अनजाने अपूर्व आतंकने उसके अन्तर-बाहरको उद्विग्न कर दिया। अकल्पित त्राससे वह विचलित हो उठा। काँपकर वह उछला, फिर एकाएक दौड़ पड़ा, और शक्तिकी मूर्तिमान सीमा, सिंह-से समर लेनेवाले विशालकाय वह मुलना भागा—तीव्र गतिसे, श्वास रोके, नालोंको लाँघता, झाड़ियोंको फाँदता।

पहली बार मनुष्य भयसे भागा—कल्पित मिथ्या भयसे।

हिडिम्ब अपनी जिज्ञासामें स्वयं खो गया था। उसने नहीं जाना—ठीक तभी मुलना तीन मील दूर गाँवमें पिताकी गोदमें अपना दम तोड़ रहा था!

सारी रात वह वहीं बैठा रहा, सुन्न, विचारमग्न।

जब प्रातःकाल सारा गाँव मुलनाके बताये स्थानपर उसका शव लिये पहुँचा, हिडिम्बकी वह मुद्रा अभी नहीं टूटी थी। वह वहीं सारी रात बैठा था—इसका प्रभाव गाँववालोंपर पूरा पड़ा। मानवताके शैशवमें इसका अर्थ था—प्रचुर और गम्भीर।

जब मुलनाका शव हिडिम्बने देखा उसने जन-समूहसे पूछा, "मुलना कहाँ है?"

कोई न बोला। गम्भीर सन्नाटा था।

उसने फिर पूछा, "कहाँ है मुलना?"

किसीने शवका सिर घुमाकर हिडिम्बको दिखा दिया—"यह"।

हिडिम्ब हँसा।

"पर मुलना कहाँ है"—उसने प्रश्न दोहराया!

उसकी बातें उसके 'जन'को सदा पहले-सी लगतीं, आज भी कुछ वैसो

हो लगीं। उन्होंने सदाकी भाँति आज भी जाना—हिडिम्बके कहनेका कुछ तात्पर्य है, उसकी भाषाका कुछ अर्थ है। पर लोगोंके हृदयमें विकल्प-की जो बाढ़ उठी उसमें उठने लगीं त्रासकी तरंगें। अपने क्षुद्र मस्तिष्क-व्यापारसे सृष्टिका सबसे मतिमान प्राणी मृत्युका रहस्य खोलने बैठा। प्रकृतिके खुले अर्थमें भेद-भरे भावकी सृष्टि कर, उसके आवरणके छोरोंको एकत्र कर मनुष्यने उसमें आज प्रथम ग्रन्थि बाँधी और पश्चात् आनेवाली शृंखलाने उसमें अपनी अनोखी गाँठपर गाँठ लगा मुक्तको बन्दी कर दिया, प्रत्यक्षको प्रच्छन्न।

"पर मुलना कहाँ है ?"—प्रातः समीरने दोहराया।

"पर मुलना कहाँ है ?"—जलस्रोतने कलकल रवमें प्रतिध्वनि की।

"पर मुलना कहाँ है ?"—मनुष्यने मनुष्यसे पूछा, भीतर-बाहर भी। फिर दिशाओंसे पूछा—"मुलना कहाँ है ?"

मनुष्य अवाक् था, दिशाएँ निरुत्तर।

हिडिम्बने स्वयं नीरवता भंग की।

"इस शिलाखण्डसे पूछो—मुलना कहाँ है ?"—उसने कहा। सर्वत्र सन्नाटा था।

हिडिम्बने फिर कहा, "इस शिलाखण्डको मुलनाने ठोकर मारी थी। इसमें कुछ है जिसने उसे धर पटका। इसने मुझे भी एक दिन मारा था। यह देखो।"

हिडिम्बने हालके सूखे घावको अपनी उँगलीसे दिखाकर कहा, "इसमें कुछ है। जो इसे ठोकर मारेगा, इससे ठोकर पायेगा।"

भीड़में कुछ आहट हुई। एक सबल युवक निकला। उसमें सन्देहकी भावना जगी। शिलाखण्डमें उसने पाँवसे ठोकर मारी। चोट लगी, वह काँप उठा। लौटकर वह बोला, "इसमें कुछ है !"

दूसरा निकला। उसने शिलाखण्डको लक्ष्य कर बाण मारा। बाणकी नोंक मुड़ गयी। उसने दोहराया—"इसमें कुछ है।"

तीसरेने भाला फेंका। फलक टूट गया। विस्मित पुरुष चिल्ला उठा—“इसमें कुछ है।”

भीड़ने प्रतिध्वनि की—“इसमें कुछ है।”

हिडिम्बने शिलाखण्डके समीप माथा टेक दिया। सारी भीड़ लोट पड़ी; प्रत्येक जन, प्रत्येक जननी, प्रत्येक बालक, प्रत्येक शिशु।

प्राथमिक मानवकी यही प्रथम पूजा थी—भेद-भरी, भावभरी, कल्पित, असत्य। कौन जाने? कैसे कहे?

उठकर हिडिम्ब बोला, “मुलनाका शव शिलाखण्डपर रखो। वह इसका भोज्य है—अन्न।”

मुलनाका शव शिलाखण्डपर रख दिया गया। सबने शिलाखण्ड और मुलनाके शवको मस्तक नवाया।

शिलाखण्ड प्रथम मनुष्यका प्रथम देव था, मुलनाका शव प्रथम पितृ और हिडिम्ब प्रथम पुजारी।

प्रकृतिका ज्ञानकोश खुला था, पर द्रष्टाने देखा थोड़ा, गुना अधिक, कहा उससे भी अधिक। पुजारी ऋषि बना। दोनों अन्धे थे—कौन जाने?

जलप्रपातके समीप मुण्डोंका मेला लगा था। गाँवके गाँव उमड़ पड़े थे—बच्चे-बूढ़े, नर-नारी।

पासके जलस्रोतकी पूजा हो रही थी।

वृक्षके नीचे, शिलाखण्डके समक्ष, मनुष्य-बलि हो रही थी। तीनोंकी सपर्यामें—वृक्षकी, शिलाखण्डकी, मृतककी।

हिडिम्बने कहा था, “यदि जलप्रपातमें कुछ नहीं, वह गिरता कैसे है? उसमें ध्वनि कौन उत्पन्न करता है? अवश्य उसमें कुछ है।

यदि जलस्रोतमें कुछ नहीं, वह बहता कैसे है? समय-असमय कैसे, किस गतिसे वह जीवोंको उदरस्थ कर लेता है? अवश्य उसमें कुछ है।

यदि वृक्षमें कुछ नहीं, वह उगता कैसे है ? बढ़ता क्योंकर है ? सूखता कैसे है ? अवश्य उसमें कुछ है।"

प्रश्नमें शीघ्रता थी, उत्तर सकृत् उपलब्ध।

मृतकोंके भोज्य थे मृतक, इन मृतकोंके अन्य मृतक। एक अनन्त मृतक-समाजकी कल्पना उठी, एक पितृलोककी सृष्टि हुई।

हिडिम्बने कहा था।

हिडिम्ब गायक था—सामका प्रथम गायक।

नर-नारियोंके सम्मुख जब शिलाखण्ड, जलस्रोत और मृतकोंके प्रति उसकी कम्पित भारती मुखरित होती, जग ठमक जाता। चराचर जैसे उसीमें लय हो जाता। फिर उसकी वाणीका घोप मुण्डजाति प्रतिध्वनित करती, वाद्यके साथ, नृत्यकी सहायतासे।

प्रारम्भिक मुण्ड आजकी ही भाँति प्रसन्न था, निर्द्वन्द्व और रसिक। कदाचित् इससे भी। हिडिम्बके प्रश्नोत्तरने, शंका-समाधानने, अवश्य उसके शिशु-सरीखे दमकते वदनपर सोचकी श्यामताने अपनी छाया डाली तथापि उसका साधारण जीवन बहुत-कुछ वैसा ही बना रहा जैसा पहले था—संगीत-भोगी, रस-भोगी, काम-भोगी। और—सरल, उत्सुक, श्रद्धालु।

मुण्डोंका नृत्य हो रहा था।

स्त्री-पुरुषोंकी अनेक टोलियाँ गेहूँके खेतमें उठती लहरोंकी भाँति आगे-पीछे हिलती नृत्य कर रही थीं। कन्धेसे कन्धे मिले थे, घुटनोंसे घुटने। एक बार पुरुषोंकी पंक्ति नाचती आगे बढ़ती फिर स्त्रियोंकी। आनन्द और सुखकी सूचक मुसकान प्रत्येक मुखपर खेल रही थी।

नृत्यके साथ गानका समागम अद्भुत था। प्रकृतिकी सहचरी नारी अपने सखा नरको चुनौती देती, प्रमत्त, झूम-झूम। नर आनन्दके हिलोरोंके साथ उसे स्वीकार करता, विक्षिप्त, चूम-चूम। दोनोंके खुले कण्ठसे,

नगाड़ेकी चोटसे द्विगुणित हो जो अमृत वाणीके रूपमें झरता उसकी कल्पना कौन करे ? अनन्त कालिदास, असंख्य जयदेव इस रसके रागमें मन जाते, लोट-पोट हो जाते।

जब दलोंका नृत्य रुका एक-एक सखी मनचीते सखाका पाणिग्रहण कर पृथक् नाचने लगी। एक-एक जोड़ा एक-एक संसार लिये था—उठती साधोंका, अदम्य उत्साहका, अनियन्त्रित मादकताका।

आज वसन्तका प्रथम दिन था। प्रकृतिने काम-वसन धारण किये थे। निसर्ग नाचता था। सर्वत्र पराग बरस रहा था। फूल-फूलपर भ्रमर अटक-अटक गुंजार करता था, कुंज-कुंजमें कोयल कूकती थी। प्रत्येक पुरुष वेशको सँवारे था, भूषाको सजाये। वह अपने हृदयमें हुलास भरे था, प्रत्येक प्रमदा भृकुटियोंमें बाँकपन भरे थी, शरीरमें नवयौवन लिये। आसवने प्रचुर मात्रामें अल्हड़पन भर दिया था। आनन्दकी हिलोरसे दोनोंके हृदय उल्लसित झूल रहे थे।

इसी समय वायुमण्डलको चीरता हिडिम्बका तीव्र स्वर सुन पड़ा—मूर्ख मानव, आनन्दमें सत्ता भूल गया ? देख, क्षितिजपर आँधी उठ रही है। बन्द कर अपना कोलाहल, अन्यथा घने मेघोंसे बढ़ता हुआ अन्धकार सारे आकाशको आच्छन्न कर लेगा ? प्रकृति प्रलयके साधन बटोर रही है। खेल बन्द कर !

सर्वत्र आतंक छा गया। हृदयोंका स्पन्दन रुक-सा गया।

हिडिम्बका राहुल स्वर कुछ रुककर फिर सुन पड़ा—पूजाका शीघ्र आयोजन होना चाहिए। शीघ्र, नहीं तो देवताका क्रोध सबको निगल जायेगा।

सारा आनन्द आशंका और भयमें डूब गया। बलिके अर्थ निरपराध मनुष्य ढूँढ़ा जाने लगा। हिडिम्बने जिस अनन्त शृंखलाकी सृष्टि की, वह स्वयं उसकी प्रथम कड़ी था।

१७ दिसम्बर १६३६
प्रात: ४—६.३०



# विध्वंसके पूर्व

[ कहानीका आधार कल्पना है जो सिन्धुकी तलेटीमें बसे प्राचीन नगरोंके ध्वंसावशेषकी खुदाईसे उपलब्ध पुरातत्त्व-सम्बन्धी वस्तुओंपर अवलम्बित है। मोहनजो-देड़ो तभी भारतीय सभ्यताका केन्द्र था जब आर्योंके चरणोंमें संसार नहीं गिरा था, जब मिस्र, सुमेर और एलाम-की सभ्यताओंकी धाक थी। मोहनजो-देड़ो तब जगत्‌का क्रय-विक्रय केन्द्र था। समय—ताम्रयुग; ईसासे लगभग २५०० वर्ष पूर्व। ]

पाँच सहस्र वर्ष पूर्व वर्तमान सिन्धकी विस्तृत मरुभूमिके बीच लहलहाती हरियाली थी। जहाँ आज सिकताके टीले खड़े हैं, रेत उड़ती है, तब हरे-भरे खेत लहराते थे, खलिहान हँसते थे। मोहनजो-देड़ो अभी मृतकोंकी समाधि, शवोंका स्तूप नहीं बना था। तब वह मनोरम नगर था, विश्वमें विख्यात, जगत्‌के नगरोंमें बेजोड़।

नगरके बीच चौड़े राजमार्गसे दोनों ओर कितनी ही वीथियाँ फूटी थीं और इन वीथियोंको कितनी ही समानान्तर उपवीथियाँ काटती थीं। राज-पथके दोनों ओर विशाल प्रासाद बने थे। इनके प्रकोष्ठोंपर नागरिक-परिवार निवास करते थे। नीचे बड़ी-बड़ी दूकानें सजी थीं।

बाज़ार लगा था। संसार अपनी छोटी-बड़ी आवश्यकताएँ क्रय कर रहा था। जगत्‌के श्रीमान् यहींकी वस्तुएँ व्यवहारमें लाते थे। दूर-दूरके सार्थवाह वस्तुएँ खरीद-खरीद बैलोंपर लाद रहे थे। सभी थे—एलामके

शान्त पुजारी, सुमेरके दुर्द्धर्ष सामरिक एवं भीमकाय श्मश्रुल असुर और मिस्रके पण्डे।

क्रय-विक्रयके कोलाहलसे वायु पूरित था। मार्ग पशुओंसे भरे थे, वीथियाँ नर-नारियोंसे आकीर्ण थीं। पंक्तिकी पंक्ति दूकानोंकी लगी थीं जहाँ सभ्य संसारकी प्रायः सभी वस्तुएँ बिक रही थीं—कोलारका सुवर्ण, रजत और हाथीदाँतके आभूषण, श्वेत और चित्रित वस्त्र, चिकने चमकते चित्रित भाण्ड, साचोंकी मुहरें, विविध मृण्मय मूर्तियाँ, खिलौने और प्रतिमाएँ—धौत, हरित, कृष्ण—सिन्धके दर्शनीय वृषभ।

कहीं ऐन्द्रजालिक अपने खेलोंसे लोगोंको चकित कर रहा था, कहीं नट अपनी कलाबाजियोंसे विस्मित। कहीं मल्ल अपने करतबोंसे लोगोंके पगोंमें स्फूर्ति भर रहा था, कहीं सँपेरा अपने नागोंके प्रदर्शनसे रोमांचित। बाजारके बीच ऊँचे स्थानपर सभ्यताकी प्रथम नर्तकी नाच रही थी। उसके दर्शनके लिए लोग उमड़े पड़ते थे। बदनसे बदन छिलता था। एलामका पुजारी हँसा, मिस्रके पण्डेने अपने सूखे होठ चाटे, सुमेरका सामरिक भीड़में जा धँसा।

जब सामरिक हँसता हुआ अपना दीर्घ शरीर नर्तकीकी भाँति हिलाता धीरे-धीरे उसके पास पहुँचा, भीड़में हँसीका एक ठहाका हुआ। प्रसन्न सामरिक नर्तकीके पास जा खड़ा हुआ और लगा उसके पार्श्वको सहलाने। नर्तकी अपना नृत्य बन्द कर हँसती हुई असभ्य बर्बरको देखने लगी। दोनोंका असाम्य हास्यजनक था लोग हँस पड़े। इसी बीच भीड़से एक विशालकाय असुर निकला और झूमता हुआ उन दोनोंके समीप पहुँचा। नर्तकीने उसे कुतूहलवश देखा और सामरिकने सरोष। असुरने सामरिककी कलाई पकड़ उसे खींचकर नर्तकीसे पृथक् कर दिया। सामरिककी भौंहें तन गयीं। उसका हाथ पट्टबन्धसे लटकती छुरीपर जा पहुँचा। असुरने उसकी कलाई मूलीकी भाँति तोड़ दी। पर ठीक तभी सामरिककी प्यासी छुरी खमककर असुरकी कोखमें घुस गयी। गिरते-गिरते दीर्घ-

काय असुरने सामरिकको बीचसे पकड़ अप्रयास उसे तोड़ डाला। टूटती अस्थियाँ चटक उठीं और दोनों साथ ही भूमिपर गिर पड़े। नागरिकोंने दोनोंको जकड़ लिया, पर उनका न्याय हो चुका था। वे अनन्त मार्ग तय कर रहे थे। उनके खच्चर अनाथ खड़े थे।

असुरदेशकी विख्यात नर्तकी सिन्धुकी उपत्यकामें महानदके तटपर इस नगरमें आ बसी थी। उसका शेष परिवार अब भी स्वदेशमें ही था। केवल एक सप्ताह पूर्व उसकी नवयौवना कन्या वणिकोंके साथ उसके पास आयी थी। नवागन्तुकाके रूपकी ख्याति सारे नगरमें फैल गयी थी। चारों ओर उसके सौन्दर्यकी धूम थी।

आज उसे नगर देखना था। यह कार्य उसकी माँने उसके नववयस्य धनकुबेरको सौंपा था। धनकुबेर नगरका प्रमुख सेठ था। पिताकी मृत्युके बाद ही वह उसकी अगाध सम्पत्तिका स्वामी बना था।

प्रातःकाल धनकुबेरने शयनकक्षसे दासीको पुकारा। दासीने प्रवेश कर मस्तक झुका लिया।

धनकुबेरने पत्रपर चित्रकी भाँति कुछ लिखा और स्वर्णमुद्रासे उसपर अपना नाम अंकित किया। नामांकके बीच उन्मुख मृगीका सुन्दर मस्तक उत्कीर्ण था।

धनकुबेरने दासीके हाथमें पत्र देते हुए कहा—शीघ्र जा, देवी प्रतीक्षामें बैठी होंगी। स्नानान्तर मैं उनकी राह देखूँगा।"

उसने पर्यंक छोड़ स्नानागारमें प्रवेश किया।

जब धनकुबेर स्नानागारसे बाहर निकला एक हँसती हुई नवयौवना दौड़कर उसके समीप आ खड़ी हुई। यह असुर नर्तकीकी कन्या थी। प्रसाधनकी छटा उसकी निराली छविपर बड़ी फबती थी। नीचे कटि तक

लहराते केशोंके ऊपर चौड़ा पट्ट बँधा था। श्वेत वक्षके सुपुष्ट गोलार्ध वस्त्रसे ढँके थे। कानोंमें मीनाकृत बालियाँ हिल रही थीं। बाहुओंमें नीचेसे ऊपरतक कितने ही वलय चमक रहे थे, नाभिके नीचे बँधा वस्त्र पिण्डलियों तक पैरोंको ढके हुए था। सुन्दर तुंगनासिका इसके बिम्बाधर-को जैसे चूमने झुक पड़ी थी।

युवती हँसती हुई जब धनकुबेरके समीप पहुँची, उसने अपनी खुली श्वेत बाहुएँ उसकी ओर फैला दीं। धनकुबेरने उसके उठे हाथोंको चूम लिया। फिर वह उसे अपलक निहारने लगा।

युवतीने पूछा—"क्या प्रसाधन दर्शनीय है, वयस्य ?"

"आः उसकी न पूछो, शुभे। नगरकी प्रमुख कलाकुशला नर्तकीकी तुम कन्या हो। उस चतुर प्रसाधिकाके प्रसाधनमें कहीं त्रुटि हो सकती है ?"—उसके कन्धेको धीरे-धीरे सहलाते हुए धनकुबेरने उत्तर दिया।

"सैन्धवोंने अपने प्रसाधनमें मेरी माँको दीक्षित किया है, वयस्य, और उनके चातुर्यको उसने उन्हींके अर्थ सँवारा है"—आचार-प्रतिबन्धसे रहित नवयौवना अपनी दमकती दन्तपंक्ति दिखलाती बोली।

'इस प्रसाधनसे सैन्धवोंका भला कौन-सा अर्थ सधेगा, सुन्दरि ?" धनकुबेरने युवाकी सारी अल्हड़ साधोंको एकत्र कर पूछा।

"जिस हितके साधनार्थ मेरी माँने सुदूर असुर-देशसे यहाँ आकर जीवन-भर प्रयास किया उसीके लिए वह अपनी एकमात्र कन्या भी न्यौछा-वर कर देना चाहती है।"—उसने उत्तर दिया।

"बड़े भाग्य सैन्धवोंके, देवि, बड़े भाग्य। इस नगरकी प्रमुख नर्तकी कलामें असाधारण, अप्रतिहत गति रखती है—यह सभी जानते हैं, पर प्रतिशोधकी मात्रा भी उसमें चरम और चिरस्थायी है—यह कोई नहीं जानता।"—धनकुबेरने कुछ अन्यमनस्क हो कहा। उसकी ईर्ष्या जग चली थी।

धनकुबेरकी प्रसन्न मुख-मुद्रा किसी अन्तर्भावनाके अलक्षित आघातसे

विवर्ण हो उठी। युवतीके कन्धेसे धीरे-धीरे हटकर उसका हाथ निरवलम्ब लटक गया।

युवतीमें जिज्ञासा जगी। वह धनकुबेरका वक्तव्य पूरा समझ न सकी। 'प्रतिशोध किससे ?'—वह विचारने लगी। उसकी कान्ति कुछ मलिन हो चली।

उसने कहा, "मैं न समझ सकी, सखे, तुम्हारी बात मैं न समझ सकी।"

"कैसे समझोगी, शुभे ? जिस रहस्यको कलाधुरीणा तुम्हारी विचक्षणा जननी एक सम्पूर्ण जीवन-कालमें भी न समझ सकी, यौवनकी मादकतामें विभोर, कलाकी देहलीपर ही तुम उसको समझनेका प्रयास क्यों करती हो, करके भी जान कैसे सकोगी ?"—धनकुबेर सावेग बोला।

युवतीके उत्साहको ठेस लगी। उसका खिला मुख-कमल मुरझा गया। उसकी हास्य-तरंगोंके विरोधमें भावनाकी आँधी उठी। हँसनेके लिए अब वह प्रयास करने लगा।

धनकुबेरने असुर-सुन्दरीके वदनपर चिन्ताके बादल घिरते देखे, और उसने जाना वह शिष्टाचारसे बहुत आगे बढ़ गया है। वह उसे प्रसन्न करनेके लिए बलपूर्वक हँसा, पर उसका जी बैठा जा रहा था।

उसने युवतीकी ग्रीवापर बिखरे बालोंको सुलझाते हुए कहा—"—लावण्यवती वयस्ये, मेरी रूक्षता क्षमा करना। मैंने आवेशमें कुछ अप्रासंगिक निवेदन किया है।"

"नहीं जानती, मित्र, मैं अब भी नहीं जानती—तुम्हारे हृदयमें किस भावनाने जन्म धारण किया है और मेरी प्यारी माँ किस प्रतिशोधकी भूखी है !"—युवती अपनी उसी सरल मुद्रासे बोली।

धनकुबेर विजित हो गया। उसने जाना, वह उसका दोषी है।

वह विचारता हुआ बोला—"कुछ नहीं, देवि, कोई बात नहीं, मैं केवल यही कहता था कि तुम्हारी माँकी अनुभूतिका लाभ तुम्हें होना

चाहिए। कलाका लाभ जाति और देशका लाभ है। गणिकाके सौन्दर्यका लाभ समाजके पतनोन्मुख प्राणियोंका !"

युवतीके चेहरेका रंग उड़ गया था। उसका हृदय किसी अनागत भयकी आशंकासे काँप उठा।

धनकुबेरने युवतीको फिर प्रसन्न करना चाहा। हँसते हुए धीरे-धीरे उसने उसका केशपट्ट खोल दिया। कुंचित केश वायुमें लहरा उठे। उनकी सुगन्धकी मादकतासे एक बार वह स्वयं प्रमत्त हो उठा। युवतीने धीरे-धीरे सिर उठाया। धनकुबेर आनन्दसे पुलकित हो रहा था। युवतीने देखा—युवकके होठ कुछ खिच गये थे, नेत्र हँस रहे थे। वह फिर हँस पड़ी। उसकी चेष्टा सहज थी।

धनकुबेर उसे धीरे-धीरे मुकुरके सामने खींच ले गया। उसने उसका केशपट्ट दीवारसे लगे शृंगार-फलकपर रख दिया। फिर धीरे-धीरे उसके बालोंसे खेलता हुआ-सा वह उन्हें गूँथने लगा। चिकुरराशिको दो भागोंमें विभक्त कर उसने उनकी वेणियाँ बनायीं और एक-एकको दोनों कन्धोंपर सामने लटका दिया। फिर उसमें प्रच्छन्न द्वारसे हाथीदाँतकी एक ऊँची मंजूषा निकाली और उसमें-से हिरण्यरागसे दमकते किरीटको लेकर युवती-के मस्तकपर रख दिया। गोरे शरीरकी आभा सुवर्णकी चमकसे दूनी हो गयी।

मुकुरमें जब युवतीने अपनी छाया देखी वह खिल उठी। अपने ही रूपपर वह मोह गयी। उसने जाना जैसे असुरोंकी देवी मानवी बन आकाशसे उतर आयी है। उसकी पीठपर हाथ रखे धनकुबेर दर्पणमें चुपचाप रूपसुधाका पान कर रहा था। युवतीने देखा—युवकका रंग रक्तके सावेग प्रवाहके कारण कुछ गहरा हो गया था। उसने आज पहले-पहल युवकके मादक स्पर्शका अनुभव किया।

वह सहसा लौट पड़ी। युवकको कुछ संकोच हो आया था, उसके नेत्रोंमें उन्माद छा गया था। उसका बायाँ हाथ अभी युवतीकी दाहिनी

ग्रीवापर था। युवतीने अपना मस्तक शृंगार-फलकपर रख दिया। धन-कुबेर उसपर झुका। लावण्यके भरे चषकोंके वह कितना सन्निकट था। युवतीके स्वस्थ कपोलोंमें सौन्दर्यकी किरणें प्रतिक्षण फूट रही थीं। जितना ही वह उसके निकट पहुँचता था इन किरणोंका चमत्कार उतना ही बढ़ता जाता। रूपकी यह घूर्णित दीपशिखा मेरे इतने निकट ?—उसने विचारा। प्रमत्त हृदय-शलभ ज्वालामें कूद पड़ा।

धनकुबेर और झुका। युवतीकी पुतलियोंमें तात्कालिक भाषाके चित्रांक बने थे। उनमें उसने अपना नाम पढ़ा। उत्तरमें युवकके नेत्रोंने युवतीको प्रतिबिम्बित किया। युवतीने देखा, उसके सबल अंग उसके स्वप्नदेशकी एकमात्र नर-विभूतिकी आकृति धारण कर रहे थे।

उसने अपना शरीर ढीला कर दिया। धनकुबेरने उसे अपनी सशक्त भुजाओंपर सँभाला। अतृप्त वासना लिये उसका मुख धीरे-धीरे युवतीके होंठोंसे जा लगा। युवतीने नेत्र मींच लिये। अल्हड़ नारी स्वप्निल थी, सचेष्ट पुरुष जागरूक।

युवतीने धीरे-धीरे आँखें खोलीं। युवकने उन्हें अपनी खुली आँखोंसे ढँक लिया।

धनकुबेरके पास भाषा न थी, पर वह सप्रयास बोला, "देवि, तुम अपूर्व हो। तुम्हारा स्पर्श कर अतृप्त लालसा जाग उठती है।"

धनकुबेरके स्वरमें कम्पन था, नेत्रोंमें उल्लास। युवतीकी द्विधाभिन्ना वाणी झंकृत हो उठी—"अतृप्त लालसा अनर्थ करती है, सखे।"

"तुम्हारे इस कोमल शरीरका भार शक्तिशाली असुर ही सँभाल सकेगा, सखि।"—धनकुबेरने सशंक हो कहा।

"संख्यातीत असुर स्वदेशमें विक्षिप्त हो शक्ति खो बैठे हैं, मित्र। सैन्धव हृदय खोकर भी बुद्धि नहीं खोता।"—युवती हँसती हुई बोली।

"अनेक साधें उठती हैं, प्राणाधिके।"—धनकुबेरने साहसपूर्वक कहा।

"तो"—युवतीने उत्तरमें अर्थ-भरा प्रश्न किया।

"इस 'तो' की अमित, अनन्त मर्यादा है, सुन्दरि।"—धनकुबेरने प्रयत्न कर कहा।

युवती पुलकित हो उठी।

उसने उस दिन नगर नहीं देखा।

नगर देख जब वे बाहर निकले, रथपर बैठते हुए असुर-कन्याने धनकुबेरसे पूछा, "वयस्य, नगरके प्रत्येक गृहमें जो स्नानागार और रसोई हैं उनका जल कहाँ जाता है?"

"उनका जल सहस्रों प्रणालिकाओंमें होता हुआ नगरसे बाहर निकलकर उपवनोंकी परम्पराको सींचता है।"

"पर हमने तो एक भी नहीं देखी।"

"देखतीं कैसे, सुभगे? वे खुली तो हैं नहीं। हमारे स्वास्थ्यका ध्यान रखते हुए समितिने नगर-निर्माणके अवसरपर ही उन्हें ढँकी रखनेका प्रबन्ध सोच लिया था।"

"तुम्हारा नगर अद्भुत है, वयस्य। धन्य हैं तुम्हारे वास्तुविशारद जिन्होंने नगर-निर्माणके पूर्व ही उसकी सारी व्यवस्था, सम्पूर्ण प्रबन्ध, सोच लिये थे। अच्छा, नगरके वे विख्यात सरोवर कहाँ हैं जिनकी प्रशंसा मैंने स्वदेशमें ही सुनी थी।"

"उन्हें सन्ध्या-समय देखोगी शुभे, जब नागरिक स्नान करते होंगे। अभी हम मन्दिर चल रहे हैं।"

धनकुबेरने रथकी रास ढीली की और पुंगव वायुवेगसे दौड़ पड़े। कुछ देर बाद धनकुबेरने रास खींची। सामने नगरोपवनके मध्य मन्दिर खड़ा था। योगिराज समाधिमें बैठे थे।

सैकड़ों नर-नारी खड़े ऊर्ध्वरेतस् महादेव और योगिराजके दर्शन कर

रहे थे। रथसे उतर जब असुर-कन्या और धनकुबेर वहाँ पहुँचे, लोगोंने उनके लिए मार्ग छोड़ दिया।

योगिराजकी मुद्रा प्रशान्त और गम्भीर थी। अर्धनिमीलित नेत्र नासिकाग्रपर टिके थे। पद्मासनसे बैठे उनके घुटने पृथ्वीका स्पर्श कर रहे थे, चरणतल गोदमें चमक रहे थे।

योगिराजने नेत्र खोले। दर्शकोंके मस्तक झुक गये। नित्यकी भांति योगिराजने उपदेश किया—

"जीवन क्षणभंगुर है। नागरिकता तृष्णाकी उपासिका है, कला विलासकी पराकष्ठा। अपचार अपने कलारूपी आयुधसे मनुष्यपर आक्रमण करता है और सीधा मनुष्य उसका साधुवाद करता है। जिसकी उपासनामें सैन्धव आज प्रयत्नशील हैं वह कला ही उनके निधनका कारण होगी। विध्वंसका समय सन्निकट है। अब भी चेतो, अभी समय है।"

मस्तक झुके—कुछ भयसे, कुछ विकल्पसे। कुछ तिरस्कार पूर्वक हँसे। उदासीन योगीने नेत्र बन्द कर लिये।

"योगिराजके शब्दोंमें शक्ति है।"—असुर-कन्याने धनकुबेरसे रथकी ओर जाते हुए कहा।

"यही बात तीस वर्षोंसे वे नित्य कहते हैं। न जाने सैन्धवोंका भविष्य कैसा है।"—धनकुबेरने वृषभोंकी पीठ थपथपाते हुए उत्तर दिया।

नर्तकीके गृहके सामने रथ रुका। बाहर निकल उसने धनकुबेरका अभिवादन किया। कन्या दौड़कर उसके अंकमें भर गयी।

उसकी कन्या धनकुबेरकी वयस्या है—इसका नर्तकीको बड़ा गर्व था। दोनोंकी परस्पर चेष्टा और नागरिकोंकी चर्चासे उसने जान लिया था कि उनका स्नेह मात्र शिष्टाचारका नहीं प्रणयका है, अटूट है। उसने अपना कर्तव्य स्थिर कर लिया।

नगरके बाह्य उपवनके समीप सरोवरोंकी परम्परा थी। दूर तक

इनका विस्तार था। सब परस्पर मिले हुए थे। केवल नीची दीवार इनको एक-दूसरेसे पृथक् करती थी। सबोंमें एक ही जलस्रोतका प्रवाह था। बीच-बीचमें द्वार बने थे जिनसे होकर एकका जल दूसरेमें और दूसरेका तीसरेमें बहा करता।

ग्रीष्मके अपराह्णकी धूप धीरे-धीरे सन्ध्याकी अरुणिमामें परिणत होने लगी। सूर्यकी किरणें ईंटोंसे फिसल-फिसलकर जलकी सतहपर चमक रही थीं। नर-नारियोंसे पक्के घाट भरे थे। आजका समारोह कुछ विशेष था। सरोवरोंका जल ऊँची प्रणाली-द्वारा निकाल दिया गया था। आज वे फिर भरे गये थे। पूर्व और उत्तरकी ओर प्रणालिकाएँ अब भी अपने मोटे स्रोतसे जल उगल रही थीं। नये जलसे सरोवरोंकी निर्मलताने गहरा रंग धारण किया था।

स्नानके लिए आते मदमाते रसिक और सुस्मितवदना प्रमदाएँ अपने वस्त्र खोल उन्हें चतुर्दिक् दौड़ती वेदिकाओंपर लटका देतीं और अनियन्त्रित वेगसे सरोवरोंमें कूद पड़तीं। चारों ओर हँसीके स्रोत फूट रहे थे। नर-नारी एक-दूसरेको जलमें ढकेलते, जलके छींटोंसे सराबोर कर देते। प्रसन्न स्वास्थ्य उनके खुले अंगोंपर खेलता था।

सहसा पूर्वकी ओर कुछ हलचल हुई। स्वागत शब्दोंकी बाढ़-सी आ गयी। धनकुबेर अपनी प्रेयसीकी ग्रीवामें बाँह डाले सोपान-मार्गपर खड़ा था। सजीला युवक साँचेमें ढला था और उसके पार्श्वमें खड़ी युवती रूपकी पराकाष्ठा थी। दोनों जलराशिमें कूद पड़े। जब उन्होंने जलकी सतहपर सिर निकाला चारों ओर हँसीके ठहाके लगे। नीहारोंकी मारसे बचने वे फिर डूबे।

दोनों तैर चले। अनेकोंने उनका अनुसरण किया।

नगरके युवक असुर-कन्याके रूपपर मुग्ध, मर्माहत हो चुके थे। दर्शन-की लालसासे अनेकों उसके ऋद्ध भवनका चक्कर काटा करते। वह भी

एक-एकको देख सहज भावसे मुसकराती, अभिवादन करती। युवक नहीं जानते थे कि जिस बिन्दुकी अनन्त परिधियाँ होती हैं स्वयं उस बिन्दुका भी एक केन्द्र होता है। जहाँ सबके हृदय अटकते हैं उस हृदयका भी कहीं आकर्षण है।

सब जान गये थे कि असुर-कन्या धनकुबेरपर रीझ गयी है—उसके आकर्षक सौजन्यपर, उसके सुकुमार पौरुषपर, उसकी कला-चातुरीपर। और धनकुबेर बिका है—उसकी कमनीय मोहकतापर, उसके भोले व्यवहारपर, उसकी अनुपम परखपर। दोनों प्रसन्न थे, दोनों कमनीय। और नगर मुग्ध था उनके परस्पर स्नेहपर। उनका प्रेम, उनका भाव-बन्धन स्नेह, नागरिकोंका जैसे अक्षय धन हो चला था।

देहको पोंछते वे जलसे बाहर निकले। जल-विहारसे शरीरकी नसें फूल गयी थीं, रोमांच हो आया था, रोम-द्वार खुल गये थे। बरामदोंके भीतर बने शिशिरके गरम कमरे ग्रीष्ममें शीतलता प्रदान करते थे। जब वे उनसे बाहर निकले चन्द्रमा स्वच्छ आकाशमें चढ़ आया था, उसकी चन्द्रिका चराचरको अपनी रजत-धारसे नहला रही थी।

असुर-कन्याकी चिकुरराशिसे जल निचोड़ता हुआ धनकुबेर बोला, "प्रिये, नीलाम्बरमें चमकते चन्द्रबिम्बकी दीप्ति तुम्हारे इस कुन्तल केशजालमें दमकते मुखमण्डलसे मन्द पड़ गयी है।"

चतुरावली मेखलापर हाथ रखे युवतीने कहा, "तुम्हारा देश कितना सुन्दर है, धनकुबेर! गगन कितना निर्मल! कौमुदी कितनी कान्ति-मती...."

"और इन केशोंके भीतर चन्द्रकी आकार-रेखा-सी तुम्हारी ये स्वर्ण-बालियाँ रह-रहकर चमक उठती हैं"—धनकुबेरने अपनी कही।

"और इस देशके लोग कितने भले, कितने दर्शनीय हैं!"—युवतीने अपनी सुनी।

"फिर जब तुम्हारे केशोंकी श्याम घटा उमड़कर इन्हें ढँक लेती है

ये विद्युत्की भाँति कौंध अपनी स्वर्णिम छाया इन मुकुर-स्वच्छ कपोलोंपर डाल देती हैं"—धनकुबेरने उसके आवर्तशोभी कपोलोंको छू दिया।

"फिर चपलवाक् रसिक सैन्धव अपने रागसे भोले विदेशियोंको साट देता है...."

"तब निशाश्याम इन अलकोंके भीतर उस विद्युत्प्रकाशसे मैं अपना मुख छिपा लेता हूँ"—धनकुबेरने युवतीके बालोंमें अपना मुख छिपा लिया।

"तब उस रागसे छूटनेके लिए वे जितना ही प्रयत्न करते हैं उसके अनन्त सूचिमुखकरोंसे विद्ध असहाय पक्षीकी नाईं वे उतना ही जकड़ते जाते हैं।"—युवतीने धनकुबेरकी ओर मुड़कर कहा।

दोनों हँस पड़े।

रात्रिका समय था। लगभग दो बजे थे। घण्टोंसे पृथ्वीतलसे मेघगर्जन-सी गड़गड़ाहट सुन पड़ती थी। सिन्धुनदका जल खौल-सा रहा था। उसमें उत्तुंग तरंगें उठ रही थीं। नागरिक शिशिरकी सर्दीमें अपने गरम शयनागारोंमें पड़े बेसुध सो रहे थे।

पृथ्वीके भीतरकी गड़गड़ाहट और भयानक हो उठी। रह-रहकर नीचेसे बिजलीकी कड़क-सा शब्द होता और जगे लोग सन्त्रस्त हो उठते। उत्सुक नागरिकोंने बिस्तर छोड़ गलियों और सड़कोंपर चक्कर काटना प्रारम्भ किया—कदाचित् कारणका कुछ पता लगे। पर कारण न सूझा। पृथ्वीतलका घोष अधिकतर गम्भीर और डरावना होने लगा। सहस्रों, लक्षों बिजलियाँ-सी एक साथ तड़पने लगीं। पक्षियोंने नीड़ोंको छोड़ आकाशका सहारा लिया। वन्यजीव निरुद्देश्य दिशाओंकी ओर दौड़ पड़े। सिन्धुनदकी कुछ नावें जलमग्न हो गयीं, कुछ तटके ऊपर दूर जा लगीं।

प्रकृति प्रलयके उपकरण एकत्र कर रही थी।

एकाएक पृथ्वीमें कम्पन होने लगा। प्रासाद हिलने लगे। सोते

नागरिक जाग उठे। नववयस्कोंने प्रौढ़ोंकी ओर देखा, प्रौढ़ोंने वृद्धोंकी ओर। वृद्धोंने पृथ्वीकी ओर देखा, फिर आकाशकी ओर। पृथ्वी सनाद थी, आकाश स्तब्ध।

नर्तकीके प्रकोष्ठका एकान्त अट्ट टूट पड़ा। पृथ्वीका गर्जन और गम्भीर होता जा रहा था। दीवारें झुक-झुककर मानो एक-दूसरीसे कुछ कहतीं। अपने पाँवों खड़े रहना कठिन था। प्रलय आनन्दमें झूम रहा था और उसके टाँगे दोलमें बैठी स्वयं मृत्यु झूल रही थी, अपने आखेटको झुला रही थी।

नर्तकी भागी—उसके वाम करमें जीवनकी कमाई रत्नपेटिका थी और दक्षिणमें साथ भागती कन्याकी भुजा। कन्याके मुखपर भयका ताण्डव हो रहा था और माताके मुखपर मृत्युकी बिभीषिका नाच रही थी।

कन्या बोली, "योगिराजने कहा था!"

नर्तकीने अनजाने दोहराया—"योगिराजने कहा था!"

उसकी बात पूरी भी न होने पायी थी कि बायीं ओरकी दीवार टूटी, एक झटका लगा। वह एक ओर गिरी, उसकी कन्या दूसरी ओर। कन्या उठी, पर नर्तकी फिर न उठी। कन्याने देखा—माताका वाम भाग कुचल गया था, मृत्युसे उसका मुख विवर्ण हो गया था, भग्नपेटिकाके रत्न उसके वक्षपर बिखरे पड़े थे।

उसे देख कन्या मूच्छित हो गयी। क्षण-भर बाद संज्ञा-लाभ कर उसने देखा—सामने नगरके प्रासाद जोरसे हिल-हिलकर गिर रहे थे। पृथ्वीसे असंख्य नगाड़ोंकी ध्वनि निकल रही थी। ऊपर आकाशमें धुएँके बादल लहरा रहे थे और नगरके पश्चिम ओर प्रासादोंकी चोटी अग्नि अपनी ज्वालारूपी अनन्त जिह्वाओंसे चाट रही थी।

भयसे शक्ति मिली। असुर-कन्या प्रकोष्ठसे नीचेकी ओर दौड़ी। सोपान-मार्ग टूट गया पर उसी क्षण सामनेका कमरा ढेर हो गया और मृगी-सी छलाँग मारती वह नीचेकी देहलीमें उतर आयी। द्वार टूटा, पर

वह लकड़ीके भीमकाय बल्लोंपर गिरा और उनके संयोगसे जा ऊपर एक कोण बना उससे युवती बाल-बाल बच गयी।

वेगसे वह नगरकी ओर भागी।

धुआँ और गिरते प्रासादोंकी उठती धूलसे नगर अन्धकाराच्छन्न हो गया था। केवल पृथ्वीके भीतरसे भयानक गड़गड़ाहट सुन पड़ती थी। प्रकृतिका प्रकोप बढ़ता जा रहा था। युवती न रुकी। उसे जाना था उन गगन-चुम्बी अग्नि-शिखाओंकी ओर। धनकुबेरके धवल हर्म्यका ऊँचा कँगूरा अग्निकी लपटोंके मध्य चमक रहा था। उसीके सहारे वह बढ़ चली। क्षण-भर उसने सोचा—नगरके निवासी क्या हुए? भग्नप्रासाद-खण्डने पृथ्वीसे टकराकर उत्तर दिया। उसमें मानव-चीत्कार भरा था। वह आगे बढ़ी।

दौड़ पड़ी, जिस वेगसे सामने प्रलयका बवण्डर उठ रहा था उसी वेगसे। आगे पृथ्वी एक हाथ दरक गयी, जलका फ़व्वारा फूट पड़ा। हरिणीकी भाँति वह उसे एक क्षणमें लाँघ गयी—भीगती, सर्दीसे काँपती, नंगी।

मोड़पर पहुँची। पर राजमार्ग और वीथियोंको पहचानना कठिन था। प्रासाद गिर चुके थे, गिरे जा रहे थे। मकानोंकी पंक्तिसे सड़कों और गलियोंकी पहचान होती है। मकान मिटे जा रहे थे, गलियाँ खोयी जा रही थीं। फिर रात्रिका अन्धकार।

असुर-कन्या मुड़ गयी। मार्ग जाना नहीं था। अनजानी गलीमें मुड़ पड़ी। अग्निज्वालाओंके बीच अभीतक धनकुबेरके प्रासादका कँगूरा चमक रहा था। उसीके सहारे वह दम लेकर फिर दौड़ी। हतोंके हाथ-पाँव इधर-उधर बिखरे थे, आहत कराह-कराह जल माँग रहे थे। पर उसके पास समय न था। उसके संसारमें आग लगी थी, वह न रुकी।

पृथ्वीकी गड़गड़ाहट अभी जारी थी, पर भूकम्प कुछ थम गया था।

युवती चमकते कँगूरेके सहारे दौड़ी जा रही थी, एक मन, एक दम।

सहसा कँगूरा चमका और फिर टूटकर नेत्रोंसे ओझल हो रहा। सहारा जाता रहा। पथ खो गया। अन्धकारमें वह स्वयं खो गयी। फिर नेत्र मींच वह सामने दौड़ी।

कहाँ ?

धनकुबेरकी ओर !

पर वह कहाँ था ?

नहीं जानती।

असुरवेगसे वह भागी, आकाशमें कौंधती बिजलियोंके प्रकाशमें, ढूहों-के ऊपर, शवोंको लांघती, अंगोंको रौंदती। जहाँ इतने प्राणी वेगसे मृत्यु-के घाट उतर रहे थे कौन-सी अदृष्ट, अलक्षित शक्ति उसकी रक्षा करती उसे लिये उड़ी जा रही थी—वह नहीं जानती थी। उसने सोचा भी नहीं—समय न था।

वह अदम्य उत्साहसे फिर भागी। विद्युत्के प्रकाशमें उसने धनकुबेर-को सहसा मोड़पर सामने देखा। नेत्र मींच वह और वेगसे दौड़ी।

वह धनकुबेर ही था।

किसी प्रकार अपने जलते भग्नप्रासादसे वह निकल भागा था, परन्तु उसने नहीं जाना किस प्रकार स्मृति खो, मार्ग भूल वह इधर आ भटका। किसी अद्भुत नियतिसे दोनों एक ही खोये पथपर आ मिले!

धनकुबेरने भी असुर-कन्याको देख लिया था—अस्त-व्यस्त, नंगी, भागती। उसके पगोंमें पंख लग गये। वह उड़ चला।

वसुन्धरा काँपी। सामने पृथ्वी फट गयी। युवतीने विद्युत्के प्रकाशमें गहरे गर्तको देखा—मृत्युने मानो अपना मुखविवर खोल दिया था। आलोकको प्रतीक्षामें वह फिर रुकी। पृथ्वी फिर काँपी। साथ ही वह भी काँपी! आकाश चमका और वह विवरके उस पार हो रही।

भागी। मृत्युने उसका पीछा किया।

धनकुबेर बहुत समीप आ चुका था। सहसा पासकी ऊँची भग्न

दीवार टूटी और आगेके दृश्यकी भीम कल्पना कर असुर-कन्या मूर्छित हो गिर पड़ी। पर गिरी वह अपने धनकुबेरके सुखद अंकमें। फिर वे न उठे। न उन्होंने जाना—मृत्यु उनका पीछा कर रही थी और उसने उन्हें एक साथ जा पकड़ा।

पौ फट रही थी। अग्निका दहकता गोला पूर्वमें निकल रहा था। केवल ऊर्ध्वरेतम् महादेव और योगिराज बचे थे! सिन्धुनद उमड़कर नगरमें भर आया था। धधकती चिता ठण्ढी हो गयी थी।

जब संसार जागा सिन्धुतटका यह नगर 'शवोंकी ढेरी' बन चुका था। योगीकी भाँति नगर सोया पड़ा था। सभ्यताकी सन्ध्यामें क्या वह फिर जागेगा?

एकाकी योगिराजने अपने ऊँचे स्थानसे नगरकी ओर देखते हुए कहा, "कलाके अभागे उपासक, मैंने कहा था।"

सिन्धुकी लहरोंने सुना। मलयानिलने फूँककर मन्दिरका भस्म उड़ा दिया। दिनकरने कहा—जैसा कल था वैसा आज नहीं!



# इन्द्र

[ सिन्धुकी भारतीय सभ्यताके बाद ही, कदाचित् उसके उत्तरकालके समानान्तर ही, भारतवर्षमें आर्यसभ्यताका विकास हुआ था। इन्द्र शब्दका प्रयोग आत्माके अर्थमें ब्राह्मण आदि ग्रन्थोंमें कई स्थलोंपर हुआ है। वृत्र विलासादि वासनाओंका प्रत्यक्ष रूप है। ऋग्वेदमें सुरासुर-युद्धका अनेक स्थलोंपर संकेत और वर्णन मिलता है। अथर्ववेदमें जादू-टोने और ऐन्द्रजालिक रहस्योंके अनेक प्रसंग हैं। प्रस्तुत कहानीके आंशिक आधार ऋग्वेदके दसवें मण्डलके दो सूक्त १४५ और १५९ हैं। इनमें-से प्रथम उपनिषत्सपत्नीबाधन सूक्त है जिसका ऋषि इन्द्राणी है, और द्वितीयका ऋषि शचीपौलोमी है। ]

"हाँ, मैं वही हूँ – आत्मतत्त्व।"—इन्द्रने फिर कहा।

"फिर तुम्हारा लाभ क्योंकर हो?"

"मेरे लाभका अर्थ तुमसे भिन्न कुछ भी नहीं।"

"नहीं समझ सकी, इन्द्र।"

"समझ लेनेके बाद जिज्ञासा नहीं होती। जानता हूँ—नहीं समझ सकी।"

"फिर कौन समझाये?"

"स्वयं समझो – मैं तुमसे पृथक् नहीं। मुझे अपने भीतर समझो। निजको जानकर मुझे जानोगी।"

"निजको जाननेकी न तो जिज्ञासा उठती है न तुमसे भिन्न ज्ञानकी अभिलाषा है। न उसका सुख है।"

"देखो, प्रिये, इन्द्रत्व एक परम्परा है और इस परम्पराका एक-एक, भिन्न-भिन्न व्यक्तित्व है—वरुणका एक, विवस्वानका दूसरा, तुम्हारा तीसरा। प्रत्येक जीवधारीमें इन्द्रत्व है जिसका आवागमन पुरुष-शरीरीके रूपमें एक परम्परा है। यदि इस पुरुषको, जिसकी सत्ता तुमसे भिन्न, परे, नहीं, पहचानोगी, इन्द्र तुम्हारी ज्ञान-परिधिके भीतर होगा।"

"फिर यह सोम-गोवत्स क्यों ? आहार-विहार क्यों ? विबुध-वनिताओंका आकर्षण क्यों ? अप्सराओंके हाव-भाव-विलास क्यों ? वृत्रके प्रति प्रयास क्यों ? फिर इन्द्र क्यों ? तुम क्यों ?"—इन्द्राणी मचल गयी।

"ये सब इन्द्रत्वके परम्परागत अवलम्बन हैं। और ये सभी मेरे भी हैं, तुम्हारे भी, वरुण-विवस्वान्के भी, प्राणि-मात्रके। वृत्र भी परम्परागत है—मेरा भी, तुम्हारा भी। इसके प्रति प्रयास भी सनातन है, सदा रहेगा। वज्रप्रहारसे वृत्र असंख्य बार हत हो चुका किन्तु फिर उठता है, फिर उठेगा। हाँ 'फिर इन्द्र क्यों ? तुम क्यों ?' सार्थक है। पर इसका उत्तर कौन दे ? मैं स्वयं नहीं जानता, प्रिये, इन्द्र क्यों ?—मैं क्यों ?"

"अद्भुत पहेली है, इन्द्र। कहीं यह भी तुम्हारा छलावा तो नहीं ? मेरी समस्या इससे हल नहीं होती।"

"इन्द्रने मुसकरा दिया।"

इन्द्राणीको इन्द्रकी युक्तियाँ कुछ न जचीं। उसने अपनी बुद्धिका सहारा लिया।

"हे असुरविक्रम महौषधि, मैं तुम्हें अतीव श्रद्धासे खोदती हूँ, सपत्नीको बधो"—नन्दनके एकाकी छोरपर निशीथकी तमपूरित नीरवतामें पतिको सौतके प्रति उदासीन करनेवाली ओषधिको खोदते हुए इन्द्राणीने धीरे-धीरे 'उपनिषत्सपत्नी-बाधन' मन्त्र पढ़ा।

चितीने अग्निसे मुख हटाकर कुछ सस्वर गिना—'पाँच'—फिर वह

अग्नि प्रज्वलित करने लगी ।

"शुभे, सुपुत्रे, तुम शक्तिप्रसविनी हो, मुझे विजय दो । 'हे असुरविक्रम महौषधि, मैं तुम्हें अतीव श्रद्धासे खोदती हूँ, सपत्नीको बधो' "—इन्द्राणी-ने जड़ीकी परिक्रमा कर फावड़ेसे फिर खोदा ।

"छह ।"

"मेरा पति मुझे दो और 'उससे' उसे उदासीन करो । 'हे असुरविक्रम महौषधि, मैं तुम्हें अतीव श्रद्धासे खोदती हूँ, सपत्नीको बधो' "—इन्द्राणीने फावड़ा हटाकर ओषधि हाथोंसे उखाड़ ली ।

"सात ।"

चिती दौड़कर इन्द्राणीके पास पहुँची और उसका हाथ पकड़ उसे अग्निकी ओर ले चली । इन्द्राणीके नेत्र बँधे थे । उसके श्वेत शरीरपर श्याम वस्त्रके सप्तचीवर सात ही ग्रन्थियोंमें अटके थे । केश सात वेणियोंमें गुँथे थे । उनमें सात-सात फन्दे पड़े थे ।

चितीने इन्द्राणीको अग्निके समीप बैठाते हुए कहा, "देवि, पुत्तलिकाएँ अग्निमें डाल दो ।"

इन्द्राणीने नारीकी आकृतिवाली सात काली पुतलियाँ कटिभागसे निकालीं और अग्निमें डाल दीं । धुआँ उठने लगा ।

"देवि, परिक्रमा कर एक-एक बार महौषधिके सात-सात टुकड़े अग्निमें डालो और मन्त्रका मूक जाप करो"—चितीने समझाया ।

इन्द्राणीने अग्निकी सात बार परिक्रमा की, प्रत्येक बार महौषधिके सात-सात टुकड़े अग्निमें डाले और प्रत्येक बार उसने मन्त्र पढ़ा—"सपत्नीका नाश हो, इन्द्र मेरा हो !"

धुएँके बीच सात बार स्वर्णतारोंकी भाँति सात-सात ज्योतियाँ उठीं और अन्धकारमें विलीन हो गयीं । चितीने इन्द्राणीका हाथ पकड़ लिया । दोनों प्रासादकी ओर चल पड़ीं । इन्द्राणी सशंक थी, चिती निश्चिन्त ।

देवासुर-संग्राम छिड़ा था। वृत्रके आघातसे देवताओंमें भगदड़ मच गयी थी। इन्द्रने घोर गर्जन किया। भागती हुई देवसेना एक बार फिर लौटी।

हाथको हाथ नहीं सूझता था। वृत्रकी मायासे देवसेनापर अकस्मात् अग्निवर्षा होने लगती, फिर सहसा अन्धकार छा जाता। अग्निके प्रकाश-में आकाशके एक कोनेमें उसे देख जबतक इन्द्र उसपर वज्र-प्रहार करता, क्षण-भर बाद दूसरे प्रकाशमें आकाशके अन्य भागमें वह हँसता दिखाई पड़ता। उसकी सेनाके दुर्मुख असुर शक्तिकी सीमा थे। उनके अस्त्रप्रहार-से देवताओंकी सेना तितर-बितर हो जाती। वह स्वयं अपना विशाल मुख खोले विकराल दंष्ट्रोंसे पृथ्वीको कभी पातालकी ओर फेंक देता कभी दौड़कर उसे पकड़ लेता। उसके अनेक कर विकट प्रहार कर रहे थे और उसका सुदीर्घ अहिपुच्छ रह-रहकर ऐरावतके पृष्ठभागपर प्रचण्ड वेगसे आक्रमण करता। विशालकाय ऐरावत चोटकी व्यथासे चीत्कार कर उठता। उसके निरन्तर कर्णास्फालनसे इन्द्रके जघनोंका बुरा हाल था।

इन्द्रने गरजकर पूछा, "आदित्य कहाँ हैं? क्या उन्हें भी नहीं सूझता?"

आकाशके सुदुर भागसे उत्तर मिला—"यहाँ महाराज, यहाँ। मरुतों-के संघट्टसे हमारा मार्ग अवरुद्ध हो गया है।"

एक साथ द्वादश आदित्य बोल उठे थे।

सुरराजकी भुजाएँ फड़क उठीं। क्रोधसे भुजा पसारकर उसने पूछा, "पूषन्, तुम्हारे मरुत कहाँ हैं? देखो, कहीं उन्हींपर मुझे वज्रप्रहार न करना पड़े। कायर मरुतोंको सम्मुख समरमें भेजो।"

इन्द्रके शब्दोंका उत्तर आसुरी अट्टहाससे मिला। वृत्रकी हँसीसे आकाश हिल गया।

गगनके सुदूर भागसे पूषन्की दुर्बल वाणी सुन पड़ी—"देव, मरुतोंके साथ मैं बन्दी हूँ। वृत्र मेरे वक्षपर बैठा है। आदित्योंके सम्मुख दैत्योंके

माया-मरुतोंकी भित्ति खड़ी है।"

हँसीका एक ठहाका और लगा। इन्द्रने विभोर हो क्षण-भर अपने वक्षपर हाथ फेरा—वृत्र कहीं वहाँ भी तो नहीं बैठा है। इन्द्राणी असुर-के अट्टहाससे सन्त्रस्त हो उठी। अलकजालसे मन्दार-कलिका अधरमें जा गिरी। अशुभकी आशंकासे इन्द्राणी काँपी। हृदयपर हाथ रख उसने एक बार टटोला : इन्द्रने कहा था—वृत्र सबका है।

पूषन्‌के शब्दको लक्ष्य कर इन्द्रने वज्र मारा। मरुतोंका एक भाग मृत्यु-वेदनासे कराह उठा। आकाशके दूसरे छोरपर वृत्र गरजा। माया-मरुत भागे। द्वादश आदित्य चमक उठे।

आकाश रिक्त था, वृत्र प्रच्छन्न।

श्वेत मरुतोंके गमन-वेगसे प्रभंजन प्रचण्ड हो उठा। इन्द्रके नथने फूल रहे थे। उसने ललाटपर चमकते श्रमकण धीरे-धीरे पोंछ लिये। संघर्षकी सघनतासे फड़कती दक्षिण भुजाका दमकता केयूर-पट्ट टूटकर गिर पड़ा। थके ऐरावतने दम लिया। देवता इन्द्रको घेरकर खड़े हो गये।

"दैत्य भागे! दैत्य भागे!" के घोषसे दिगन्त पूरित हो उठा। इन्द्र-ने हृदयपर हाथ रख देवताओंके स्वरमें स्वर मिलाते हुए किंचित् अन्य मनस्क हो कहा, "दैत्य भागे!" इन्द्राणीको सान्त्वना देती हुई चितीने दोहराया—"दैत्य भागे!" इन्द्रके अभिन्नहृदय वृषाकपिने इन्द्राणीको प्रसन्न करनेके लिए अपनी मुखचेष्टा अनेक प्रकारसे विकृत की। परन्तु त्रासकी प्रचुरताके कारण उसका हृदय उद्वेलित हो रहा था सो वह न हँसी। वृषाकपिने चितीकी ओर देख अश्लील मुद्रासे संकेत किया।

अभी देवोंके निर्घोषकी प्रतिध्वनि विलीन न हुई थी कि दक्षिण आकाशमें घटा-सी उठने लगी। प्रतिक्षण उसकी सघनता बढ़ती जा रही थी, श्यामता गहरी होती जा रही थी। देवता नेत्र फाड़-फाड़ उधर देखने लगे। इन्द्र भी चिन्तित, सशंक हो उठा। उसके सारे मरुत समीप खड़े थे; फिर यह क्या?—वह चकित था। देवताओंके छक्के छूट चुके थे।

दिनोंके युद्धके बाद भी क्या दम लेनेका अवकाश न मिलेगा—सन्त्रस्त हो उन्होंने इन्द्रकी ओर देखा। इन्द्र मुन्न था।

घनघोर घटाने धीरे-धीरे बढ़कर सारे दक्षिण गगनको आच्छन्न कर लिया। दैत्योंका पुनराक्रमण जान देव समरके लिए फिर प्रस्तुत हुए। इन्द्रने सजग हो ललकारा। वज्रको उसने मुट्ठीमें कसकर पकड़ लिया। आदित्योंने अपने सारे नेत्र खोल दिये पर सामनेकी घनता न घटी। इन्द्राणीने दक्षिण आकाशकी उठती घटा देख नेत्र मींच लिये। उसके रक्षक द्वारोंपर तनकर खड़े हो गये।

इन्द्रने तौलकर अमोघ वज्रका प्रहार किया। घटा छिन्न-भिन्न हो गयी। किन्तु अद्भुत रहस्य था उस घटाका। उसका कहीं केन्द्र लक्षित नहीं होता था। वज्रके आघातसे उसमें-से टूटकर असंख्य टूक आकाशमें बिखर चले। देवताओंने देखा—आकाश-मार्गमें संख्यातीत पक्षधारी पर्वत अत्यन्त वेगसे उड़ रहे हैं। उनकी गतिकी तीव्रतासे प्रचण्ड आँधी बह रही थी। उसके मार्गमें पड़े कितने ही देवता पिस गये। सुरोंमें हाहा-कार मच गया। देवसेनाके पैर उखड़ गये। ऐरावतके मस्तकपर एक विशाल शिलाखण्ड टूट पड़ा। सुरगज भागा, मरुतोंको रौंदता, देवताओंको कुचलता। इन्द्रको भागते देख बचे-खुचे देवता भी मैदानसे भाग निकले। इन्द्र क्रोधसे तमतमा उठा। अकस्मात् राजप्रासादके अन्तःपुरसे हाहाकार सुन पड़ा। रानियाँ रो पड़ीं। उनके क्रन्दनसे भग्न प्रासाद गूँज उठा।

देवताओंने प्राणोंके डरसे भागकर दूर शरण ली थी। दैत्योंने इन्द्रके अवरोधपर आक्रमण किया था।

स्त्रियोंका रुदन सुन इन्द्रके क्रोधकी सीमा न रही। उसने ऐरावतके मस्तकपर तीक्ष्ण अंकुशका भरपूर हाथ मारा। विशाल पशु चिंघाड़ता हुआ लौटा। प्रासादके अट्ट और अलिन्द टूट गये थे, अवरोधके रक्षकोंने सुदूर आकाशमें शरण ली थी। नन्दनके पुष्प दैत्योंने मसल डाले और शचीकी कमनीय काया विक्रान्त वृत्रने जीर्ण कर दी। वह दैत्यराजकी

भुजाओंमें जकड़ी चिल्ला रही थी। वृत्र उसकी ओर कामलिप्सासे देखता पातालकी ओर उड़ा जा रहा था। दैत्यसेनाके वीर पातालके तमपूर्ण गह्वरोंमें जा छिपे। आकाश-मार्ग सूर्यकी किरणोंसे आलोकित था। देवता लौटे, इन्द्रकी ओर दृष्टि करनेकी उनमें क्षमता न थी।

इन्द्रने वृत्रका पीछा किया। विशाल पुच्छ फटकारता दैत्य तीव्र गतिसे भागा। मघवाके पीछे थे आदित्य और वरुण। महेन्द्रने वज्र मारा, लक्ष्य खाली गया। दानव अदृश्य हो गया। देवराज कुपित था, आदित्य अवसन्न, वरुण निष्प्रभ।

इन्द्रके पीछेसे ऐरावतके पृष्ठभागपर पुच्छ-प्रहार करते वृत्रने अट्टहास किया। देवराजने पीछे घूम वज्र सन्धाना किन्तु मायावी दैत्य दृष्टिसे पुनः अगोचर हो चुका था। इन्द्रने आदित्योंको धक्के देकर उसकी ओर फेंका। घटाओंका अवलम्ब टूट गया। सामने, दूर, धराके वक्षपर चमकती जल-राशिके तटपर वृत्र दिखाई पड़ा। उसकी भुजाओंके आवर्तमें पड़ी शची छटपटा रही थी। उसका अधिवास अधरमें वायुके सहारे उड़ा जा रहा था, नीवीबन्धके टूट जानेसे अधोवस्त्रका विशेष भाग दानवके पुच्छमें लिपट गया था और उसका वक्ष अहिपुच्छके गुंजलकसे प्रच्छन्न था।

सुरराजके नेत्रोंसे क्रोधाग्निकी लपटें निकलने लगीं। उसने अपने अमोघास्त्रको विफल होते देख ऐरावतके गण्डस्थल और मर्ममें एक साथ चोट की। देवराज प्रचण्ड वेगसे भागा। आदित्योंने कोटि करोंसे वृत्रको पकड़ना चाहा। वृत्रके गुंजलकोंके पीछेसे निकलकर दानूने उसे ललकारा। वज्र छूट चुका था। वृत्र महोदधिमें जा डूबा। वरुण सत्वर अपने राज्यमें घुसा। वज्रकी चोटसे दानूका वक्ष विदीर्ण हो गया। अग्निकी उष्णतासे सागरका अन्तर खौल उठा। बड़वानलने विकराल रूप धारण किया।

माँका निधन देख वृत्रने भयानक गर्जन किया किन्तु कोई चारा न देख वह फिर पातालकी ओर भागा। उसका मार्ग वरुणके राज्यसे होकर था। वरुणसे घोर युद्ध करता वह एक बार फिर जलसे बाहर निकला। उसकी

दाढ़ोंसे अग्निकी अनन्त ज्वालाएँ निकल-निकल आकाशको चूम रही थीं। भय-विगलित इन्द्राणी संज्ञा खो चुकी थी।

वृत्र फिर डूबा, किन्तु वरुणने अपने असंख्य पाशोंसे जकड़कर फिर उसे ऊपर फेंका। इन्द्रने वज्रको मन्त्रपूत कर उसे मारा। वह अमोघ अस्त्र अपनी प्रदीप्तिसे दिशाओंको आलोकित करता, आदित्योंके तेजको हरता वेगसे चला। वृत्रकी मारसे विह्वल वरुण जर्जर हो चला था। वज्रने दैत्यके वक्षके शिलाखण्डकी भाँति टूक-टूक कर दिये। 'वृत्रहा !' 'वृत्रहा !' के स्वरसे दिगन्त गूँज उठा।

मृत्यु-वेदनासे चीत्कार करता हुआ वृत्र जलपर लोट गया। उसके मुखविवरसे फेनके असंख्य स्रोत फूट पड़े। संज्ञारहित शची जब दैत्यके गुंजलकोंसे छूट जलपर गिरी वरुणने झट उसे सँभाला। देवराजने पत्नीको भुजाओंमें भर लिया। इन्द्राणीका सारा शृंगार मसल गया था। उसका मुख पीला पड़ गया था। जब उसने संज्ञालाभ कर स्वामीपर अपनी शंकित, चकित दृष्टि डाली, इन्द्र अपने ललाटसे स्वेदकण पोंछ रहा था। इन्द्राणीका अधिवास अभीतक वायुमें लहरा रहा था।

इन्द्रके विशाल सभामण्डपमें महार्ह आसनोंपर सुरगण आसीन थे। उनसे ऊपर देवराज इन्द्रका हिरण्यमय सिंहासन दमक रहा था। सुरराजका मस्तक मुकुट-वेष्टनसे मण्डित था और उसके वक्षकी पुष्टता ग्रावीसे छन-छन-कर निकल रही थी। जघनोंको ढँके हुए उसका अधिवास घुटनों तक नीचे लटक रहा था। अंग-अंगसे आनन्दके स्रोत फूट रहे थे। चतुर्दिक् हँसीके फव्वारे छूट रहे थे। महोत्सवमें देवसंसार भूला था। अप्सराओंके वाद्य और नृत्यसे दिन-रात समान हो रहे थे। उर्वशीके संगीतका माधुर्य शंका-रहित आनन्द जनन करता था। गन्धर्वोंके हृदय आतंकसे रिक्त थे।

देवताओंके आहार-विहारकी अवधि असीम हो गयी थी। उनके

भोजनालयमें पीवर गोवत्सोंकी पंक्ति भूखकी मात्राको द्विगुणित कर रही थी। नन्दन कानन एक बार फिर हरा हो गया था। देववनिताओंकी लाज फिर सुरक्षित हो चुकी थी।

उर्वशीकी किंकिणी जब कुछ शिथिल हुई, इन्द्रने प्रसन्न मुद्रासे उसकी ओर देखा, फिर रुकनेका संकेत किया। अजर यौवनका भार लिये उर्वशी मुसकराती, अंगोंको समेटती हुई रुकी। उसके पुष्पाभरण अब भी मस्तक और जघनोंपर, वक्ष और बाहुओंपर हिल रहे थे। सोमालससे अर्द्धनिमीलित नेत्र हँसते हुए ऊपर उठे और इन्द्रके दृष्टिपथमें जा अटके। ठीक इसी समय नवप्रासादके प्राचीरोंको भेदती हुई पौलोमीकी गर्वीली वाणी सुन पड़ी—"मेरे भाग्याकाशका सूर्य मूर्धापर अभिषिक्त है—आज इन्द्र केवल मेरा है।"

उर्वशीने व्यंग्य-भरी मुद्रासे हँसते हुए इन्द्रकी ओर देखा, फिर देवराजका मधुपात्र भर दिया।

"आज मैं स्वयं विश्वका केतु, ब्रह्माण्डकी मूर्धा हूँ। मैं सर्वथा विजयिनी हूँ, स्वामी आज मेरे अधीन हैं।"

उर्वशीने इन्द्रकी ओर अर्थभरी दृष्टि फेरी, फिर उसका चपक आसवसे भर दिया था। देवराजने मुसकराकर अप्सराका उत्तर दिया। देवनारीने अधर काटा।

नेपथ्यसे इन्द्राणीका स्वर फिर सुन पड़ा—"मेरे पुत्र शत्रुघ्न हैं, मेरी कन्या सम्राज्ञी है। मैं विजयिनी हूँ। स्वामीके स्वत्वोंपर मेरी सत्ता प्रतिष्ठित है। वह सोम, जिसका पान कर इन्द्र प्रचण्ड हुए, मैंने ही प्रस्तुत किया था। अतः, हे अमरगण, मेरा गृह सदा सपत्नीजनों-से रक्षित रहे!"

उर्वशी सशंक हो देवताओंकी ओर देखने लगी। अमरोंमें इन्द्राणीके प्रति समवेदना जगी। सुरराजका चपक उर्वशीने फिर मुँह तक भर दिया। उसका धैर्य उसे छोड़ चला था। एक भयप्रद भाव उसके हृदयमें स्पष्ट

आकृति धारण कर रहा था। उसकी चेष्टा फिर भी सस्मित बनी थी।

शचीका सशक्त स्वर फिर सुन पड़ा—"मैं सर्वथा विजयिनी हूँ। सपत्नीजनोंको मैंने कुचल डाला है और वीरपुंगव स्वामी और इस देव-समूहपर मेरा एकान्त शासन है।"

इन्द्रकी हँसोड़ मुद्रा आसवकी असंयत मात्रासे विकृत हो गयी थी, फिर भी उसने रिक्त चषक उर्वशीकी ओर बढ़ा दिया। सन्देह और भयसे उद्विग्न उर्वशीने मद्यपात्र उलट दिया। मधुपात्रका मुख अन्यत्र था, चषक-का अन्यत्र। धार नीचे पड़ती रही पर उसका शब्द नर्तकीने नहीं सुना। उसके कानोंमें इन्द्राणीका स्वर गूँज रहा था। इन्द्र खिलखिलाकर हँस पड़ा।

अमरोंने एकस्वरसे प्रार्थना की—

"जायेदस्तं मघवन्त्सेदु योनिः—देव, गोवत्सोंके मृदुल मांससे उदर पूरित हो चुका, सोमके प्रभावसे भृकुटियोंमें बल पड़ गये। अब गृहोन्मुख हो। हे मघवन्, पत्नी ही गृहका स्वरूप है—अन्तःपुरमें पधारो।"

अनेक कण्ठोंसे विनिर्गत यह प्रार्थना प्रतिध्वनि-द्वारा इन्द्रको प्रिय सन्देश सुनाने लगी।

दक्षिण करसे गन्धर्वराज चित्ररथका सहारा लिये, वाम कर उर्वशीकी ग्रीवापर रखे जब इन्द्रने प्रासादकी ओर प्रस्थान किया, सोमकी अधिकतासे उसके पद स्खलित हो रहे थे, गति अस्थिर हो रही थी।

२ जनवरी १९४०
सायं ६—९

●

# प्रलोभन

[ ऋग्वेदके समयमें सगोत्र विवाहोंकी प्रथा वर्जित हो चुकी थी। परन्तु उनकी स्मृति अभी बनी थी और कदाचित् एकाध विवाह-सम्बन्ध इस प्रकारके हो भी जाते थे। यम-यमीके प्रस्तुत प्रसंगका आधार ऋग्वेदके दसवें मण्डलका दसवाँ सूक्त है। यम-यमी जुड़वाँ हैं। द्यावा—आकाश—और पृथिवी ऋग्वैदिक देवताओंके क्रमशः पिता और माता हैं। विवस्वान—सूर्य—वरुण, और इन्द्र द्यावा-पृथिवीके पुत्र हैं और यम-यमी विवस्वान् और सरण्यूके पुत्र-पुत्री। वरुण जगत्के नियमोंका पालक है। ]

"देवि!"

"स्वामिन्!"

"विवस्वान् कहाँ है?"

"गगनपथपर, रथारूढ़।"

"वरुण?"

"वेधशालामें, व्यस्त।"

"इन्द्र?"

"आपानभूमिमें तन्द्रित।"

"बालक?"

"स्वर्गंगाके तटपर।"

पुरातन पुरुषने श्वेत दाढ़ीपर हाथ फेरते हुए फिर पूछा, "कब जागी, प्रिये?"

"नित्यकी भाँति, उषाने जब द्वार खोले।"––कक्षमें प्रवेश करते हुए शुक्लवसना वृद्धाने उत्तर दिया।

"क्या प्रासाद रिक्त हैं, सुभगे?"––स्वर्णके छोरोंवाले आस्तरणसे ढँके पर्यंकपर धीरे-धीरे बैठते हुए विशालकाय पुरुषने फिर पूछा।

"हाँ, प्रासाद तो रिक्त है सही, किन्तु वैसे ही जैसे वह इन शिशुओंके जन्मके पूर्व था। अब क्या विश्वजनकमें सृष्टिव्यापार सम्पादन करनेकी शक्ति नहीं रही?"––व्यंग्यपूर्ण भाषामें जगज्जननीने विहँसकर पूछा।

वृद्धने वृद्धाका चिबुक पकड़ उसे चूम लिया। फिर पृथिवी द्यावाके पार्श्वमें हँसती हुई जा बैठी।

"भला तुमने बालकोंकी क्रीड़ा देखी?" उसने द्यावासे पूछा।

"चलो देखें।"––द्यावाने कहा।

दोनों पुष्करावर्तक मेघपर बैठ गये। श्याम घनका सुखद वाहन नील गगनके बीच उड़ चला। उसके किनारे सूर्यकी किरणोंके प्रवेशसे स्वर्णकी दौड़ती रेखाकी भाँति चमक रहे थे। बालरविकी रश्मियाँ अभी निस्तेज, स्पर्शसुखद थीं। आकाशगंगामें दक्षिण वायु नन्हीं-नन्हीं तरंगें उठा रहा था। उसकी अरुण धारामें विशाल ऐरावत हस्तिनियोंके साथ क्रीड़ा कर रहा था। जहाँ प्रवाहकी गति मन्द थी और जल थमा-सा जान पड़ता था वहाँ प्रफुल्ल स्वर्णकमल ऊँची नालोंपर झूम रहे थे। जब बलदर्पसे मत्त ऐरावत प्रवाहको रोकता हुआ पिछले पदोंपर खड़ा हो सूँड़को ऊपर उठा चिंघाड़ता, फिर उछलकर हस्तिनियोंपर नीहारोंकी वर्षा करता, वे दौड़कर उसे कमलनाल प्रदान करतीं। ऐरावत अपनी सूँड़ उनके मस्तकपर रख देता।

आगे अप्सराओंके साथ गन्धर्व जल-विहार कर रहे थे। इनका आनन्द देवदुर्लभ था। सौन्दर्यकी ये बिखरी विभूतियाँ रसिक, कलाविद् गन्धर्वोंके स्नेहकी पुतलियाँ थीं। इनका संसार निराला था। पुष्करावर्तक ठिठक गया। उर्वशी जब स्नान कर बाहर निकली, उसके वस्त्र उसे नहीं मिले।

दौड़कर मन्दाकिनीके जलमें उसने अपना तन छिपा लिया। गन्धर्व हँस पड़े। द्यावाने पृथिवीको चुटकी काटी। पृथिवी हँसी।

उसने पूछा, "वृद्धकी चेष्टा क्या फिर जाग रही है ?"

"बालकोंकी क्रीड़ा देख वृद्धकी सोयी चेष्टा सत्य ही फिरसे जाग उठती है !"—द्यावाने स्वीकार किया।

पुष्करावर्तक आगे बढ़ा। सामने देवबालक स्वर्गंगाके तटपर कनक-सिकतासे खेल रहे थे। वे कई दलोंमें विभक्त थे। एक दल था रोदसी और मरुतोंका, दूसरा था सूर्या, सोम और अश्विनीकुमारोंका और तीसरा यमी और यमका। वे गृहनिर्माण खेल रहे थे। स्वर्णसिकतासे इनके प्रासाद बन चुके थे, अब क्या हो ?

अश्विनीकुमारोंने सुझाया—गृह खड़े हो चुके, अब उनमें प्रवेश और निवास होना चाहिए। पति-पत्नीकी कल्पना हुई। रोदसी चमक उठी, सूर्या लजा गयी, यमी उछल पड़ी। मरुत हँसे, सोम पुलकित हो उठा, यम सकुच गया।

रोदसी मरुतोंमें जा बसी। नतमस्तक हो सूर्याने सोमका पाणिग्रहण किया। केवल यम ठिठका। मरुत और अश्विनी-कुमार हँस पड़े। रोदसी-ने यमीकी ओर विजय-गर्वसे देखा। यमी झिझकी। यम झेंप गया।

यमीने कहा, "चल भाई, यह तो खेल है।"

यम टससे मस न हुआ।

यमीने सरोष कहा, "रोदसी और सूर्याके सहचर कितने अच्छे हैं, यम ?"

यम झल्ला उठा।

'तू जा उनके साथ !"—वह बोला।

द्यावा-पृथिवी खिलखिलाकर हँस पड़े।

शैशव थककर सोया। कैशोर भी धीरे-धीरे सिधारा। यौवनने शीश उठाया, साधोंकी आँधी लिये, कामनाओंका परिवार लपेटे।

यम-यमी जुड़वाँ थे। साथ ही जन्मे, साथ ही बढ़े, साथ ही खिले। पर दोनोंके स्वभावमें बड़ा अन्तर था—यम था तपोनिष्ठ, सरल, बीहड़; यमी थी तृषित, मायाविनी, अल्हड़।

फिर भी दोनों साथ-साथ रहते, खेलते, सोते। भाई बहनको प्राणोंसे भी बढ़कर प्यार करता और बहन भी भाईको हृदयसे चाहती। पर दोनोंके प्रेममें अन्तर था। एकका स्नेह अपार्थिव था, दूसरीका वासना-जन्य। यमीका हृदय कामनाका केन्द्र था। यमको देख उसके हृदयमें वासनाकी गुदगुदी उठती। जब इतर देवकन्याएँ यमको प्यास-भरी आँखों-से देखतीं यमीको ऐसा प्रतीत होता जैसे उन्होंने यमकी देहसे कुछ ले लिया हो और वह चाहती कि उनकी आँखोंमें समायी छवि वह छीन ले।

मर्त्यलोकसे लौटकर उषाने यमीकी ग्रीवामें बाँह डाल कहा, "अरी, वसुन्धरापर वसन्त बगरा है। वनस्थलियाँ पुष्पोंसे लदी हैं, तरु नवपल्लवों-से भरे। आसवपायी यक्ष और कामातुर किम्पुरुष प्रियाको चूमते हैं।"

यमीकी लालसा जगी। उसने प्रण किया, वह कन्दर्पकी सहायतासे यमकी विजय करेगी।

नन्दनमें माधव जागा। मधुमाससे वनश्री द्युतिमती हुई। सरोंमें कनकपद्म चमके, पुण्डरीक हँसे। कल्पतरु नये पुष्पोंसे लद गये। नव-कुसुमोंसे मकरन्द बरसने लगा और उसकी सुरभिसे बसा दक्षिण गन्धवह भृंगोंको मत्त करने लगा। रम्य दिवस निकला। नीहारपात रुक गया। नवमल्लिका सज उठी, प्रियंगु और माधवी कुसुमनिचयसे ढँक गयीं। किंशुक रँग गये। कुरबक और कर्णिकार झूमने लगे। रक्ताशोक दोहदकी लज्जासे लाल हो उठा। प्रियाल-मंजरियाँ जागीं। बौरे रसालपर भ्रमर गूँजने लगे।

यमीका असंयत हृदय थिरक उठा। स्वेदोद्गमसे वह काँपी। नारीमें कन्दर्प जागा। सोमसे उसने तृष्णा दवानी चाही परन्तु वह और भी शुष्क हो इसकी याचना करने लगी। यमीने विचारा—आज नहीं तो कभी नहीं। सारा निसर्ग उसके साथ है। आज वह अवश्य अपने हृदयकी चिर प्यास बुझायेगी, यमको जीतेगी। मधु और मदन उसके सहायक होंगे।

वह यमकी विजय करने चली। उसने अपनी मुक्त केशराशिको पराग-भरी मुट्ठीसे रगड़ दिया। दक्षिण मलयके संसर्गसे सुरभिकी तरंग उठी। उसका मन चंचल हो उठा। उसके किरीटका हिरण्य रह-रहकर अपने रत्नमय प्रकाशसे श्याम अलकोंपर हरित रेखा-सी खींच देता।

यमीका विश्व-विजयी प्रसाधन प्रारम्भ हुआ। कर्णोंमें उसने कनक-कमलकी रक्ताभपीत कलिकाएँ धारण कीं। निष्कहार उसके उन्मुख स्तनोंपर आ अटका। बाहुओंमें उसने तप्त कांचनके अंगद और वलय पहने। चौड़ी मणिमेखलासे अवलम्बित हेमरशना घुटनोंतक लटकते अधो-वस्त्रपर फबने लगी।

वासनाका उन्माद लिये यमी प्रासादसे निकली। आम्रांकुरके रसासव-से प्रमत्त पुंस्कोकिलने प्रियासे अकारण उलझ उसका मुख चूम लिया। गन्धर्व उद्दीपक राग गा उठे। अप्सराएँ संकोचसे नतमस्तक हो गयीं। सूर्याने सोमको ढँक लिया। रोदसीने मरुतोंको गगनके पश्चिम द्वारसे भगा दिया।

यमी नन्दन काननमें घुसी। द्वारके मन्दारस्तवकोंने झूम-झूम स्वागत किया। द्विरेफ नाच-नाच गाने लगे। सहकार-मंजरीके स्वादसे कषाय-कण्ठ कोकिल कूक उठा। मन्मथने मानो कूचकी दुन्दुभी बजायी।

यमी प्रकृतिके उपकरणोंसे अपना विभ्रम करने लगी। शिरीष और नवकर्णिकार पुष्पोंकी मालिकाएँ बना उसने कानोंपर लटकायीं। उनके बीच कनककमलकी कलिकाएँ चमक उठीं। बालकुन्दानुविद्ध अलकें वायुमें नागोंकी भाँति हिलने लगीं। पीछे केशको एकत्र कर उसने एक ही मोटी

ग्रन्थि बाँधी और चूड़ापाशमें नये कुरबक पुष्पोंको गूँथा। करमें उसने लीलारविन्द धारण किया। सामने फूलोंकी लड़ियाँ लटकायीं। उनसे वक्षदेश ढँक गया।

श्रोणिभारसे दबी, कन्दर्प-दर्पसे शिथिलगात्रा वह सकामा नारी सोमालस विभ्रम किये लोल नेत्रोंको पैना करती इष्टकी खोजमें निकली। कोकिल फिर कूका, मानो मनस्विनी प्रमदाके प्रोत्साहनार्थ स्मर स्वयं बोला।

नन्दनके रक्षक गन्धर्वराजने नतमस्तक हो कहा, "यम माधवी-मण्डपमें विराज रहे हैं।"

यमी माधवी-मण्डपकी ओर चली।

गन्धर्वराजने मुसकराकर निकुंजके भीतर देखा।

उर्वशीने आकुल हो कहा, "आज यमको कुशल नहीं!"

कनककदलीकी बाड़ोंसे घिरा विशाल माधवी-मण्डप फूलोंसे लदा था। बीचमें निर्मल जलसे भरा सरोवर हँस रहा था। वहीं शिलाखण्डपर बैठा यम जलमें पैरोंको डाले चुपचाप कुछ सोच रहा था। गलेमें निष्कहार पड़ा था। कानोंमें कुण्डल हिल रहे थे, प्रलम्ब भुजाओंमें अंगद कसे थे। ऊँचा मुकुट मस्तकपर रखा था, जिसके नीचेसे निकलकर केश स्कन्धदेशपर इधर-उधर फैले थे। कन्धेपर रखे उत्तरीयके दोनों छोर शिलाखण्डपर पड़े थे और सकच्छ धोती जघनोंको ढँके थी। सुन्दर तप्तकांचन-से दमकते शरीरपर अद्भुत पौरुष खेलता था। दक्षिण करपर चिबुक टिका था।

पंकज-रेणुकी मनोमोहक गन्धसे वातावरण गमक रहा था। लीला-कमलका लम्बा नालदण्ड हाथमें लिये विजय-वैजयन्ती फहराती-सी यमी पगध्वनि बचाती धीरे-धीरे यमके समीप पहुँची। द्वारके नमित बालमन्दार-से स्तबक तोड़ उसने यमको लक्ष्य कर मारा।

यमने चौंककर मस्तक उठाया ।

उसने देखा—हृदयमें युगोंकी बलवती कामना दबाये, हाथमें लीला-कमल धारण किये सस्मितवदना यमी खड़ी है ।

यमका मस्तक धीरे-धीरे फिर नत हो गया ।

यमी लीलारविन्द घुमाती क्रीड़ाशैलपर जा बैठी ।

यमने अब समझा—चारों ओर प्रलोभनके साधन लिये वसन्त क्यों विहँस रहा है । कुछ ही देरमें नन्दनकी कान्ति क्योंकर परिवर्तित हो गयी । चित्तकी वृत्तियोंको समेट, अन्तर्भावनाओंको दबा, धर्मभीरु यम जम-कर बैठा ।

यमीने अपने आसवघूर्णित नेत्रोंको फैलाते हुए कहा, "यम, मुझे कुछ कहना है ।"

उसका कण्ठ रुद्ध हो गया, जैसे आचार भाषाका तिरस्कार करने लगा । वह साँस रोके यमकी ओर देखने लगी ।

यमको जैसे बिच्छूने डंक मारा । उसने मस्तक उठाया, फिर कहा, "हाँ, सो तो समझता हूँ, स्वसे, बोलो ।"

"मेरी एक भिक्षा है ।"—यमी बोली ।

"आदेश करो, बहन, विश्वके शाश्वत नियमोंको छोड़ मुझे तुम्हारे लिए कुछ भी अदेय नहीं ।"—आकुल यम बोला ।

"माँगूँ यम, दोगे ?"—यमीने पूछा ।

"माँगो, यमी, क्या माँगती हो ? अमर जीवन अथवा इच्छामरण ? यदि मेरे अनुचरों-द्वारा मेरे लोकमें पहुँचाये किसी मर्त्यका निवर्तन चाहो तो उसे दूँ ।"—यमने सशंक हो कहा ।

"सो नहीं मागूँगी, यम । न तो मुझे अमर जीवनकी वांछा है, न इच्छामरणकी अभिलाषा और न मैं तुम्हारे अनुचरोंके हाथसे किसी मर्त्यका पुनरावर्तन ही चाहती हूँ....."

यमकी शंका पुष्ट होती जा रही थी । उसने यमीकी बात काटते हुए

कहा, "फिर माँगो, यमी—क्या है तुम्हारी वह याचना ?"

यमीकी मधुर वाणीने माँगा। युग-युगकी दबी साधें खुल पड़ीं—"सुनो, यम, मैं माँगती हूँ तुम्हारा वह अनुपम पौरुष, तुम्हारी उन अविजित भुजाओंकी शक्ति, तुम्हारे उस वक्ष-शिलापट्टका भार, तुम्हारी...."

यमका मस्तक झुक गया। उसकी शंका मूर्तिमती हो रही थी, भय भाषा धारण कर रहा था।

यमीकी युग-युगकी अभिलाषाको आज जिह्वा मिली थी। उसका प्रवाह अविच्छिन्न था—"तुम्हारी शक्तिकी छाया, तुम्हारे मनका मोह, अधरोंका अंकन...."

यम सुनते-सुनते व्याकुल हो उठा।

उसने उसे रोकते हुए कहा, "रहने दो, यमी, सुन चुका।"

यमीके होंठ फड़क रहे थे, वक्ष फूल रहा था।

उसने यमको घूरते हुए कहा, "पर मैं अभी कह न चुकी। सुनो यम, बीचमें न छेड़ो। मुझे कहने दो। युग-युगकी मेरी बात मुझे कह लेने दो। मुझे सारा कह लेने दो, नहीं हृदय फट जायेगा।"

यम चुप हो रहा।

यमीने फिर कहना प्रारम्भ किया, "और मुझे चाहिए निद्रालससे भरे तुम्हारे नेत्रोंका कटाक्ष, तुम्हारी साधोंकी लालसा, तुम्हारे स्वप्नोंका क्षेत्र...."

यमके कानोंमें तप्त घृतकी धारा पड़ रही थी। उसने सिर उठाया।

"तुम्हारी दृष्टिका पथ, बाहुओंकी दोला, श्वासोंकी सुरभि, नासिका-का स्पर्श...."

यमका मुख लज्जासे आरक्त हो उठा। तिरस्कारपूर्वक उसने मुँह फेर लिया।

"और तुम्हारे क्रोधका अभिशाप, प्यारका भार, तुम्हारी गतिका विश्राम, थकनकी पीड़ा...."

"बस, बस, यमी। प्रलाप बन्द करो। वह देखो—वरुणकी तुलाका पापवाला पलड़ा झुक गया!"—आँखें फाड़ते हुए आचारकी मूर्ति वह यम बोला।

वेधशालामें लटकती तुलाका पापवाला पलड़ा आधारपर आ टिका था। वरुणकी भृकुटी खिंच गयी थी।

"झुक जाने दो, यम। आज सारे ब्रह्माण्डको रुद्रके क्रोधमें लय हो जाने दो। पर देखो, मैं आज तुमसे कहूँगी और तुम्हें सुनना होगा।"—यमीने उत्तर दिया।

यमने धैर्यका सहारा लिया।

हृदयको संयत करते हुए उसने कहा, "कहो, यमी, मैं सुन रहा हूँ।"

बवण्डर थम गया था।

यमीने अपना मुख कुछ ऊँचा कर कहा, "यम, मैं चाहती हूँ तुम्हारा सख्य—वह बीज, जिससे विवस्वान्‌का वंश धरापर अक्षुण्ण बना रहे।"

"सखा तो मैं तुम्हारा वैसे भी हूँ, यमी, परन्तु मेरा सख्य सखी उसे मानता है जिसका रक्त मेरेसे भिन्न है। इस बातको न भूलो कि ऋतके रक्षक महाशक्तिमान् असुर वरुणके चरोंकी दृष्टिसे कुछ भी अदृश्य नहीं।"—यमने यमीका उत्तर देना ही निश्चित किया।

"आचारकी व्यवस्था अमरोंके लिए नहीं है यम। यह देवकन्या है जो एकमात्र मर्त्यसे प्रजाकी कामना करती है। देखो, हृदयोंका गुम्फन होने दो और पतिके अक्षय प्रेमसे अपनी जायाको भेंटो।"

यमीने चूड़ाग्रन्थि एक झटकेमें खोल दी। केश वायुमें लहरा उठे। समीर विश्वको विक्षिप्त करने वह उन्मुक्त सुरभि ले उड़ा।

संयत यम बोला, "क्या हम आज वह करें जो पुराकालमें कभी न किया? यमी, ऋत-मार्गके अनुगामी हम अनृतके उपासक क्यों बनें? गन्धर्व विवस्वान् हमारे पिता हैं, सरण्यू हमारी माता। वंशकी मर्यादा न भूलो।"

"परन्तु न तुम ऋत-मार्गका अनुगमन करते हो, न पिताकी इच्छाका अनुकरण। स्त्री और पुरुषके रूपमें स्वयं त्वष्टाने आदिमें ही हम दोनोंको एक साथ गर्भमें रखा। त्वष्टाके व्रतोंका अतिक्रमण करनेका कोई साहस नहीं करता, यम। फिर द्यावा-पृथिवी इस बातके साक्षी हैं कि हम त्वष्टाके बीज हैं।"—यमीने यमकी ही युक्तिका उसके विरुद्ध प्रयोग किया। अपनी विजयपर वह हँसी।

यम कुछ झल्ला उठा। रोषपूर्ण ऊँचे स्वरमें वह बोला, "वह आदि-दिवस किसका जाना है, यमी? किसने उसे देखा? कौन यहाँ आज उसकी घोषणा करेगा? वरुण और मित्रकी व्यवस्था सर्वमान्या है, पर, मायाविनि, पुरुषोंको प्रलोभित करनेके लिए तू उनसे क्या नहीं कह सकती?"

यमीने देखा यमको मित्रावरुणकी व्यवस्था और उसके भंजनके फलस्वरूप पापका भय बहुत है। संसारको साक्षी बनाते हुए उसने घोषणा की—

"मैं—यमी—यमकी कामना करती हूँ। पर्यंकपर हम दोनोंका सम्पर्क हो। मैं पतिके लिए जायाकी भाँति अपने शरीरको अर्पण करूँ और हम दोनों परस्पर मिलनेके अर्थ रथ-चक्रोंकी भाँति दौड़ पड़ें—"

यमका जैसे दम घुटने लगा। व्याकुल हो वह चिल्ला उठा—"हमारे चतुर्दिक् फिरनेवाले देवताओंके प्रहरी कभी स्थिर नहीं बैठते, पलक नहीं मारते। मुझसे नहीं, किसी अन्यसे तू रथचक्रोंकी भाँति दौड़कर मिल।"

यमीकी घोषणाका प्रवाह न रुका—"अम्बरमें, धरापर, सर्वत्र इस मिथुनकी क्रीड़ा हो—यमका अभ्रातोचित कर्म यमीपर हो और उस पापका फल यमी भोगे। यमको उसकी आँच न लगे। उसके मार्गमें सदाकी भाँति सूर्य अपनी किरणें फैलाता रहे।"

यमीकी कामातुरता सस्वर हो नन्दनके वातावरणको बेध बाहर निकल गयी। नारीके दुस्साहससे नर काँप उठा। आचार-नियमोंका रक्षक पश्चात्

होनेवाले पापोंकी कल्पना कर रो पड़ा—

"अवश्य उत्तरकालमें ऐसे युगोंका प्रादुर्भाव होगा जब सहोदर भ्राता-भगिनी घोर अपचारमें प्रवृत्त होंगे।"

फिर यमीको लक्ष्य कर उसने कहा, "देख, सुभगे, अन्य पुरुष खोज, उसके लिए अपनी भुजा पसार।"

यमीने एक बार और प्रयत्न किया, आँसू भरकर, बिलखती हुई—"हाय! यम, पतिके अभावमें वह भ्राता कैसा भ्राता है, निऋतिकी उपस्थितिमें—प्रलयके प्रकोपमें—वह भगिनी कैसी भगिनी है? कामाभिभूत मैं उच्च स्वरसे यह वक्तव्य करती हूँ—आओ, गाढ़ालिंगनसे मुझे बाँध लो।"

यमीने अपनी भुजाएँ फैला दीं, गात कम्पित कर दिया। पुष्पलड़ियोंके हट जानेसे वक्ष कुछ खुल गया। यम टससे मस न हुआ। वरुणकी प्रबल शक्ति उसकी रक्षा कर रही थी। जब यमीका पाप-स्वर वेधशालामें घोष करता तुलाके पापवाले पलड़ेको आधारस्थ कर देता, वरुणकी गम्भीर मुद्रा क्रोधसे विवर्ण हो जाती, फिर जब यमकी आचारपूत वाणीसे पुण्यका पलड़ा नीचे जा बैठता वरुणका मुख प्रफुल्लित हो उठता।

"मैं तुम्हें गाढ़ालिंगनसे नहीं बाधूँगा, यमी। सहोदराके सामीप्यको पाप कहा है। अतः शुभे, अपने आनन्दको किसी अन्यके लिए सुरक्षित रखो। तुम्हारा भाई तुमसे इसकी कामना नहीं करता।"—यमने उच्च स्वरमें उत्तर दिया।

नारीके क्रोधको सीमा न रही। उसने गाली दी—"आह! यम, तू क्लीब है, कापुरुष। तुझमें मन अथवा हृदयका अस्तित्व नहीं। आह! सोच पल-भर तेरे इस भुवनमोहन रूपका भोग कोई अन्य नारी करेगी। तेरे इस कमनीय शरीरका कोई अन्य आलिंगन करेगी, वैसे ही जैसे वनज्योत्स्ना तरुका करती है।"

"अन्यका आलिंगन कर, यमी—ठीक उसी प्रकार जैसे वनज्योत्स्ना

तरुका करती है। तू उसके मनको जीत और वह तेरे हृदयको जीते और तुम दोनों मिलकर एक भद्रलोककी सृष्टि करो।"—विजय-भरे स्वरमें यम बोला।

वरुणने मुसकरा दिया।

यमीके अन्तरमें क्रोधकी आँधी उठी। उसका सारा विलास-विभ्रम असफल रहा। किरीट उसने क्रीड़ा-शैलपर पटककर चूर-चूर कर दिया, आभूषण धूलमें बिखेर दिये, शृंगारके फूल मसल डाले।

जब क्रोधपूर्वक यमीने नन्दनकी ओर देखा, कन्दर्प भाग चला था, वसन्त अदृश्य हो गया था और हेमन्तका सर्वत्र साम्राज्य था।

२१ जनवरी १९४०
प्रातः ५—७.३०



# विक्रमोर्वशी

[ इस कहानीका कुछ अंश ऋग्वेदके दसवें मण्डलके ६५वें सूक्त-पर अवलम्बित है। कालिदासने भी इस सूक्तको अपने विक्र-मोर्वशी नामक नाटकका आधार बनाया है। पुरूरवाके राज्या-भिषेकका वर्णन-विस्तार वैदिक है जो ऐतरेय ब्राह्मणसे लिया गया है। कहानीका कथानक अधिकतर ऋग्वेद और कालिदास दोनोंसे भिन्न है। ]

त्रिवेणीके संगमपर चन्द्रवंशी राजाओंके विक्रमका केन्द्र प्रतिष्ठान बसा था। आर्य-जगत्‌में तब इसके जोड़का दूसरा नगर नहीं था। कलाप्राण द्रविड़ोंकी अगाध सम्पत्ति और अद्भुत शिल्प-आदर्शोंकी लूटसे इस नगर-का मण्डन सम्पन्न हुआ था। रात्रिके समय इसके भवनोंसे असंख्य दीपोंकी छटा गंगाकी हलकी लहरियोंमें झिलमिल करती, सौध-प्रासादोंके कँगूरे जलकी गहराईमें काँपते। प्रतिष्ठानकी समृद्धि देखने स्वर्गसे देवता उतर आते। जब देवलोकमें गन्धर्व ऐलोंके ऐश्वर्यका गान करते, इन्द्रकी कान्ति मलिन पड़ जाती।

विशोंकी पंक्तियाँ खड़ी थीं। विदथ और सभाके प्रतिनिधि समितिमें बैठे थे। उन राजकर्तांका वैभव अद्भुत था, उनकी शक्ति अनियन्त्रित थी। विश और जनोंके प्रतिनिधिस्वरूप वे ही राजाका वरण करते थे।

प्रिय-दर्शन युवा राजा पुरूरवाको अभिषिक्त करते हुए उन्होंने कहा—

"चिर-प्रसन्न, तुम हमारे बीच आओ। इस आसनपर अचल बने रहो। अखिल विश तुम्हें निर्वाचित करता है। राष्ट्रसे तुम्हारा पतन न हो!

"इन्द्रकी भाँति, पर्वतकी नाईं, अचल हो। इन्द्रने इसे हविकी शक्तिसे धारण किया। सोम और ब्रह्मणस्पतिने इन्द्रका सम्बोधन किया, हम तुम्हारा करते हैं।

"द्यावा-पृथिवीकी भाँति ध्रुव, पर्वत-विश्वकी भाँति ध्रुव, विशोंके मध्य तुम्हारी ध्रुव स्थिति हो।

"राष्ट्रको धारण करो; राजा वरुण, देव बृहस्पति, इन्द्र और अग्नि तुम्हारी सत्ता इस राष्ट्रमें ध्रुव करें!

"स्वयं अस्खलित तुम अपने शत्रुओंका दमन करो, हे अच्युत, तुम अपने चरणों-तले उन्हें रौंदो। सारी दिशाएँ एक मनसे तुम्हारी पूजा करती हैं और समिति तुम्हारी सृष्टि करती है।"

नागरिकोंके समक्ष राजकृतोंके आदेशानुसार उल्लसित पुरूरवाने प्रतिज्ञा की—

"मन, कर्म और गिरासे प्रतिज्ञाका अधिरोहण करता हूँ—सदा भूमिको ब्रह्मस्वरूपिणी जानता हुआ उसका वर्द्धन करूँगा। नीति, युक्ति और दण्डनीतिसे अविरुद्ध जो धर्म है उसका अशंक पालन करूँगा। कभी स्वेच्छापूर्ण शासन न करूँगा। उच्छृंखल न होऊँगा।"

विश्व-जन, सेनानी, अक्षावाप, ग्रामणी, राजाओं और राजकृतों-द्वारा दिये पलाशदण्डके मणि-केयूरको राष्ट्रके नये स्वामीने उदारतापूर्वक स्वीकार किया। रत्नहवि, पर्ण, को हाथमें ले रत्नियोंके समक्ष उसने कहा—

"हे पर्ण, ये धीवान रथकार, मनीषी कर्मार और ये जन हमारे सहायक हों।

"हे पर्ण, ये राजा, राजकृत, सूत, ग्रामणी और ये उपस्थित जन हमारे सहायक हों।"

प्रातःकालकी शान्त सुषमामें सहस्रों कण्ठोंसे विनिर्गत स्वीकृति-शब्दोंसे दिगन्त व्याप्त हो गया। जनोंके स्वरमें जाह्नवी, अंशुमती और अन्तः-सलिला सरस्वतीने अपना निर्घोष मिलाया और पुरोहितने जयस्वरूप शंख फूँक दिया।

जब चामीकररागसे चमचम करते व्याघ्रचर्मसे आच्छादित सिंहासनकी ओर पुरूरवा बढ़ा, पुरोहितने मन्त्र पढ़ा---

"व्याघ्र हो, व्याघ्रचर्ममें आच्छादित इस सिंहासनपर विराजो। अपने विक्रमसे दिशाओंकी विजय करो। विश तुम्हारा वरण करते हैं।"

प्रसन्नवदन पुरूरवा अभिषेचनसे आर्द्र शातकुम्भसिंहासनपर जब बैठा उसकी श्री दर्शनीय थी। कुमारवयमें ही उसने पिता और जनोंके शत्रुओंको आक्रान्त कर दिया था। आज, जब वह पूर्ण राजत्वकी परम्परा लिये सिंहासनारूढ़ हुआ, शत्रुराष्ट्रोंमें आतंक छा गया। अनार्योंने वनप्रान्तरों और पर्वतमालाओंकी शरण ली।

नवनृपतिके शासनके कालान्तरमें देशकी शान्ति और समृद्धि बढ़ी। उसके प्रचण्ड पराक्रमके भयसे उद्दण्ड दस्युओंके साहस-उपक्रम लुप्त हो गये। यज्ञकर्मसे इन्द्रका आसन हिल गया। देशमें देवानुष्ठानोंकी बाढ़-सी आ गयी और पुरूरवाके निरन्तर आह्वानसे इन्द्राणीकी अलकें प्रिय-बिछोहमें शृंगार-रहित हो गयीं। हवि स्वीकार करता हुआ इन्द्र प्रतिष्ठानके सम्मुख स्वर्गकी विभूतियाँ तुच्छ मानता।

जब सन्ध्याकी स्वर्णिम आभा रजनीकी रजत रम्यतामें विनिमज्जित हो गयी, प्रतिष्ठानका प्रस्तर-प्रासाद ज्योत्स्नामें चमक उठा। शशिप्रभा धौत राजहर्म्यके तलोंको धवल धारसे धोने लगी। ग्रीष्मकी चाँदनी अपने प्रखर किरण-जालसे पुरूरवाकी प्रासादपरम्पराको शुभ्र रजततारोंसे ढँकने लगी।

उसके आलोकसे राजप्रासादके असंख्य प्रदीप धूमिल हो गये। नृपतिके वयस्य प्रमंदवनके निकुंजोंमें रमण करने लगे। उनके सुवासित वस्त्रोंकी मादक सुरभिसे लदा गन्धवह लता-प्रतानोंकी फुनगियोंको मत्त करने लगा, नीड़ोंमें प्रवेश कर विहग-दम्पतीको छेड़ने लगा।

प्रासादके एकान्त पृष्ठतलसे पुरूरवा प्रकृतिकी यह छटा देख रहा था। अपने ही प्रमदवनसे मणिशिलाओंपर अस्त-व्यस्त पड़े, मादक सोमसे मत्त सहचरोंका सकाम अभिनय देखता रहा। भागती प्रेयसीका पादानुसारी प्रणयी जब एक कुंजसे दूसरेमें प्रवेश करता राजर्षिका कोमल नवहृदय आनन्दसे थिरक उठता। फिर अपने एकाकीपनसे वह सर्वथा आक्रान्त हो जाता। नगरके प्रत्येक गृहसे जो प्रहृत्त पुष्करसे स्निग्ध-गम्भीर ध्वनि निकल-निकल पसरती वह पुरूरवाकी अन्यमनस्कताका कारण बनती। राजा कुछ चिन्तित, कुछ उद्विग्न हो उठता। देवराजकी विभूतिको भी विलज्जित करनेवाली उसकी समृद्धि उसकी उठती साधोंके निमित्त न्यून प्रतीत होती। किसी वस्तुकी कमी वह स्वयं अनुभव करता, रह-रहकर अपने हृदयके सूनेपनपर हाथ रखता, पर वह कमी क्या थी सो वह नहीं जानता था।

प्रमदवनमें प्रासादवासी सहचरों और लावण्यप्रभा प्रमदाओंकी केलि वह कुछ काल तक देखता रहा फिर जब उससे उसकी चित्तवृत्ति अन्तर्मुखी हो चली, वह उस विलासक्षेत्रमें अपना स्थान ढूँढ़ने लगा। उसने जाना—उसकी इस स्वनिर्मित केलिभूमिमें स्वयं उसका कोई स्थान नहीं, किंचित् भी नहीं। वेदनाव्यंजक निःश्वास छोड़ता वह कुछ अवसन्न-सा हो रहा। नगरके प्रहृत्त पुष्करोंकी स्निग्ध, गम्भीर ध्वनि, प्रमदवनकी केलि-परम्परा, ज्योत्स्नाकी सुन्दर छटा, सब धीरे-धीरे उसकी दृष्टिसे ओझल हो गये। इस समय वह केवल अपनी ओर देख रहा था। जब संसार उसके दृष्टिपथसे दूर हट गया, एक मादक, मोहक, तन्द्रित मुद्राने उसकी कर्मेन्द्रियोंको ढँक लिया।

सहसा गगनमें एक वाद्यघोष होने लगा। पुरूरवाकी मोहनिद्रा टूट गयी। उसने आकाशकी ओर दृष्टि उठायी। दूर आकाश-पथमें एक आलोक-बिन्दु-सा दिखाई पड़ रहा था। आलोकबिन्दुका वाद्यघोषके साथ प्रतिक्षण विस्तार होने लगा। आश्चर्यसे चकित राजा नेत्र फाड़-फाड़ देखने लगा। वह बढ़ता हुआ आलोक-बिन्दु एक सुवर्णरेखा-सा मार्ग निर्मित करने लगा। विस्मित पुरूरवा दौड़कर ऊपरके पृष्ठतलपर चढ़ गया। अब उसने यानोंमें बैठी स्पष्ट देव-आकृतियाँ देखीं। उनका प्रभामण्डल क्षण-क्षण बढ़ता जा रहा था, वाद्यका नाद पल-पल स्पष्ट और तीव्र होता जा रहा था।

यानोंकी तीव्र गति धीमी हुई और वे राजप्रासादके सामने गंगाके उस पार सुविस्तृत सिकताभूमिमें उतरे। संगीत बन्द करते हुए गन्धर्व यानोंसे निकल पड़े। उनके साथ अप्सराओंकी रानी उर्वशी भी सखियों-सहित उतरी। राजा कुतूहलवश देखता रहा। स्वर्गका यह परिवार देख उसे समझते देर न लगी कि यह गन्धर्व चित्ररथका कुटुम्ब है जो पूर्णिमा-की निशामें प्रतिष्ठानके समीप त्रिवेणीमें जलक्रीड़ाके निमित्त पृथ्वीपर उतरा है।

प्रमदवनका आनन्द अब तिरोहित हो चला था। कुंज रिक्त हो रहे थे। राजा तन्मय हो अमरोंकी क्रीड़ा देखने लगा। सूने त्रिवेणी तटपर आनन्द-स्रोत फूटने लगे। पानभूमिके साधन साथ थे। थोड़ी देरमें ही तट चपकोत्तर हो गया। संगीतकी फिर मादक ध्वनि गूँजने लगी और नृत्यमें उर्वशीका अंग-संचालन राजाको विकल करने लगा। उसी समय गन्धर्व और अप्सराएँ नदीके संगममें कूद पड़ीं। जलसे प्रादुर्भूत अप्सराओंको गहराईका क्या डर! चित्ररथके दक्षिण स्कन्धपर पीछेसे आकर उर्वशीने अपना मुख रख दिया, दोनों धारके साथ चुपचाप बह चले। उर्वशी अग्नि-ज्वालाकी भाँति दूरसे ही चमक रही थी। उसका सिर और स्कन्धका कुछ भाग बाहर था, शेष जलमग्न। चित्ररथके शरीरसे उर्वशीके तनस्पर्श-

की कल्पना कर राजाको रोमांच हो आया। अट्टके अलिन्दपर वह झुका और निर्निमेष नीचे जलमें देखने लगा।

उर्वशी और चित्ररथ बहते हुए राजप्रासादके नीचे प्राचीरसे आ लगे। जलमें दूर तक फैले चबूतरेके समीप पहुँचते हुए चित्ररथने कहा, "उर्वशी, राजर्षि पुरूरवाका यह ग्रीष्म-प्रासाद है।"

"अद्भुत है, चित्ररथ, यह प्रासाद! चन्द्रमाकी रजत-रश्मियोंसे प्रभासित यह धौत हर्म्य बड़ा ही मनोमोहक है।"

"उर्वशी, तुम्हारा मन क्या इस प्रासादसे आकर्षित होता है? इसका सौन्दर्य यदि देखना चाहो तो भीतर प्रमदवनमें चलो"—उर्वशीको चबूतरे-पर अपने सहारे बैठाते हुए चित्ररथने कहा।

"क्यों नहीं, मित्र? प्रमदवन तो नन्दनसे भी आकर्षक है—यह स्वयं देवराज स्वीकार करते हैं। क्या उसे देखनेका अवसर मिलेगा?"—उर्वशी-ने बैठते हुए पूछा।

"अवश्य, वियद्गामी अमरोंके मार्गमें विघ्न कैसा?"

उर्वशीके शरीरकी छटा अमानवी थी। जलके कण उसके अंग-प्रत्यंग-पर चमक रहे थे। बड़ी-बड़ी बूँदें नासिकासे वक्षपर, वक्षसे जघनोंपर, जघनोंसे नीचे शिलापर लुढ़कती जा रही थीं। उसके शरीरका सारा भार चित्ररथके पार्श्वपर था। पुरूरवाके हृदयमें उर्वशीके रूपकी कितनी ही कमनीय मूर्तियाँ बन-बिगड़ रही थीं। अपनी अवशतापर वह अपनेको ही धिक्कारने लगा।

उसने सोचा—सुरराज इसी मोहक रूपका दास है। कौन इस मादकताको गरल जानकर भी स्वीकार न करेगा?

इसी समय चित्ररथके पार्श्वसे खिलखिलाती उर्वशी उठी। सनातन किशोरी अनिन्द्य सौन्दर्यकी अधिष्ठात्री चित्ररथके स्पर्शसे भागकर दूर जा खड़ी हुई। किन्तु वह न तो चन्द्रमाके करोंको अपवारित कर सकी न पुरूरवाके भावव्यंजित दृष्टिपथको। पुरूरवाके अंग-अंगमें अनोखी, अनजानी

बेचैनी भरने लगी। वह उस सौन्दर्यज्वालको अपलक निहार रहा था।

उर्वशीके गठे अंगोंपर सौन्दर्य नग्न नृत्य कर रहा था। चित्ररथ उठा, उसने पद्मपत्रके साधनोंसे बने हुए दूकूलसे उर्वशीके शरीरको पोंछना प्रारम्भ किया। ग्रीवासे नीचे जब चित्ररथका हाथ चला, उर्वशी हँसी। चित्ररथ अभ्यस्त प्रसाधककी भाँति अंगोंको हलके-हलके पोंछने लगा। पुरूरवा दौड़कर उनके सामनेवाले अलिन्दपर जा खड़ा हुआ।

चित्ररथका हाथ और भी नीचे हटा। उर्वशीने उसका चिबुक पकड़ ऊपर उठा लिया। चित्ररथ मुसकराता हुआ बोला, "उर्वशी, मैं तुम्हारी इस भुवनमोहन रूपराशिका रक्षक, प्रसाधक मात्र हूँ।"

शब्दोंमें कामना थी, रोम-रोममें याचना। पर कर्तव्यका दास था वह चित्ररथ।

उर्वशीने हँसते हुए कहा, "स्मरण है, चित्ररथ, देवराजकी उस दिनकी बात ?"

"वह भी भूलनेवाली बात है, उर्वशी ?"—चित्ररथका सात्त्विक स्वेद शरीरपर बहते जलकणोंके साथ मिल गया।

"देवराजकी कामना और उनकी कामचेष्टा दोनों अब शिथिल हो चलीं, चित्ररथ।"

"चित्ररथ देवराजका सेवक है, उर्वशी, उसकी कामना और चेष्टा भी जीर्ण हो चली हैं।"

"नहीं मित्र, संगीत तुममें नित्य नयी वासनाएँ जगाता है और तुम्हारी वाणीका कम्पन, झंकार, मेरे उरमें अमृत लालसा जगाते हैं।"—उर्वशीने अर्धस्फुट स्वरसे कहा।

चित्ररथ धीरे-धीरे उर्वशीके पदोंको पोंछ रहा था। पुरूरवा चित्र-लिखित-सा निर्निमेष देवकन्याकी रूपसुधाका पान कर रहा था। चित्ररथ पदोंको छोड़ चिकुरराशिका जल गारने लगा। मुक्तालोभी हंसने दौड़कर टपकती बूँदोंको मुखमें ले लिया। चित्ररथ कुछ हँसा।

उसने कहा, "हंस पारखी है किन्तु उसकी परख केवल तरल पदार्थों तक ही परिमित है।"

उर्वशी बोली, "यह व्यापार केवल उसीका नहीं, चित्ररथ, औरोंका भी है। मतिमान, कलाविद् गन्धर्व भी केवल तरल वस्तुओंमें ही रुचि रखते हैं। गानके तरल रस तक ही उनका ज्ञान भी परिमित है। न उनके नेत्र हैं, न हृदय। न उनमें औत्सुक्य है, न जिज्ञासा। न भाव, न प्रणय। न ग्लानि, न मत्सर। उनसे तो वे मर्त्य भले हैं जिनकी कामना आँधीकी भाँति उठती है और आधारको हिला देती है, चाहे उसकी अपनी क्षणिक सत्ताका सर्वथा विनाश ही क्यों न हो जाये।"

चित्ररथके अन्तरमें भावोंका संघर्ष हो रहा था। पुरूरवाके हृदयक्षेत्रमें चित्ररथके विचारोंकी छाया पड़ रही थी।

"अमरवनिताके लिए,"—उर्वशीने फिर कहा, "इन्द्रकी प्रणयप्राप्तिके अर्थ प्रयत्न कुछ स्वाभाविक नहीं, चित्ररथ। वृद्ध, वृत्रकी मारसे जर्जर, इस इन्द्रमें न तो मादकताका सौरभ है, न नवीन प्रयासका चातुर्य।"

"वृत्रके नये आक्रमणोंसे सुरराजका वैभव, उनका विलास सभी आक्रान्त हैं, उर्वशी।"—चित्ररथ बोला।

"और तुम सीधे हो, चित्ररथ, नितान्त भोले।"—उर्वशीकी नसें कुछ तनी जा रही थीं।

कचनिचयसे निचुड़कर कुछ जल-कण वक्षपर ढुलक पड़े थे। चित्ररथ उन्हें पोंछने लगा। अनजाने कारणसे खिझी अप्सरा गन्धर्वकी ओर भृकुटी चढ़ाकर बोली, "पाषाण हो तुम, चित्ररथ। तुम्हारा यह विशाल शरीर नन्दनकी क्रीड़ा-शैल है, तुम्हारी रूप-ज्योति नागका आकर्षण।"

"मैं इन्द्रका सेवक हूँ, उर्वशी, उनके विलास-कोशका रक्षक।"—चित्ररथ भयमिश्रित स्वरमें बोला।

"तुम अभागे हो, चित्ररथ, क्लीव"—रोमांचित उर्वशी अधर-दंशन करती हुई कुपित हो बोली।

"तुम अभागे हो, चित्ररथ, क्लीव"—ऊपर राजप्रासादके अलिन्दसे प्रतिध्वनि हुई।

विस्मित चित्ररथ और उर्वशी दोनोंने एक साथ ऊपर देखा—अर्ध-निमीलित नेत्रोंसे पुरूरवा उर्वशीकी रूप-छटा निहार रहा था। कब, कैसे अर्धसुप्त-सा विभोर हो उसने उर्वशीका वाक्य दोहरा दिया, उसने नहीं जाना। युवाकी अनन्त साधें लिये, अभिनव प्रणयके स्रोत खोले, सहचरोंकी कुंज-केलिसे प्रादुर्भूत, किन्तु संयत काम प्रतिशोध भावना जगाये अलिन्दके अग्रस्तम्भपर मस्तक टेके प्रतिष्ठानका प्रभु, मर्त्योंका राजा, खड़ा था। अनजाने, उच्चाटन-मोहनकी आधारभूता उर्वशीके शब्दोंकी प्रतिध्वनि राजाके हृदयमें गूँज उठी और अप्रयास उसीके शब्द अपने-आप निकल पड़े। इन स्वतः प्रादुर्भूत, प्रतिध्वनित शब्दोंमें चित्ररथके प्रति दया थी, निजके प्रति ग्लानि, उर्वशीके प्रति सहानुभूति।

चित्ररथकी ओर सविस्मय देखती हुई उर्वशीने अपने खुले अंगोंको समेट लिया।

चित्ररथ बोला, "उर्वशी, ये आर्यजगत्के अनन्य शासक ऐल पुरूरवा हैं।"

उर्वशी अपने दोनों कर मस्तकपर जोड़ती हुई कुछ सकुचाती-सी बोली, "देवलोककी नर्तकी, अप्सरा उर्वशी, का प्रतिष्ठानेश्वरको वन्दे!"

"नरलोकका पुरूरवा गन्धर्व-दुर्लभ उर्वशीको अपने प्रासादमें पाकर अपनेको अनुगृहीत समझता है, देवि।"—पुरूरवा उर्वशीका प्रत्यभिवादन करता हुआ बोला।

चित्ररथको राजाके शब्दोंमें व्यंग्यका आभास हुआ। किन्तु निश्छल पुरूरवाके व्यवहारसे वह परिचित था। हँसते हुए उसने उसका अभि-वादन किया।

उर्वशी पल-भरमें इच्छा-मात्रसे अप्सरोचित प्रसाधनोंसे सज प्रासादके

पृष्ठतलपर पुरूरवाके समीप जा पहुँची। राजाके भरे शक्तिपरिचायक अंगोंपर नवयौवन खेल रहा था। उसके मुकुटसे निकली मुक्ताकी लड़ियाँ ललाटके ऊपरसे होती हुई कानोंके पास लटक रही थीं। रत्नहारोंसे प्रशस्त वक्ष कुछ-कुछ ढँका था। कठिन भुजाओंपर पड़े केयूरपट्ट जड़े पत्तरोंसे दिखाई पड़ते थे। उर्वशी वह रूप देख स्तब्ध रह गयी। इन्द्रकी प्राचीन भुजाओंसे भागकर नये बलसे पूरित इन बाहुओंके पाशमें बँध जानेकी असंयत कामना उसके हृदयमें उठने लगी। इन्द्रकी तुलनामें पुरूरवा कितना ऊँचा था, कितना मनोरम! उसका स्पर्श कितना सुखद होगा, विलास कितना मादक! उर्वशीकी कल्पनामें लालसाओंकी अटूट श्रृंखला बँध गयी। असरताको वह कोसने लगी।

"अमरता कितनी नीरस है, राजन्!"—उसने प्रत्यक्ष कहा।

"अमरताकी प्रार्थना मर्त्य करता है, ऐसा क्यों कहती हो, देवि?"—पुरूरवा बोला।

"आह! मानव, मृत्यु नित्य नवीन उपकरणोंकी जननी है, अमरता तन-वसनोंकी जीर्णोद्धारकर्त्री। उसका प्रार्थी मर्त्य अनन्त दुःखकी कामना करता है, विनष्टप्राय है।"

"फिर मानव रूपकी आँधीके समक्ष कैसे टिके देवि?"—आलापके प्रसंगको किंचित् दबाते हुए पुरूरवाने हृदयकी बात पूछी।

"अपने देव-दुर्लभ विक्रमसे वह उस आँधीके आधारको बाँध सकता है, राजन्।"—उर्वशी अपनी भुजाओंको वक्षपर बाँधती हुई बोली।

चित्ररथ चुपचाप सुनता रहा।

"आँधी कहीं उसे उड़ा तो न ले जायेगी, शुभे?"—पुरूरवाको कुछ सूझने-सा लगा, पर उसने उर्वशीका उत्तर उसीकी भाषामें दिया।

"आँधी वृक्षोंको उखाड़ फेंकती है, राजन्, परन्तु पर्वतकी चेरी हो उसपर चँवर झलती है।"—चिकुरके एक भागको उँगलियोंसे उछालती हुई उर्वशीने कहा।

"और यदि कहीं स्वामी अपनी वस्तुका उपभोग अन्यको न करने दे ?"—पुरूरवाने पूछा ।

"तो अधिकार उस वस्तुको, जो स्वयं स्वामीसे उसके अव्यवहारके कारण खीझ चुकी है, छीन ले ।"—उर्वशीने सहज स्वभावसे हँसकर शरीर ढीला कर दिया ।

अनेक भावनाएँ उठ-उठ पुरूरवाको आक्रान्त करने लगीं । उसकी फड़कती भुजाएँ कुछ हिलीं, नेत्र आशासे चमक उठे । चित्ररथ सतर्क हो गया । उर्वशीने चित्ररथकी गम्भीर मुद्रा देखी और वह सहम गयी । पुरूरवाने भी गन्धर्वराजका परुषभाव देखा और उसकी भौंहें तन गयीं ।

चित्ररथने कुछ उद्विग्न हो कहा, "राजन्, आपने देखा – चित्ररथ अन्यकी धरोहरपर स्वाधिकारका अनुचित लाभ नहीं उठाता, और जिस प्रकार वह अपनी अन्तर्भावनाओंका दमन कर सकता है, उस धरोहरकी अन्य साहसिकोंसे रक्षा भी—फिर उसके अनेक अमर-लक्षण मर्त्योंको अप्राप्य हैं ।"

पुरूरवा रोषसे भर गया । क्रोधकी उठती हुई बाढ़को संयत करता वह बोला, "गन्धर्व, मुझे दुःख है, तुम मेरे प्रासादमें हो ।"

उर्वशी डर गयी । चित्ररथका अमर शौर्य उसका जाना था, पुरूरवा-का दुर्दान्त विक्रम उसका सुना । उसने चतुरतासे दोनों ओरके उठते समरमेघ वायुसे बहा दिये ।

फिर बोली, "राजन्, तुम्हारे पराक्रमसे इन्द्रका कार्य सधेगा और इन्द्रका प्रसाद तुम्हारी प्यास मिटायेगा ।"

उर्वशी चित्ररथका सहारा ले आकाशमें उड़ चली । सिकताप्रदेशके यानोंने उनका अनुकरण किया । पुरूरवा आनन्द, सन्देह और आशाकी दोलामें अर्द्धसुप्त-सा झूलने लगा ।

जब उर्वशीने पुरूरवाके शौर्यका इन्द्रसे बखान कर उसे दैत्योंके ध्वंसके निमित्त निमन्त्रित करनेको कहा तब पहले तो उसने अपनी अमर्यादा समझ अनसुनी कर दी, परन्तु जब दानवोंके आक्रमणका वेग बढ़ गया और वज्रपाणिकी देवसेना उनके प्रहारोंसे जीर्ण-शीर्ण हो गयी, तब उसने आग्रह-पूर्वक पुरूरवाके आनेका अनुरोध किया।

पुरूरवाके विकट पराक्रमकी छाप दैत्योंकी पीठपर लगी। उसके बाणोंकी मारसे व्याकुल दानव पातालके तमपूरित गह्वरोंमें जा छिपा और इन्द्र एवं सुरगणोंको पुनः एक बार प्रतिष्ठा मिली। इन्द्रने अपने विष्टरका अर्धभाग पुरूरवाको सौंपा और उर्वशी उस बलोत्कर्षमय ओजस्वी युवाको सुरराजके पार्श्वमें बैठा देख अघा गयी। कलाकी सारी ग्रन्थियाँ ऐलके स्वागतमें उसने खोल दीं। प्रमत्त, शलभप्राय उसका हृदय पुरूरवाकी रूपज्योतिपर जा टूटा। बड़ी कठिनतासे उसने अपने वियोगके दिन काटे थे।

पुरुहूतध्वजको पुरूरवाके लिए आज कुछ भी अदेय नहीं था। जब प्रतिष्ठाननरेशने उससे उपहारमें उर्वशीको माँगा तो उदार, उपकृत इन्द्र अनुगृहीत-सा लक्षित हुआ। पुरूरवाको उसने देवलोककी अप्रतिम सुन्दर उर्वशी प्रदान कर दी। देवोंपर पुरूरवाकी कृतज्ञताका भार था। वे कुछ न बोले, परन्तु उर्वशीके अभावमें स्वर्गका आनन्द कितना नीरस, कितना अरुचिकर हो जायेगा यह विचार कर वे विचलित हो उठे। उन्होंने गन्धर्वोंको उकसा दिया। गन्धर्व अड़ गये। इन्द्रका रोष उमड़ पड़ा। उस कोपको कौन सह सकता था? चित्ररथ सहम गया, उसके अनुचरोंने जिह्वा रोक दी। इन्द्रने उनका सकारण उद्वेग देखा।

उसने उन्हें समझाया—"अमरवनिता मर्त्यलोकमें सदाके लिए नहीं जाती। एक अवधि तक ही प्रतिष्ठानमें प्रवास कर उर्वशी देवलोकको लौटेगी। वह अवधि गन्धर्व प्रदान करें।"

मत्सरमथित चित्ररथ बोला, "पुरूरवा उर्वशीके साथ उसके प्रिय

मेमने भी ले जायें। उर्वशी उनके साथ तबतक निवास करे जबतक उनका नग्न शरीर उसे दृष्टिगोचर न हो।"

पुरूरवा काँप गया। उसने प्रतिज्ञा की, उर्वशीको अवधिकी परिसमाप्तिके अनन्तर लौटा देनेकी। परम सुन्दरी उर्वशी और अपनी कामनाओंकी आँधी लिये राजा प्रतिष्ठानपुरी लौटा।

पुरूरवा और उर्वशीके आमोद-प्रमोदसे प्रतिष्ठानका वातावरण व्याप्त हो गया। नगर और जनपद में उन्हींके प्रेम और विलासकी चर्चा होती। नागरिक उनको अपना आदर्श मानते और रसिक उनके प्रणयकी सौगन्ध खाते। आर्यजगत्‌का संगीत इन्हींके स्नेह-सम्बन्धी पदोंसे मुखरित होता। ज्ञानकी अक्षयनिधिको ऋषियोंने इस प्राणी-युगलकी भावनाओंसे सरस किया। ब्रह्मज्ञानी महर्षि पुरूरवाकी इसी उर्वशीका गान उषाकी ऋचाओंमें कर उठे। उसीके छलिया, वंचक रूपको उन्होंने उषाकी विमोहक, अस्थायी, आकर्षक सुषमामें देखा। पुरूरवा सर्वथा उदासीन था इन बाह्य उपकरणोंसे। उसके उद्दीपनके अर्थ इन सरस, साधक, संगीत-मुखरित उपकरणोंकी आवश्यकता न पड़ती। उर्वशीका मादक रूप उसके विक्षेपके लिए पर्याप्त था।

उसके प्रमदवनमें, वासन्ती और अतिमुक्तके निकुंजोंमें अब सहचर केलि नहीं करते थे। सोमकी मात्रासे कुछ चढ़े सालस नेत्र मूक भाषामें उर्वशीसे उसकी अतुल रूप-छवि माँगते और उर्वशी अपना सर्वस्व पुरूरवाको अर्पण कर देती। परन्तु इससे उस सनातनके तृषित पुरूरवाकी प्यास न मिटती, और बढ़ती ही जाती। कुछ अद्भुत अदेय वस्तु फिर भी उर्वशीके अघट रूपसाम्राज्यको छलकाती रहती। पुरूरवाका हृदय कभी पूर्णताकी भावनासे तृप्त न होता। मानव-शक्तिकी तृष्णाके काम्य उपकरण स्वयं उस तृप्तिके अभिशाप बन गये क्षणिक आनन्दकी अपारतासे

थककर जब पुरूरवा उर्वशीकी ओर नेत्र उठाकर देखता सीमाओंमें न आनेवाले व्यापक सौन्दर्यकी रूपरेखा पीछे हटती हुई-सी लक्षित होती और थकित, चकित प्रणयीकी बलवती कामना उस अदेय, अप्राप्त वस्तुकी याचनामें फिर घुटने टेक देती। जब विहारकी क्लान्तिसे विजित पुरूरवा थककर उर्वशीके अंकमें सो जाता तब नयी वासना, नवीन साध, जैसे उसे विलास-दोलामें झुलाती, और जब वह अंकगत ऐल अनिद्रित हो अप्सराको देखता, उसकी चेष्टा फिर नयी, अतृप्त हो उठती। क्षण-भर बाद कामातुर प्रणय-शक्तिसे धर्षित लोलित नलिनीकी भाँति उसके शरीरसे जब वह विलग होती, वह भले प्रकार देखता, मसली कमलिनी कामान्ध अभिसारिकाका उत्साह, अतृप्त यौवनकी उमंग और राग-भरे आकर्षणके पूर्णपात्र लिये पूर्ववत् खड़ी उसका आह्वान कर रही है। पुरूरवा नेत्र फाड़-फाड़ उसकी ओर देखता फिर दौड़कर उसे ढँक लेता।

फिर, और फिर।

वसन्तके साधनोंसे प्रमदवन उमग रहा था। सहकार-मंजरियोंका सायकदण्ड और द्विरेफमालाकी ज्या बनाये कन्दर्प विश्वविजयको निकला। तरु पुष्पोंसे लद गये। पद्मोंसे सरोवर ढँक गये। वायु गन्धवाही हो उठा। दिवस दिव्य और रजनी रमणीया हुई। कामके अतिरेकसे नर-नारी झूमने लगे। पुरूरवाका मानस कूजते भ्रमरों और कूकते पिकोंके संसर्गसे विकल हो उठा। उर्वशी भी उसे अभूतपूर्व विलासका आस्वादन करानेके निमित्त प्रस्तुत हुई। इन्द्रको भी ठगने योग्य, उसका भी अनजाना, विभ्रम उसने सम्पन्न किया—स्वयं अपना और पुरूरवाका भी। कुसुम्भरागसे चर्चित दुकूल धारण कर स्तन-मण्डलोंको कुंकुमरागसे रँगा, फिर विजित प्रेमीको साथ लिये वह रात्रिकी बिखरती कौमुदीमें पुष्करिणीमें घुसी। कमल-वनको चीरती उसकी नौका जलके जहाँ-तहाँ खुले वक्षपर नाचने लगी।

मन्त्र-मुग्ध पुरूरवा उन्मत्त हो उठा। उर्वशीका यह देवदुर्लभ रूप

उसने कभी नहीं देखा था । नयी उमंगोंके साथ नयी साधोंका जन्म हुआ । अंशुकसे छन-छनकर वक्षके गोलार्धोंकी आकार-रेखाएँ रह-रहकर स्पष्ट होने लगीं । पुरूरवाने विचारा आज उर्वशी मेरी भी साध मिटायेगी, अपनी भी, वसन्तकी भी ।

उत्सुक हो उसने माँगा—"उर्वशी, मुझे अपने रहस्यमय भागका वह रूप दो जो आजतक सदा छलनाकी भाँति मुझे दूरस्थ करता रहा है, जिसको पाकर फिर कुछ पाना शेष न रहे और तृष्णाका एक बार शमन हो जाये।"

"वही दूँगी, प्रिय, वही दूँगी । वह रहस्यमय प्रलोभन, इन्द्रादिको विमुग्ध करनेवाली प्रणय-प्रक्रिया, उपाके शाश्वत यौवनका आदि-बिन्दु आज मैं तुम्हें दूँगी"—उर्वशी बोली ।

फिर वायु-द्वारा उठती पुष्करिणीकी लहरियोंपर नाचती नौकाके बीच खड़ी होकर उसने अँगड़ाई ली । सौन्दर्यकी अनन्त मर्यादा स्थान-स्थानपर ग्रन्थिबद्ध थी । ग्रन्थियोंके सहसा टूट जानेसे मानो उसका प्रवाह सीमाओंको भी अपने साथ बहा ले चला । चकित पुरूरवा चुपचाप देखता रहा ।

उर्वशीने टूटे बन्दोंवाला स्तनांशुक उतार फेंका । वक्षके ऊपर अनन्त मृणाल तन्तुओंका जाल अब भी झिलमिल कर रहा था । नीचे दुकूलका केवल एक महीन चीर नीवीके सहारे जघनोंके ऊपर कटिपर अटका हुआ था । सारा जघन-प्रदेश हिलती पुष्पलड़ियोंसे आच्छादित था । पुरूरवा काँप गया । विलास और आनन्दकी आशासे उसकी आँखें चमक उठीं । अमरप्रार्थिता यह उर्वशी आज पहले-पहल उसका, केवल उसका, अपने अनजाने सौन्दर्य-रहस्यसे, चपक भरेगी । गर्वसे उसका माथा उन्नत हो गया ।

उसकी तृष्णाका वेग बढ़ता गया । उर्वशीकी विमोहक मुद्रा प्रतिक्षण आकर्षक होने लगी । हारकर पुरूरवा बोल उठा, "उर्वशी, क्या यह तुम्हारा अद्भुत रूप मैं देखता ही रहूँ ?"

"नहीं, पुरूरवा, शयनकक्षमें चलकर इस रूपको भोगो।"—उर्वशीने नौकापर उठते हुए कहा।

पुरूरवाको उतावली थी। उठा, प्रियाको अंकमें भर शयनकक्षको ले चला।

शयनकक्षका दीप निर्वाण करते कुछ देर लगी। सत्वर युगल प्रणयी परस्पर अंकमें बँध गये।

बाहर गगनमें मेघ छा रहे थे। सारे आकाशको क्षण-भरमें बादलोंने फैलकर ढँक लिया। चित्ररथके गन्धर्व, क्षोभके सकारण, सयत्न तस्कर पुरूरवाके हृदयमें हाथ डाले उसकी स्नेहमणि—उर्वशी—हर रहे थे।

सुवासित सोमकी मादकता जब उर्वशीने अपने दृगोंसे पुरूरवाके नेत्रोंको ढँककर, अपने अधरोंसे उसके होंठोंको छूकर द्विगुणित कर दी, विकल नर उठा। उसका राग-रंजित दुकूल आसव और प्रेमातिरेकसे कटिसे छूट पड़ा। आतुर करोंसे उसने उर्वशीका नीविबन्ध खोल दिया।

परन्तु पुरूरवाके कर ज्यों ही उर्वशीकी कामलिप्साकी तृप्तिके निमित्त सचेष्ट हुए, दिव्यांगनाके प्रिय मेमने आकाशमें बोल उठे। पुरूरवा अपने प्राणोंसे भी बढ़कर इन मेमनोंकी रक्षा करता था। उर्वशीके ये एकमात्र धन थे, प्रिय और सुखद। गन्धर्व उन्हें चुरा ले चले थे। पुरूरवा कामकी वेगवती प्रक्रियाको अन्तिम, अमूल्य क्षणोंमें छोड़ मेमनोंके पीछे बाहर दौड़ा। उसके प्रासाद-प्रांगणमें निकलते ही चपला चमकी और उसका नग्न शरीर उर्वशीके नेत्रोंमें झलक गया। 'आह!' कर उर्वशी शय्यापर गिर पड़ी, परन्तु दूसरे ही क्षण वह आकाशमार्गमें प्रध्वनित वाद्योंके साथ गन्धर्वोंमें जा मिली थी। पुरूरवाने तब जाना—उसके सुख-का अन्त करनेवाले छद्मवेशी गन्धर्वोंका यह भयानक षड्यन्त्र था। आर्त कामुक वेदनासे तड़प उठा।

उर्वशीने पुकारकर कहा, "पुरूरवस्, अवधि पूरी हो गयी। मैं चली।"

पुरूरवा बोला, "आह! उर्वशी, पाषाणहृदये, ऐसा तो कभी नहीं

किया। तनिक तो रुक जा।"

"लौट जाओ, पुनर्वसु, पूर्व प्रभातकी भाँति मैं चली। लौटना सम्भव नहीं। लौट जाओ। मैं वायुकी भाँति स्वच्छन्द हूँ।"

उर्वशी हँसी। गगनमें गन्धर्वोंकी हँसीका ठहाका लगा।

'आह! ऐश्वर्यके मारे बाणकी भाँति चोरोंके संकेतानुकूल विद्युत्का प्रकाश हुआ। गन्धर्वोंने आक्रान्त मेमनोंका माया-स्वर किया।"—पुरुरवा-का रुदन अरण्यका था।

आकाशवाणी कुछ देर तक प्रतिध्वनित होती रही, फिर धीरे-धीरे विलीन हो गयी।

९ जनवरी १९५०
मध्याह्न १२-१-३०

# मुरा

[ कथानक सम्पूर्णतया कल्पित है। आर्य-अनार्योंके संपर्कके बाद जब विजित दास आर्योंके सेवक बने, दोनोंमें वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित होने लगे थे। कक्षीवान् पज्रिय ऋग्वेदके अनेक मन्त्रोंके द्रष्टा हैं। उनके पिता पुरोहित और माता अनार्या थीं। मुरा यहाँ कल्पित अनार्या है। ]

महर्षि पज्रीका गृह वैभव और समृद्धिसे परिपूर्ण था। उनकी गोष्ठीमें सैकड़ों गौएँ और भेड़ें बँधी रहतीं, अश्वशालामें कितने ही तुरग असंयत हो उछला करते। गृहके पृष्ठ-प्रांगणमें दासोंके कितने ही परिवार बसे थे। ब्राह्मणोंके उत्कर्षका समय था -- यज्ञहोमकी प्रचुरतासे, यजमानोंकी श्रद्धासे, पुरोहितोंका हित सधता था। महर्षि भी पुरोहित थे, विप्रोंके मान्य, राजाके विश्वस्त।

गृहके कार्य बँटे थे। दास-परिवारके स्त्री-पुरुष सभी किसी-न-किसी दैनिक कार्यमें नियुक्त थे। कुछ गृह-कार्यमें योग देते, कुछ पशुओंकी देख-रेख करते, कुछ महर्षिकी पाठशाला, यज्ञशाला आदिकी पवित्रतापर ध्यान रखते। दास चुमुरिका कुटुम्ब उनकी वैयक्तिक सेवामें विशेष रूपसे संलग्न रहता। चुमुरि और उसका पुत्र दोनों महर्षिकी परिचर्या करते। उसकी स्त्री पाठशाला, सत्र आदिको नित्य लीपकर स्वच्छ रखती। उसकी कन्या मुरा पूजाके निमित्त पुष्प-पत्र चयन कर उनके समक्ष रखती। महर्षिको अपने दासोंकी प्रवीणता और साधुतापर बड़ा गर्व था, विशेषकर

मुराके शुचिपूर्ण व्यवहारपर ।

मुरा सदा अपने कार्यमें व्यस्त रहती । ब्राह्ममुहूर्तमें उठती, स्नानादिसे निवृत्त हो पुष्प-चयन कर यज्ञ-मण्डपमें आ उपस्थित होती । उसका श्याम वर्ण चमका करता । कृष्णकाया इस दासकन्यामें असाधारण आकर्षण था । उन्नत ललाटपर प्रायः चिन्ताकी रेखाएँ खिची रहतीं । छोटी आँखोंके बीच नीची नाक उसके अनार्य रक्तका परिचय देती । प्रयाससे सँवारे काले कुंचित केश कानोंपर होकर पृष्ठ-भागपर लोटते और सामने बिखरी अलकें वायुसे खेलतीं । कानोंपर यवांकुर लटकते । वक्षपर प्रवाल और वन्यबीजोंके अनेक हार खेला करते । उनके भीतरसे पुष्ट स्तनोंके मुखाग्र अधरोंके सुवाससे प्रमत्त हो रह-रह, लुक-छिप, उन्मुख हो झाँक लेते । नीचेका भाग घुटनोंतक वस्त्र-मण्डित रहता ।

मुरामें अनियन्त्रित मनस्विता थी । क्षोभ और गर्व उसकी मुखचेष्टाको प्रायः विकृत किया करते । सम्पुट होठोंसे दृढ़ता और बाँकी भृकुटियोंसे विश्वके प्रति तिरस्कार प्रकट होता । हृदयपर घृणा और ईर्ष्याका सम्मिलित साम्राज्य था, जिसके कारण उसके अंग-प्रत्यंगमें हलचल-सी मची रहती । उसमें प्रकट सौन्दर्य न था पर उसके लावण्यका एक अत्यन्त अरूप रूप स्पष्ट लक्षित होता । कहाँतक उसके इस रूपको सौन्दर्य कहना उचित होगा यह कहना तो कठिन है, किन्तु इसमें सन्देह नहीं कि उसकी गति-विधिमें, आचार-व्यवहारमें, उद्दण्ड भावुकतामें एक प्रकारका आकर्षण था जिससे क्या आर्य क्या अनार्य सभी खिंच आते ।

आर्य सुन्दरियोंके हृदयमें उसकी पैनी बाँकी दृष्टिसे अनोखी ठेस लगती जिसका कारण उनकी समझसे परे था । महर्षिकी पत्नियोंमें उसके आगमनसे एक प्रकारकी भीति छा जाती । मुराकी दासता उसकी स्वामि-नियोंको खलती । जान पड़ता जैसे उसमें उनके वैभवसे कहीं बढ़कर ऐश्वर्य छिपा हो । कदाचित् घृणा और क्षोभ, मनस्विता और अहंकार,

ग्लानि और ईर्ष्याने ही उसके बाह्य इंगितको भी आकर्षक बना रखा था।

महर्षिने मुराका शरीर-गठन नित्यप्रति देखा था। तीस वर्षकी इस युवतीका मधुर स्वर उनके कानोंमें एक अनोखी चेतना जगाता। उसके आरम्भके पन्द्रह वर्ष उनके अनजाने-से थे। सोलहवें वर्षमें वह उनकी सेवामें नियुक्त हुई थी। दस वर्षतक उन्होंने उसकी ओर आँख तक न उठायी। इधर पाँच वर्षोंसे उसके प्रति उनके हृदयमें कुछ श्रद्धा-सी हो आयी थी।

स्नानके पश्चात् महर्षि जब उच्च स्वरसे मन्त्रोच्चार करते नदीसे निकलते मुरा भी कदली-पत्रमें नये पुष्प लिये अपनी कुटीसे निकल पड़ती। जब वे यज्ञमण्डपमें पधारते, मुरा नतमस्तक हो उनका स्वागत करती। फिर धीरे-धीरे बढ़कर फूल यज्ञकुण्डके समीप रख देती। पृथ्वी-पर मस्तक टेक महर्षिको प्रणाम करती, फिर उन्मादका भार लिये धीरे-धीरे हटकर अपनी कुटीकी ओर चल देती। महर्षिके लिए वह एक पहेली थी।

पावस के दिन थे। प्रकृति हरित वसन पहने थी। तुरन्तके जुते खेतोंसे सोंधी सुगन्ध उठ रही थी। मेघ मँडरा रहे थे और उनके गम्भीर घोषसे प्रमत्त पुंगव दहाड़ते हुए वप्रक्रीड़ा कर रहे थे। तीसरा पहर था परन्तु जलवृष्टिके कारण सन्ध्या-सी हुई जान पड़ती थी। धीरे-धीरे जल थमा पर प्रकाश न हुआ, अम्बरमें बादल घुमड़ते ही रहे। गृहशिखी नाच उठा, उसके स्वरकी प्रतिध्वनि करती-सी प्रमदवनकी ओरसे वंशीकी ध्वनि सुन पड़ी।

पर्णकुटीके द्वारपर बैठे महर्षि मृगोंको चारा दे रहे थे। निर्भय मृग-मृगी मुँह उठाये उनके हाथसे तृण छीन-छीन खा रहे थे। पक्षी अत्यन्त विश्वास

पूर्वक भूमिपर बिखरे दाने खाते, फिर महर्षिकी ग्रीवापर, कन्धोंपर जा बैठते। वंशीध्वनि सुन महर्षिने मस्तक उठाया। बादलोंके दल आकाशमें दौड़ रहे थे, कहीं पूर्ण मण्डल खोले थिरक रहा था, वंशी टेर रही थी।

महर्षि उठे, मृगोंके मस्तकपर हाथ फेरा। कुछ पक्षी नीड़दण्डपर जा बैठे, कुछ आकाशमें उड़ चले। महर्षि टहलने लगे। पूर्वकी ओर कोई वंशी फूँक रहा था—स्वतः उधरको पाँव उठने लगे। थोड़ी ही दूरपर कदलियोंके पीछे गृहवनके विशाल सप्तच्छदकी शाखासे दोला लटक रही थी। उसमें दासोंका एक जोड़ा बैठा था। समीप खड़े दास धीरे-धीरे उसे झुला रहे थे। चतुर्दिक् नर-नारियोंकी सम्मिलित टोलियाँ झूम-झूम गा रही थीं। इनकी ओटसे रह-रहकर वेदना-भरी रागिनी किसी एकान्त मुरलीसे प्रस्फुटित हो उठती। महर्षिको वंशीका आश्रय यहाँ नहीं मिला। इस वेदना-भरी रागिनीके स्रष्टाको जाननेके लिए उनका रोम-रोम सयत्न हो उठा। ध्वनिको लक्ष्य कर वे दाहिनी ओर बढ़े।

गृहवनके बाहर काननके द्वारपर बृहदाकार छायातरु था। उसकी वेदिका माधवीकी घनी शाखाओंसे आच्छादित थी। उस निभृत कुंजसे किसीका आर्त हृदय पुकार-पुकार अपनी व्यथा सुना रहा था—मुरलीकी करुण स्वरलहरीसे वनप्रान्त प्रतिध्वनित हो रहा था। ऋषिका प्रसुप्त मन जागा। हृदय सहानुभूतिसे कराह उठा। विश्वका कौन अभागा इस प्रकार दुखी है? महर्षि कुंजके द्वारपर जा खड़े हुए। सहसा वंशीध्वनि रुक गयी और करमें वंशी लिये मुरा निकलकर कुंजके द्वारपर खड़ी हो गयी। उसके सुपुष्ट गात्रमें शीतल समीरके स्पर्शसे रोमांच हो आया था। पलकोंपर जलकण खेल रहे थे, भींगी अलकोंसे टपकते जलबिन्दु वक्षपर अटक जाते थे।

महर्षिको देख मुरा स्तम्भित हो गयी। स्वभावसे सम्पुट होंठ कुछ खुलकर अवाक् हो रहे। उसने दृष्टि धीरे-धीरे महर्षिके मुखसे हटाकर नीची कर ली। फिर मन्थरगतिसे वह प्रमदवनकी ओर बढ़ी। महर्षि

ठगे-से खड़े रहे। उनके हृदयमें आज मुराने घर किया।

निशीथमें महर्षि पत्नीकी नींद एकाएक उचट गयी। आँखें खुलीं तो देखा—कनिष्ठा पत्नी पास पृथ्वीपर बैठी उनके बालोंको सहला रही है।

पूछा, "रमा, तू सोयी नहीं ?"

रमाने कुछ उत्तर नहीं दिया।

महर्षिने फिर पुकारा, "रमे !"

रमाने गम्भीर धीमे स्वरमें कहा, "आर्य।"

महर्षिने मुँह फेर रमाकी ओर देखा—

कौमुदीमें उसका निर्दोष मुखमण्डल दमक रहा था। सौन्दर्यकी किरणें उससे फूट-फूट निकल रही थीं। विशाल नेत्रोंसे निकल वारिधाराएँ प्रशस्त कपोलोंपर सूख रही थीं। केशपाशके खुल जानेसे मुरझाये पुष्प इधर-उधर बिखर गये थे। रमाकी रम्य छटा कुमुदबन्धु सहस्र नयनोंसे निहार रहा था। महर्षि आन्तरिक चोटसे विह्वल हो गये। रमाको खींचकर उन्होंने चूम लिया। उसने उनके वक्षस्थलपर अपना सिर रख दिया और लगी उसे अश्रुओंसे भिगोने। महर्षिको उससे कुछ पूछनेका साहस न होता था।

अत्यन्त कष्टपूर्वक, अनजाने-से बन, महर्षिने रमाके ललाटपर मुख रखते हुए पूछा, "रमे, क्या कष्ट है तुम्हें ? इस विस्तृत काननकी तुम सर्वथा स्वामिनी हो। दास-दासी तुम्हारी परिचर्यामें कटिबद्ध हैं, फिर भी तुम्हारा मुख मलिन क्यों रहता है ?"

"यह तो नहीं जानती, स्वामी, पर पीड़ा जानती हूँ। उसकी कसक होती है और मैं कराह उठती हूँ। अनजानी टीस हृदयमें उठती है, सारे शरीरमें फैल जाती है। आशाएँ टूक-टूक हो जाती हैं। अपनी सत्ता अपने ही सेवकोंके समक्ष तुच्छ जँचती है। क्रोध नहीं, मनमें दारुण कल्पना उठती है, साधोंपर वज्रपात हो जाता है। मनको चारों ओरसे बटोरकर

जब अन्तर्मुख करती हूँ, अनजाने त्राससे काँपकर मुँह ढँक लेती हूँ। अपने ही मुझसे लाज लगती है। नन्दन-सा कानन अपना है, पर जान पड़ता है वह कल्पवृक्ष जिसका आश्रय कर अतिमुक्तलता फूलती, किसी कृत्याके अभिशापसे, उसकी किसी क्रूर तृष्णाकी तृप्तिके अर्थ, समूल जलकर नष्ट हो गया है।"—रमाने भरे हृदयसे कहा।

महर्षि चुप थे। हृदयमें तस्कर भावना प्रबल हो चुकी थी। कुछ कहते न बना। हृदयको बल प्रदान कर वे रमाके सम्मुख आते पर उनका हृदय उन्हें धिक्कार उठता। इसी कारण सप्ताहों वे उससे पृथक् रहने लगे थे। परन्तु एकान्तमें हृदय अपनी कहता है और मन उसे सुनता है, बुद्धि गूँगी बन बैठती है। इस हृदय और मनकी कहा-सुनीमें शरीरमें उथल-पुथल मच जाती है और मानव छिन्न-भिन्न हो जाता है। वृत्तियाँ बलपूर्वक एकान्तका सहारा ले दुर्बल मानवतापर आक्रमण कर उसे मार डालती हैं। काननके मुखद्वारपर माधवी-निकुंजसे निकल जिस कीटने महर्षिके शरीरमें प्रवेश किया था, एकान्तकी नीरवतामें सर्वत्रसे मन बटोर प्रकृति उसके गठनमें दत्तचित्त हुई थी और अब उसका भार महर्षिकी शक्तिसे बाहर था। इसी बीच जब दुर्बल सरल मानवताने रमाके रूपमें उपस्थित हो उनके चरणोंपर मस्तक रख दिया, महर्षिका चित्त डाँवाडोल हो उठा। हृदय उनके वसका नहीं रहा, पर आत्मा धिक्कार उठी। महर्षि मानवताकी याचना वर्जित न कर सके। रमाके अनुरोधसे आज वे उसके पास आये और अवसन्न हो सो रहे थे।

रमाकी करुणाने प्रश्न किया था। महर्षिके पास उसका उत्तर न था। हृदयकी दुर्बलता उन्हें अपनी ओर घसीट रही थी और रमाकी सरलता अपनी ओर। कर्तव्याकर्तव्यकी प्रबल भावना रह-रहकर मनमें उठने लगी। मनको संयत कर उन्होंने रमासे पूछा, "भय किसका है, रमे? वृथा अनागत भयकी कल्पना मत करो। गृह-कार्योंमें मन लगाओ, चित्त स्थिर हो जायेगा।"

रमाका सरल मुख सहसा गम्भीर हो उठा। किन्तु विवशताने गर्वको चूर्ण कर दिया। स्वाभाविक मुद्रा फिर अंकित हो गयी और करुणाकी मूर्ति रमा बोली, "भय किसका है, देव ? भय है मुझे अपनी ही छाया-का। जिसे गोवत्स समझ मैंने पाला, बड़े होकर उसीने मानो मुझे सींग मारी। जानती नहीं, पर स्वप्नके प्रेत-सरीखे उन सींगोंसे भाग जब अपने—सर्वथा निजके—स्थान, स्वामीके वक्षमें, त्राणकी आशासे प्रवेश करती हूँ, वहाँ भी वे ही सींग मुझपर आक्रमण करते हैं। जान पड़ता है मानो मेरी रक्षाका आश्रय स्वयं उस नाशकारिणी कृत्याका साधन बन मेरे सर्वनाशके अर्थ प्रयत्नशील हो उठा है। किधर भागूँ ? गृहके कोने-कोनेमें, वस्तु-वस्तुमें, उन सींगोंने घर कर लिया।"

महर्षि काँप उठे। हृदय मसल गया। उन्होंने रमाका मुख बन्द कर दिया, अपनी आँखें मींच लीं। दूरपर उलूक-ध्वनि हुई। रमामें अशुभकी भावना जगी।

हृदयको जीतनेका महर्षिने प्रयास किया। मुराका कार्य उसकी माँको सौंपा। मुरा बछड़ोंकी देख-रेख करने लगी।

पावस बीता, शरद भागा, हेमन्त भीगा। महर्षिका हृदय संयत रहने लगा था। कल्पनाओंकी बाढ़ बल लगाकर उन्होंने रोक दी थी। अनुष्ठान साधनमें लगा चित्त मुराको भूला-सा प्रतीत होने लगा था। पत्नियोंने जाना मुराकी लगायी बेलि महर्षिके हृदय काननमें रस और देख-रेखके अभावमें सूख गयी। केवल रमाको इसमें कुछ सन्देह था। अग्निपर राख जम गयी थी पर नीचे क्या उसका सर्वथा अभाव था ? कहीं अनुकूल यत्न पाकर वह फिरसे सुलग न उठे, कहीं भीतर-ही-भीतर वह अब भी सुलग न रही हो—वह सोचती, फिर भी उसे कुछ सन्तोष-सा होता और वह विचारती—कदाचित् काननके साथ-साथ ही हृदय भी न झुलस जाये।

फिर जिस हृदयको अपनानेके लिए उसने मुराको लगायी बेलि उखाड़ फेंकी उसीको नीरस पाकर वह क्या करेगी ? एक बार एक अद्भुत भावना उनके हृदयमें उठी। उसने सोचा, क्या यह सम्भव नहीं कि मुरा भी उनमें-से एक होकर रहे ? हृदय काँप गया। आर्याकी मर्यादा अनार्याकी कैसे होगी ? रमाने हृदय थाम लिया।

उसने फिर सोचा—काननमें एक नहीं अनेक वनस्पतियाँ उगती हैं। वहाँ उद्यानलता भी पनपती है, वनज्योत्स्ना भी। प्रियंगु भी बढ़ती है, माधवी भी। क्या कानन सूख जाता है ? क्या काननका स्वामी एकको छोड़कर दूसरेको प्यार करने लगता है ?

इस अन्तिम प्रश्नपर रमा कुछ ठमकी—क्यों नहीं, वासन्तीकी सघनता देख जहाँ काननके स्वामीका मन थिरक उठता है, नीरस गुल्मका प्रसार देख वहीं क्या वह शिथिल नहीं पड़ जाता ?

पर क्या उसी काननमें अनेक छोटे-बड़े पौधे नहीं उगते ? क्या अशोक-की छायाके नीचे शाद्वलका प्रसार नहीं होता ? अब भी तो हम महर्षिके गृहकाननमें खड़ी हैं, क्या वहीं एक और नहीं टिक सकती ? टिकेगी और हमें उसके लिए स्थान करना होगा। महर्षिका हृदय भी तब हमारे प्रति कृतज्ञतासे भर जायेगा और हम उनके हृदयको तभी जीत सकेंगी।

रमाने नहीं सोचा कि हृदयका मूल्य हृदय है, कृतज्ञता नहीं; उसने महर्षिके हृदयमें मुराके प्रति प्रेमकी अग्निको कुरेदना आरम्भ किया। चिनगारियाँ अभी ठण्डी नहीं हुई थीं। सहारा पाकर फूट पड़ीं। रमाने उनपर रुई धर दी।

रमाकी एकमात्र दासी मुरा है। वह उसकी दासी ही नहीं अनुचरी है—उसके हृदयकी एकमात्र सखी। रमाकी सरलता और उसके अनुग्रहसे मुराकी कठोर चेष्टा भी कुछ मृदु हो चली। रमाके अनुग्रहने धीरे-धीरे प्यारका स्थान लिया। मुरा अब हँसती, श्रद्धापूर्वक महर्षिकी पत्नियोंसे

मिलती। जब कभी महर्षि रमाके पास आते, मुराको उसके पास बैठी पाते। मुरा उन्हें देख मुसकराती हुई किसी ओर चल देती। महर्षिके हृदयमें गुदगुदी होने लगती, वृत्तियाँ छिन्न-भिन्न हो जातीं।

महर्षिकी फिर जनमती भावनाको रमा अपने प्यारसे सेंकती। इस अग्निकी आहुतिमें जब अपने हृदयको घृतकी भाँति डाल रमाने ज्वाला उठायी तब प्रकृति भी उसकी सहायताको लपकी। उसने ज्वालाको वायुका सहारा दिया।

शिशिर बीत चला। वसन्त वायु चलने लगी। तरु नव-पल्लव धारण करने लगे। मध्याह्नसे सूर्यकी किरणें प्रखर हो उठीं, परन्तु प्रातःकाल अभी उनका आकर्षण बना था।

गोधूलिमें गौओंको लिये मुरा नदी-कूलके समतल ऊँचे कगारपर चली जा रही थी। सुन्दर-पुष्ट गायें खेलती-खाती बढ़ी जा रही थीं। बछड़े उछल-कूद मचा रहे थे। पुंगव बीच-बीचमें मुँह उठाकर डकार उठते थे। एकाएक दो पुंगव लड़ गये। उनकी सींगें चटाचट बजने लगीं। गायें चारों ओर बिखर गयीं। दो-चार इधर-उधर लड़ पड़ीं। मुरा गायोंको इकट्ठा करने लगी। एक और साँड़ लड़ते साँड़ोंकी ओर झपटा। युद्ध ठन गया। पूर्वकी ओर आकाशमें उजाला हो चला था।

साँड़ दौड़-दौड़ एक-दूसरेपर आक्रमण करने लगे। युद्धका कारण वहाँ नहीं था—झगड़ेकी गाय भाग गयी थी, किन्तु प्रतिद्वन्द्वी अपना क्रोध ठण्डा कर रहे थे। इसी बीच एक छोटा-सा बछड़ा गायोंके झुण्डसे उछलकर उनके बीच जा पड़ा। चिल्लाती हुई मुरा उसे बचाने दौड़ी।

महर्षि स्नान कर नदीके कूलपर चढ़ रहे थे। मुराकी चिल्लाहट सुन ऊपर दौड़े।

मुरा डण्डा लिये साँड़ोंपर पिल पड़ी। एक उसपर झपटा। वह भागी। दूसरेने बछड़ेको जोरसे सींग मारी। बछड़ा कगारसे नीचे जा

रहा। मुरा मग्न हो गयी। सोचा—कहीं मर न गया हो। फिर वेगसे उसे बचाने दौड़ी। बछड़ेकी माँने भी अपने बच्चेको कगारके नीचे गिरते देखा था, वह भी उसके पीछे दौड़ी। आगे मुरा, पीछे गाय। गायोंके बीच दोनों दौड़ पड़ीं। मुरा आगे पड़ी। गाय उसके ऊपरसे निकल गयी। मुरा लोट गयी! क्षण-भरमें यह सब हो गया। ठोकरसे जो मुरा कगारसे नीचे गिरी तो लुढ़कती हुई, ऊपरकी ओर दौड़ते महर्षिके चरणोंपर, जाकर रुकी।

महर्षिकी साँस रुक-सी गयी। मुराका संज्ञाहीन शरीर उठाकर उन्होंने गोदमें रख लिया। बैठ गये। उसके हृदयपर उन्होंने हाथ रखकर देखा—अभी जीवन था। उन्होंने भीगे वस्त्रोंसे उसके स्वेदको ललाटसे पोंछा। उनके शीतल वक्षसे लगी मुराकी उष्ण देह उन्हें रोमांचित करने लगी। दबी कामना जागी। हृदय कुचल गया।

पल-भरमें महर्षि और मुराका सारा परिवार तटपर आ उमड़ा। रमाने मुराको ऋषिकी गोदसे अपनी गोदमें ले लिया। चुमुरि और उसकी स्त्री पास खड़े कन्याकी दशापर आँसू बहा रहे थे। मुराकी एक भुजा कुचल गयी थी।

जब लोग मुराको उठाकर घर ले चले, उसने आँखें खोलीं और महर्षिको उपचारमें संलग्न पाया। थोड़ी दूरपर गाय अपने बछड़ेको वक्षसे ढँके रँभा रही थी। मनुष्यने अपने कष्टमें पशुका कष्ट भुला दिया।

दासोंके परिश्रमसे गृहवनमें जब महर्षिका नया कक्ष बना, वसन्त अपने यौवनपर था। मुरा पूर्ण स्वस्थ हो गयी थी, पर उसकी एक भुजा अब भी बेकार थी। चुमुरि और मुराकी माँ फूले अंग नहीं समाये जब उन्होंने जाना कि महर्षिका प्रसाद उनकी कन्याका शृंगार है। अपने परिवारको ले वे गृहवनकी नयी पर्णकुटी बनानेमें सन्नद्ध हो गये।

बड़ी उमंगसे महर्षिने मुराको स्वीकार किया। अपने आनन्दमें नवदम्पतिने रमाके प्रति अपनी कृतज्ञता न भुलायी। अगले वसन्तमें जब प्रकृतिने नयी कोंपल प्रसूत की, महर्षिके गृहमें एक नया अंकुर जनमा।

आर्यकी निष्ठा और दासकी भक्ति लिये जिस बीजने अंकुरके रूपमें धीरे-धीरे पनपना शुरू किया, समय पाकर उसके छत्रका वृहत् प्रसार हुआ और कक्षीवान्की ऋचाएँ आर्यजगत्में सर्वप्रिय हो गूँज उठीं।

४ जनवरी १९४०
प्रातः ५—८

●

# कविकी भीख

[ कहानीका आधार ऋग्वेदके पाँचवें मण्डलके तीन मन्त्र हैं। श्यावाश्वका पिता रथवीतिका पुरोहित है। लोमपाद कवि श्यावाश्वका मित्र है। दो कथाओंके प्लॉट इस कहानीमें सन्निहित हैं, इस कारण कि दोनोंका एक-दूसरेसे घना सम्बन्ध है। 'समिति' और 'विदथ' ऋग्वेदकालीन राजनैतिक संस्थाएँ थीं। ]

"अभी उस दिन देखी थी उषाको लज्जित कर देनेवाले कपोलोंकी रक्ताभ शुभ्रता। सूर्यकी आभा, यदि उसे देख ले, सहम जाये। जब स्वर्ण-जटित रथमें विद्युत्की चपलता और वायुकी गतिवाले अश्वोंकी रज्जु हाथमें ले तनकर वह रथपर खड़ी होती है, सविताके तुरग ठिठक जाते हैं। राज-कन्यामें हिरण्यकी दमक है। सप्तसिन्धुमें कौन-सी सुन्दरी है जो सौन्दर्यमें उसकी छाया तक छू सके? कुभूकी उपत्यका और गन्धर्वप्रदेशके सुडौल, रूपमण्डन, पराक्रमी राजन्य उसके कृपा-कटाक्षके भिखारी हैं, फिर मुझ दरिद्र कविकी क्या सत्ता?"

राजा रथवीतिके पुरोहितका पुत्र श्यावाश्व कवि और युवा है। राज-कन्याको बचपनसे ही देखनेका अभ्यासी है। दोनोंकी वय समान है। श्यावाश्वका पिता सप्तसिन्धुका विख्यात ऋत्विज है। उसके कुलमें कन्या देकर अपनेको धन्य माननेवाले ऋषि और राजन्योंकी संख्या थोड़ी नहीं, परन्तु श्यावाश्वका हृदय रथवीतिकी कन्याके चरणोंमें लोट रहा है। चन्द्रभागाके तटपर उदास मन बैठा नदीकी फेनिल तरंगें गिन रहा है।

रुक-रुककर अपनी शोचनीय स्थितिपर वह करुण राग अलापता है। समीपकी शिलापर बैठा उसका अभिन्नहृदय वयस्य विकंकतका पुत्र लोमपाद बैठा उसकी बातें सुन रहा है। मित्रका दुःख उसका है। श्यावाश्वके शीलाचार और उसकी प्रतिभाका वह एकान्त भक्त है। कुछ देरतक चुपचाप वह कथा सुनता रहा, फिर धनुषको कन्धेकी ओर सरकाता हुआ बोला—

"श्यावाश्व, तुम्हारी व्यथाका विशेष कारण नहीं है। तुम्हें अधिक कष्ट इस कारण है कि तुम्हारा हृदय कविका है जो कल्पनामें दबा है। माना, वह मनस्विनी है और उसको प्राप्त करनेमें तुम्हारे मार्गके काँटे कुभू और सप्तसिन्धुके प्रचण्ड राजन्य हैं। पर तुम्हारा ब्रह्मतेज क्या किसी राजन्यके पराक्रमसे कम है? तप्त कांचन-सा यह तुम्हारा दमकता तेजस्वी तन जब अग्निशिखापर स्रुवाकी हविके साथ झुकता है, जब सोमकी मस्तीसे तुम्हारे अर्धनिमीलित नेत्र अपनी विशालतामें जगत्की संसृति मापते हैं, जब काव्यकी माधुरीसे प्रमत्त, घूर्णित, कम्पित तुम्हारा सामस्वर दिगन्तमें व्याप्त हो गूँजता है, तब हविर्भुज अग्निदेव ललक-ललक तुम्हारे स्पर्शको बढ़ते हैं और उनकी ज्वाल-जिह्वासे तुम्हारी छटामें जो आकर्षण उत्पन्न होता है, उसकी शक्ति तुम नहीं जानते, श्यावाश्व, मैं जानता हूँ, और जानते हैं वे राजन्य जिनका तुम्हें भय है। श्यावाश्व, सत्रकी शालामें उपस्थित किस सुन्दरीका हृदय आशा और सन्देहकी दोलामें नहीं झूलने लगता, बोलो?"

लोमपादकी बात काटता हुआ श्यावाश्व बोला, "रहने दे वयस्य, रहने दे। इन सारे हृदयोंका उपहार मैं उस देवीके चरणोंमें कर दूँ। उसके समक्ष इनका मूल्य क्या है? सामगानके समय जब कभी दृष्टि चुराकर रथवीतिकी कन्यापर डालता हूँ, उसे सदाकी भाँति शान्त, निश्चल, निष्कम्प पाता हूँ—कैसे जानूँ?"

"श्यावाश्व, प्रणयी स्वार्थी होता है। तिसपर तुम कवि हो। शब्दमें गाँठ देकर बोलना तुम्हारा व्यवसाय है, तृणको पर्वत बनाकर कहना

तुम्हारी कला है। सोचो तो सही, राजन्या मनस्विनी है, फिर राजाकी कन्या, और उसपर अनेक राजन्योंका प्रेमभार। कहो, क्योंकर सँभाले ? तुम्हारे जितने प्रतिद्वन्द्वी हैं, श्यावाश्व, सभी छायाकी भाँति उसका अनुसरण करते हैं, उसके पिताके दास बननेको उद्यत हैं, स्वर्णपत्तरोंसे मण्डित सींगोंवाली सहस्रों गाएँ देनेको तत्पर हैं, पर मनस्विनी किसीकी ओर आँख तक उठाकर नहीं देखती। एककी ओर देखे और दूसरे उसपर टूट पड़ें, फिर चन्द्रभागामें रक्तप्रवाह प्रारम्भ हो जाये। इसी कारण वह तुमसे भी बाह्यतःसे उदासीन रहती है। धीरज धरो, श्यावाश्व।''

श्यावाश्वके नेत्र आशासे चमक उठे। वह उत्तरीयका किनारा चुन रहा था, उसे उसने छोड़ दिया। चन्द्रभागाके शीतल समीरके स्पर्शसे शुभ्र उत्तरीयका कनकछोर लहरा उठा। सन्ध्या प्रतीचीको सँवार रही थी—सुदूर आकाशमें कूँचीसे मेघमालाका स्वर्णरंजन कर रही थी। उसके मेघ और श्यावाश्व उत्तरीयके छोर समान थे। कविहृदय छलक पड़ा, उसके मुखसे रूपमयी प्रतिभा मरुतों और अश्विनीकुमारोंकी प्रशस्तिमें चू पड़ी। अश्विनीकुमार ही सोम-सूर्या-विवाहके अवसरपर वर बने थे, क्या वे श्यावाश्वके सहायक होंगे ?

लोमपादका मुख सन्ध्याकी आभामें दमक रहा था। अंगद और वलयका सुवर्ण उसके ताम्रवर्णको रक्ताभ कर रहा था। सामने क्षितिजको छू जब वायु उसके ओजस्वी शरीरको स्पर्श करता, भुजाओंमें अजेय शक्ति भर जाती, अंगोंमें अथक स्फूर्ति नृत्य करने लगती। सुगठित शरीरके एक-एक मोड़में शत-शत नसें रज्जुकी नाईं तन जातीं। सहसा निषंगमें रखे चमकते भल्ल-मुख बाणोंके फलकोंसे काले लम्बे केशको पृथक् कर हाथमें धनुष ले दृढ़तापूर्वक उसने कहा—

''श्यावाश्व, राजन्या तुम्हें वरेगी, इसमें सन्देह नहीं, किन्तु यदि ये राजन्य अपने दुर्दान्त विक्रमके गर्वसे अन्धे हो तुम्हारे मार्गमें आ अटकें, तो मैं अपना कर्त्तव्य पालन करूँगा। सामने सविताके अर्द्धतिरोहित मण्डल-

को देखा। उस अग्निदेवकी शपथ ले प्रतिज्ञा करता हूँ—यदि कहीं शर-सन्धानकी आवश्यकता पड़ी, तो मेरा धनुष भी प्राचीन है, मेरे अंगुष्ठमें ज्याकी गहरी रेखा है, मेरी भुजाओंमें बल है। यदि दुर्द्धर्ष पक्थोंको आगे कर पंचजन भी सामने आये, तो पुरुलोमपाद उनके रक्तसे पितरोंका तर्पण करेगा, राजन्याको जीत तुम्हारे सम्मुख ला रखेगा।"

शब्दकी अजेय शक्तिसे तेज और स्फूर्तिसे लोमपादका कम्पित गात्र मकरकुण्डलोंको हिला रहा था। उन्नत ललाट और वृषभस्कन्धपर उसके केश बिखर रहे थे। कवि श्यावाश्वका सुन्दर मुखमण्डल आशा और आनन्दसे दमक रहा था। ललाट और वक्षका श्वेत चन्दन सन्ध्याकी सुनहरी आभामें चमक रहा था। खुली बाहुओंसे लोमपादके ओजस्वी शरीरको पकड़ उसने हृदयसे लगा लिया।

फिर बोला, "आदित्यविक्रम पुरुवंशावतंस भोले लोमपाद, मदनके राज्यमें तुम निरे बालक हो। क्या समझते हो धनुषके बलसे जीती राजन्याको पाकर मेरा प्रेम निहाल हो जायेगा? नहीं, सुनो, राजन्य—चाहता हूँ, जिस प्रकार मैं तड़प-तड़पकर उठता और काँपता हूँ, आन्तरिक अग्निसे शमीकी नाईं दग्ध होता हूँ, वह भी व्याकुल हरिणीकी भाँति कामशरसे विद्ध व्यथासे काँप-काँपकर उठे, घूम-घूमकर गिरे। चाहता हूँ, उसे वह व्यथा हो जिसकी ओषधि रथवीतिके मूर्ख चिकित्सक न बता सकें। और चाहता हूँ, उसके हृदयमें कामज्वालाका प्रवेश हो और उसमें सारे सप्तसिन्धुके पद्मलेप और उशीरांगराग शीतलताकी जगह अग्निका संचार करें।"

धीरे-धीरे सन्ध्या रात्रिकी गहराईमें घुल गयी।

राजा रथवीति रत्नियोंके साथ सभामें बैठे थे। पुरोहित ऋषि, श्यावाश्वके पिता, भी कुशासनपर बैठे मन्त्रणामें योग दे रहे थे। दर्भकी पौत्री पिताकी

राजसभामें इलाकी भाँति दमक रही थी। दासोंकी सेना उत्साहपूर्वक रथवीतिके राज्यपार्श्वपर आक्रमण कर रही थी। अंशुमती ( यमुना ) के तटपर दस सहस्र कृष्णोंकी सेना लिये दासराज कृष्ण आर्योंकी प्रतीक्षामें था। आर्योंका पूर्वाभिमुख प्रसार यमुनाके दक्षिण तटपर कृष्णने रोक रखा था। 'समिति' और 'विदथ' में दी गयी श्यावाश्वकी वक्तृताएँ लोगोंके कानोंमें गूँज रही थीं और रत्नी उपस्थित युद्धके कार्यक्रम—रन्ध्रप्रहारकी सुविधा—पर विचार कर रहे थे। एकाएक युवा श्यावाश्वने प्रवेश किया। विचारोंके संघर्षसे उसके प्रशस्त ललाटकी रेखाएँ गहरी हो गयी थीं। मांसके अभावसे भौंहोंका चढ़ाव कुछ उतर गया था, तेजस्वी मुखमण्डलपर चिन्ताकी छाया थी।

राजन्याका हृदय उछलने लगा। भावोंकी बाढ़ आ गयी। कमलवदन खिलकर मुरझा गया। दृगोंने जी-भर श्यावाश्वको देखा फिर पिताकी मुद्रा गम्भीर देख नीचे झुके।

श्यावाश्वने अभिवादन कर कहा, "राजन् ऋषिकुमारकी एक भिक्षा है।"

उमड़ते विचारोंको दबाता राजा बोला, "बोलो, ऋषिकुमार, क्या लोगे?—स्वर्णमण्डित सींगोंवाली गौएँ अथवा गन्धर्वदेशकी ऊर्णाप्रसविनी भेंड़ें? अथवा निष्कभूषित अश्वयूथ? अथवा क्षौम-दुकूलके उत्तरीय और अधोवस्त्र? बोलो श्यावाश्व, क्या दूँ?"

राजकन्याका उद्वेलित हृदय क्षण-भरके लिए थम गया। आशाकी रेखा चपलाकी भाँति अन्तरमें कौंध गयी। उसने आशापूर्वक पिताकी ओर देखा, और उत्कण्ठासे श्यावाश्वकी ओर।

कामनाकी सिद्धि किंचिन् गोचर हुई और कविका अन्तर्नाद मुखरित हो उठा—"राजन्, न मुझे स्वर्णमण्डित सींगोंवाली गौएँ दो और न गन्धर्वदेशकी ऊर्णाप्रसविनी भेंड़ें। न निष्कभूषित अश्वयूथ और न क्षौम-दुकूलके उत्तरीय और अधोवस्त्र।"

श्यावाश्व अपनी याचनाके भारसे दब पल-भर रुक गया। सभा स्तब्ध थी, पुरोहित शान्त गम्भीर। रथवीति एकटक श्यावाश्वको देख रहा था और उसकी कन्या अपने पदनखोंको।

आशा और सन्देहकी क्रीड़ाभूमि, हर्ष और विषादसे रोमांचित, उस श्यावाश्वकी मुद्राने समभाव धारण किया। सहसा सम्मुख चन्द्रबिम्बके आकर्षणसे सागर उद्वेलित हो उठा, जलराशिमें आवर्त बनने लगे, उथल-पुथल मच गयी, तल चमक उठा। रोम-रोमको वाणी प्रदान करते हुए, सबाष्प नेत्रोंको ऊपर उठा, रुँधे कण्ठसे कुछ अटकते, कुछ सहमते याचकने माँगा—

"बालपनकी सहचरी, यज्ञार्थ सोमवल्ली ढूँढ़नेमें सहायिका, मेरे हृदयाकाशकी सूर्या इस राजकन्याको दो।"

राजकन्या लीलाकमलकी पंखड़ियाँ गिन रही थी। रथवीतिकी भौंहोंमें बल पड़ गये। याचनासे वह पूर्वपरिचित था। अवसरसेवी, अनागत भयके विधानमें दक्ष राजा बोला—

"सप्तसिन्धुमें सुन्दरियोंकी कमी नहीं है, श्यावाश्व, और तुम्हारी कोमल पदावलीके आघातसे विभोर कितनी ही आर्य-कन्याएँ तुम्हारी कामना करती हैं—यह मुझे ज्ञात है। आर्य-जगत्में चाहे जिस लावण्यवतीको अभिलाषा करो, लाकर प्रस्तुत कर दूँ। दासोंके ऐश्वर्य-भरे नगरोंकी लूटसे प्राप्त द्रविणराशियोंसे कोश भरा है, उन्हें लो और आनन्दके दिन व्यतीत करो।"

रथवीतिने मदमत्त मृगपर शिला-खण्ड रख दिया। श्यावाश्वका हृदय कुचल गया। राजकन्याकी प्रभापर रजनीकी छाप लगी। रत्नी शान्त थे, पुरोहित उदासीन।

दरिद्रके गर्वको ठेस लगी।

वह बोला, "मुझे द्रविणराशियोंकी आवश्यकता नहीं, राजन्। मेरी तो उषाकी स्वर्णराशि अपनी है, सन्ध्याकी प्रतीचीका सारा रजतप्रसार

अपना है, जिसे मैं आर्य-जगत्के श्रीमानों और दरिद्रोंको लुटाता हूँ। मैं तो उस प्रकृतिका एकान्त सहचर और पुजारी हूँ जिसके गर्भसे तुम्हारी द्रविणनाथियाँ प्रसूत हुई हैं।"

लालसा-भरे हृदयको जैसे पसार कवि कहता जा रहा था—

"मेरे सर्वथा भरे विश्वका हृदय सूना है, उसे भरनेके लिए इस दिव्य मूर्तिकी याचना करता हूँ। दे दो, राजन्, दे दो। सारी कोमल पदावली उसके चरणोंपर न्योछावर करूँगा। मेरे अगाध कल्पना-सागरमें तुम्हारी कन्याकी कामनाएँ लहरें बनकर बसेंगी। उसके स्पर्शसे काव्यकला चमत्कृत होगी और अखिल विश्व अक्षर शब्दघोषसे व्याप्त हो उठेगा। उस रतिकी कमनीय मूर्तिको वसन्तकी विभूतियोंसे सजाऊँगा, सोमवल्लीके रससे उसकी प्यास मिटाऊँगा, जगत्की सारी कामना एकत्र सामबद्ध कर उसके सम्मुख बिखेर दूँगा—वैभवशाली दास और महेन्द्र-विक्रम आर्य उसकी श्रीको अथक नेत्रोंसे निहारेंगे, मैं निहाल हो जाऊँगा। दे दो, राजन् भ्रमरका यह पुष्प उसे दे दो!"

अमृत बरस रहा था, राजकन्या सिहर-सिहर नहा रही थी। श्यावाश्व चुप हो रहा, पर उसके शब्दोंका नाद देर तक गूँजता रहा। एकाएक सुन पड़ा—

"असम्भव, श्यावाश्व, असम्भव। आर्यजगत्के सारे युवक जूझ पड़ेंगे। गृहदाहकी आशंकासे तुम्हारी याचना अस्वीकृत करनी होगी। पार्श्वमें अनार्योंका ताण्डव हो रहा है, उनके दमनार्थ राजन्योंका प्रसादन आवश्यक है।"

"आयुष्मान्, राजन्!"—कहकर जब श्यावाश्व चला, राजन्याका हृदय टूक-टूक हो रहा था। निष्कम्प दीपशिखाकी भाँति वह अपलक श्यावाश्वके पृष्ठभागको देखती रही।

गन्धर्वदेशकी राजकन्या कुभूके राजा पुरुमिल्हके एकमात्र तनयपर आसक्त थी। कुमार भी शशीयसीपर रीझ गया था, पर उसके प्रेमका रहस्य नहीं जानता था। शशीयसीने श्यावाश्वसे कहा—

"श्यावाश्व, तुम्हारी और मेरी दशाएँ समान हैं। मुझे विश्वास है, यदि तुम मेरा दौत्य स्वीकार कर पुरुमिल्हके पुत्रके पास प्रेम-सन्देश वहन करो, तो मैं अवश्य सफल होऊँगी। तुम कवि और प्रेमी हो, हृदयका रहस्य जानते हो। जाओ, मेरा प्रणय-सन्देश राजपुत्रसे कहो।"

श्यावाश्वने राजपुत्रसे कहा—

"कुमार, अनूपरूपा वह शशीयसी भारतीकी नाईं विदुषी, रतिकी भाँति सुन्दरी है। उसकी विशद प्रभासे झर-निर्झर आलोकित हैं। उसकी मुसकानसे चपला अपना चमत्कार पाती है, उसकी गतिसे राजहंसिनी अपनी गति। उसकी अलकोंमें शत-शत नागिनें सोती हैं, कमलनेत्रोंके कटाक्षमें अटूट अलि-अवली बसती है। नासिकाकी शोभा शुक अनवरत निहारता है, दन्तपंक्तियाँ दाड़िमकी लड़ियों-सी दमकती हैं। बिम्बाधरकी छवि सहस्रों राजन्य निरखते हैं, परन्तु शशीयसीकी दृष्टि उनकी ओर नहीं उठती। वह एकमात्र तुम्हारी कामना करती है। इन्द्र-वरुण, अग्नि-सूर्यके होमयाग बन्द हैं। केवल तुम्हारी कामनामें निरत वह देवी क्रूर कामके आघात सहती है। कुमार, उसे स्वीकार करो।"

श्यावाश्वका दौत्य सफल हुआ। उसका गृह दम्पतिके दिये धन-धान्यसे भर गया। पर हृदय-कमल सूखता रहा। वेदनासे व्याकुल वह पुकार उठा—

"शशीयसीके रथों, अश्वों और गौओंसे गृह भरा है—किस कामका ?"

"नारियोंसे भिन्न शशीयसी दान और सहृदयतामें पुरुषोंसे बढ़ गयी। पुरुषोंमें देवोंके प्रति अश्रद्धा और लोभकी घनताने घर किया।"

सहसा उसका ध्यान अपनी आन्तरिक स्थितिपर गया। रात्रिकी नीरवतामें नाद-कम्पन उत्पन्न करता वह गा उठा। निशाके प्रति संसारका प्रथम विरही यक्ष बोला—

"रजनी, तू जाग, मेरी सजनीको जगा। मेरा सन्देश वहन कर। देवि, उस दर्भतनयके समीप याचनाका रथ बनकर जा।"

"रजनी, स्पन्दनहीन तुम्हारे राज्यमें केवल दो व्यक्ति अनिद्रित हैं—अभागा श्यावाश्व और भोली रथवीतिसुता। देवि, मेरी याचनाकी अनन्त व्याख्या राजाको सुना।"

"रजनी, मेरी दशाका रथवीतिसे वर्णन कर। जब प्रातः यज्ञशालामें अग्निमें वह होम करता हो, उससे कह—ठीक इसी भाँति श्यावाश्व भी अपनी सरस कामना तेरी कन्याके प्रेमांकुरपर उँड़ेल रहा है।"

युद्धमें आर्य जयी हुए। दास भागे। कुटिल कृष्ण गोवर्धनकी कन्दराओं और वृन्दाके वनोंमें जा छिपा। विजयका श्रेय श्यावाश्वकी ओजस्विनी वाणी और लोमपादके उद्यत कार्मुकको मिला। कविकी साधना सफल हुई, वासना तृप्त—राजसुता अब उसकी है।

श्यावाश्व और उसकी राजन्या आनन्द-भ्रमणके निमित्त शुतुद्रुके तटपर आये हैं। सिंहचर्मपर राजन्या बैठी है और वह स्वयं आसीन है मृगनाभि सुगन्ध शिलापर।

राजन्याने पूछा, "श्यावाश्व, यदि मैं तुम्हें न मिलती ?"

"शुतुद्रुकी लहरोंसे पूछो, यदि उन्हें सिन्धु न मिलता ?"—श्यावाश्व बोला।

"तो मैं जानती हूँ—तुम तड़प-तड़प रोते।"

"और यदि कहीं तुम उस श्मश्रुल पक्थराजको वरतीं, तो मैं कूद-कूद हँसता।"

श्यावाश्व हँस पड़ा। राजन्याकी मान-भरी भृकुटी तन गयी, किन्तु प्रत्यंचापर चढ़ा बाण समीपसे निकलते लोमपादपर गिरा।

१५ मार्च १९३९
प्रात: ३—५



# समनोत्सव

[ इस कहानीका आधार भी ऋग्वेद है। 'समन' एक प्रकारका मेला होता था जिसमें अधिकतर कुमार-कुमारियाँ अपने लिए कन्या-वर चुनते थे। कई सूक्तोंमें समनोंके प्रसंग आये हैं। सूर्याके विवाह-सूक्त ( १०, ८५ )में रथचालन-प्रतिद्वन्द्विताका संकेत मिलता है। लोपामुद्रा और घोषा ऋग्वेदके ऋषि हैं। घोषा कक्षीवान्की दूसरी पत्नी थी जिसको उन्होंने वृद्धावस्थामें ग्रहण किया था। वह राजपुत्री थी। ]

समनकी तैयारीमें जगत् व्यस्त था। देवताओंका स्वयंवर समनके ही अवसरपर होता था। सूर्याके स्वयंवरकी आज ही तिथि निश्चित थी। तीसरे पहर देवताओंके समनमें आकाश-गंगाके तटपर सुविस्तृत मैदानमें अमरोंका जमघट हुआ। सूर्यने कन्याके विवाहके लिए जो देवलोकमें घोषणा की थी उससे चारों ओर हलचल-सी मच गयी थी। सूर्याके प्रदीप्त सौन्दर्यका एक-एक सुर शलभ था, एक-एक विबुध भिखारी। सूर्यके प्रासादप्रांगणमें स्पर्धाशील देव सूर्याकी पाणिप्राप्तिकी अभिलाषासे खचा-खच भरे थे। सूर्यने जब इतने विवाहार्थियोंको देखा वह कुछ घबरा उठा। उसने घोषणा की—उपस्थित देवोंमें-से जो रथकी दौड़में सबसे आगे निकल जायेगा वही सूर्याके पाणिग्रहणका अधिकारी होगा। उसी स्वयंवरके सम्भारमें समनमें सुरोंका जमघट लगा था। रथोंकी दौड़में भाग लेनेवाले सभी देवता उपस्थित थे। चपल तुरगोंकी आतुरता कठिनतासे रुकती थी।

सूर्य और सरण्यू सूर्याके साथ ऊँचे मंचपर आसीन थे। देवता अपने-अपने रथोंकी रास पकड़े मैदानमें संकेतकी प्रतीक्षामें दम साधे खड़े थे। बहुतेरे लोकपाल, वसु और अन्य सुर अपने अश्वोंको मन्त्रबलसे साध चुके थे, कुछ भीतर-ही-भीतर ब्रह्मको सुमिर रहे थे। एकाएक सूर्यने संकेत किया। रथ दौड़ चले। आकाशमें स्थानकी कमी न थी। दूरतक मार्ग-की व्यवस्था थी। सीमा दूर थी पर सूर्य और अन्य आदित्योंकी प्रखर किरणोंसे मार्ग चमक रहा था। सैकड़ों रथोंकी एकबारगी दौड़से अम्बरमें प्रचण्ड वायुका बवण्डर-सा उठ खड़ा हुआ।

दौड़की गति बढ़ती जा रही थी। कुछ आरम्भमें ही तीव्र गतिसे चले, कुछने रास खींचकर रखी जिसमें अन्य रथोंका वेग शिथिल हो जाने-पर उनसे मैदान मार लें। अपनी-अपनी सुविधासे सुरोंने अपने रथ तीव्र अथवा धीमी गतिसे हाँके। मार्ग सुविस्तृत होनेपर भी रथोंके सामीप्यसे घटा-सी उठती जान पड़ती थी। सूर्यका परिवार कुतूहलपूर्वक यह असा-धारण रथ-धावन-प्रतियोगिता देख रहा था। सूर्य गम्भीर हो दौड़की ओर दृष्टि गड़ाये था। सरण्यू बारम्बार कन्याकी चेष्टाओंपर दृष्टि डालती—उसके भीतर उठते भावोंको उसके मुखमण्डलपर पढ़ लेनेकी चेष्टा कर रही थी। और सूर्या? सूर्याके भाग्यका इस प्रतियोगितामें निपटारा था। उसके लिए यह रथोंकी दौड़ विशेष अर्थ रखती थी, केवल कौतुकका साधन न थी। उसकी और सखियाँ—उषा, यमी, रोदसी—जब रथोंके वेगपर साधुवाद करतीं, सूर्या केवल चुपचाप अपने भीतर उठते विचारोंको भीतर ही दबा निश्चल दृगोंसे केवल देखती रहती।

सूर्या अपना हृदय सोमको दे चुकी थी। प्रातः-सायं प्रतिदिन वह सोमका प्रेम सन्देश अश्विनीकुमारोंके मुखसे सुनती और अपनी प्रणय-वेदना सोमके पास उनके द्वारा भेजती। सूर्यने जब देवताओंमें सूर्याके करग्रहणके निमित्त बड़ी हलचल देखी तब गृहयुद्धके भयसे उसने इस स्वयंवर-प्रति-योगिताकी घोषणा की। पर यह घोषणा सूर्याके हृदयमें विकट समस्याके

रूपमें उठी। उसके हृदयमें क्षण-क्षणमें अनिष्ट चेतना-सी होने लगी। कहीं कोई और न अपना रथ आगे निकाल ले जाये, इस घबराहटसे उसके भीतर भी आँधी-सी उठ रही थी।

प्रचण्ड वेगसे प्रतिस्पर्धी रथ भगा रहे थे। रथोंकी गड़गड़ाहट मेघों-की गम्भीर गर्जन-सी प्रतीत होती थी। कुछ देरके बाद बहुत-से रथ पीछे छूट गये। तब भी अनेक रथ एक साथ बड़े वेगसे दौड़ रहे थे। दूरीके कारण रथके स्वामियों और सारथियोंको पहचानना कठिन था। वृत्ताकार गगनमण्डलमें सूर्यको केन्द्रीभूत कर दौड़ना था। तीन चक्कर पूरे करने थे। एक चक्कर काट जब देवता सामनेसे निकले, सूर्याने देखा, अभी दसों रथ बराबर-बराबर समान गतिसे दौड़ते जा रहे थे। एकाएक अग्नि और पर्जन्यके रथोंकी धुराएँ टकराकर टूट गयीं। रथ उलट गये। कितने ही पीछे आनेवालोंने आगेवालोंको रौंद डाला, फिर वे स्वयं उलटकर अपने पीछेवालोंसे कुचल गये। सर्वत्र हाहाकार मच गया। सूर्याने हृदयपर हाथ रखा, नेत्र मींच लिये। किसके रथ थे ये?—उसने सोचा। कहीं सोमका रथ भी उनमें न रहा हो। रथोंकी तीव्रताके कारण रथियों-की ध्वजाओंको पहचानना कठिन था। रथ सूर्याके दृष्टिपथसे बाहर हो गये थे। उद्विग्न हो उसने माताकी ओर देखा। सरण्यूने सूर्यसे पूछा कितने रथी दौड़ रहे हैं? सोम कहाँ है? सूर्यने किंचित् आगे झुककर देखा, फिर कहा, "केवल पाँच, सोमके दोनों पार्श्वमें।"

सूर्याकी जानमें जान आयी।

धावनकी गति और भी तीव्र होती जा रही थी। स्वयं रथियोंको अश्वोंके मस्तककी कलँगी नहीं दिखाई पड़ती थी और न दर्शकोंको रथ-चक्रोंकी गति। सूर्या सोमकी शुभकामना कर रही थी। दर्शक देवता सोम, पूषन्, मरुतोंका नाम ले-ले अपने-अपने स्वजनको बढ़ावा दे रहे थे। इसी समय दूसरा चक्कर समाप्त हुआ, सूर्याके सामनेसे वायुगतिसे पूषन् और सोमके रथ निकल गये। सूर्याने स्पष्ट देखा—पूषन्का सारथी तुरगों-

पर कशाओंकी वर्षा कर रहा था। पूपन् स्वयं दाँत पीसता कभी अश्वोंको पुकारकर बढ़ावा देता कभी सारथीको अधिकतर वेगसे हाँकनेके लिए कुवाच्य कहता, कभी सोमको ललकारता। सोम मुसकरा देता और उसके युगल सारथी अश्विनीकुमार रथके अग्रभागमें खड़े शान्तिपूर्वक अश्वोंका संचालन करते। कभी-कभी वे पूपन्की ललकारोंका उत्तर उसकी ओर घृणाकी दृष्टि फेंककर देते। सूर्या इष्टकी कामना करती साँस रोके बैठी थी।

मरुतोंका दम फूलने लगा। उनके तुरग पीछे छूटने लगे और तीसरे चक्करके आरम्भमें वे सर्वथा अतिक्रान्त हो गये। केवल दो प्रतिस्पर्धी मैदानमें उड़े जा रहे थे। दोनों समीप-समीप, एक-दूसरेके पार्श्वमें युगल-रथोंकी भाँति बढ़े जा रहे थे। एक बार देवमण्डलसे शब्द होता—"विजयी सोम, आगे बढ़ो! अश्विनीकुमार, तीव्रतर भागो!" दूसरी ओरसे ध्वनि होती—"पूपन्, वेग बढ़ा दो! सूर्या सौरमण्डलकी सर्वसुन्दरी है!" एक शब्दसे सूर्याका हृदय उछल उठता, दूसरी ध्वनिसे बैठ जाता।

धीरे-धीरे पूपन्के रथका वेग द्रुततर होने लगा। सूर्याकी कान्ति धूमिल पड़ने लगी। सूर्यका तेज मन्द हो चला। सरण्यू कभी स्वामी, कभी कन्याकी ओर देखती और काँप जाती।

पूपन्का रथ जब सोमसे आगे निकल गया, उसने सोमको ललकारा। सोमने उसकी ओर देखकर मुसकरा दिया। पूपन्के पक्षवाले तुमुल जय-ध्वनि करने लगे। सोमपक्ष चुप हो चला था। अश्विनीकुमारोंने रास ढीली कर दी। रथ कुछ बढ़ा परन्तु वह पूपन्को न पकड़ सका। पूपन्के अश्व उड़े जा रहे थे। और उसका रथ सोमसे लगभग दो रथ आगे हो गया था। सूर्याकी मुखमुद्रा निस्तेज हो चली थी। वह कभी रथोंको देखती कभी लक्ष्यको। लक्ष्य धीरे-धीरे दूरके रथोंके समीप होता जा रहा था। रथ प्रतिक्षण उसके पास होते जा रहे थे। लक्ष्य सूर्यके सामनेका अर्द्धवृत्त था। सूर्याने नेत्र मींच लिये। कुछ क्षणोंमें उसके भाग्यका वारा-

किसीने कुछ न कहा।

"आज यदि मैं एथेन्समें होता"—माइकसने फिर कहा।

माइकसको बढ़ावा अपेक्षित था। पर कोई बोला नहीं। सब अपनी-अपनी चिन्तामें थे। अपोलोदोतसकी माँ दूर मकदूनियामें मर चुकी थी, मेरोका भाई एपिरसमें घायल पड़ा था, मिनान्दरका बेटा थेसकी सड़कोंपर भीख माँगता था। सबको अपनी-अपनी चिन्ताएँ खा जा रही थीं।

"आज यदि तुम एथेन्समें होते तो क्या होता, माइकस?" प्रेतरने पूछा। उसकी अनुपस्थितिमें उसकी प्रेयसीको उसका प्रतिद्वन्द्वी ले भागा था।

"आज यदि मैं एथेन्समें होता"—माइकसने अपनी बात पूरी की, "तो उस अभागे क्लेतोको इस प्रकार तोड़ देता।"

उसने अपने हाथकी लकड़ी तड़से तोड़ दी। अपोलोदोतसने धीरे-धीरे उसके कन्धेपर अपना हाथ रखा।

इसी समय कोइनसके शिविरसे लौटकर कुछ सैनिक उसी सिकता भूमिपर बैठ गये।

अपोलोदोतसने बात बदलनेके लिए एकसे पूछा, "कहो क्या संवाद है?"

"अच्छा नहीं" कहकर गोनेतस चुप हो रहा।

सबकी उत्सुकता बढ़ चली। सबके नेत्र उसपर आ टिके। केवल माइकस अपने हाथकी टूटी लकड़ियाँ उछालता रहा। उसका जैसे इस वार्तालापसे कोई सम्बन्ध न था।

"क्या बात है, गोनेतस?" प्रेतर, मिनान्दर, मेरो, अपोलोदोतस सबने पूछा। माइकसके कान भी खड़े हो गये।

"क्या बात है?" गोनेतसके प्रश्नने सुननेवालोंकी उत्सुकता और बढ़ा दी।

गोनेतसका एक साथी कुछ कहनेके लिए झुका। परन्तु उससे पूर्व

गोनेतस स्वयं बोल उठा—"बुरी, बहुत बुरी। दूरकी यात्रा है—सुदूर प्राचीकी। पालिबोथ्रा जाना होगा, भारतके हृदयमें, गंगा और शोणके संगमपर, जैन्द्रमससे लड़ने। कहो जाओगे ?"

सैनिक एक-दूसरेको देखने लगे, चिन्तित, सशंक, त्रस्त।

माइकसने विद्रोहका सूत्रपात किया। वह बोला, "मैं नहीं जाऊँगा। पागलपन है पालिबोथ्रा जाना।"

प्रेतरने अपने कानोंपर हाथ रख लिये। गोनेतसने घूमकर पीछे ग्रीक स्कन्धावारकी ओर देखा।"

अपोलोदोतसने धीरे-धीरे कहा, "माइकस, संयत हो। धैर्य और शान्तिसे काम लो। सेनापति बिना विचारे कुछ न करेंगे।"

स्वयं अपोलोदोतसको पाटलिपुत्र जाकर नन्दसे लड़नेकी बातपर आश्चर्य हुआ।

गोनेतसने पूछा, "और जानते हो यह जैन्द्रमस कितना प्रबल है ?"

"बड़ा—सुना है।" मेरो बोला।

मेरोकी बात अनसुनी कर गोनेतसने कहा, "बड़ा प्रबल है जैन्द्रमस। देरियसके साम्राज्यसे उसका सामाज्य विपुल है। उसकी सेना संख्यातीत है। उसमें सहस्रों पोरस-सरीखे सैनिक हैं। जैन्द्रमसके कोषमें अनन्त धन है। और उसकी राजसभामें मन्त्र मारनेवाले जादूगर हैं जो मन्त्र पढ़कर बाण मारते हैं।"

सैनिक आश्चर्यसे भर गोनेतसकी बात सुनते रहे।

गोनेतस कहता गया—"वहाँ जैन्द्रमसकी सेनामें अनेक अद्‌भुत सिंह हैं, दो पूँछोंवाले, देवियोंके वाहन। ये सिंह सेनाकी सेना खा जाते हैं और इन्हें देवियोंके प्रभावके कारण न भाले छेद सकते हैं, न बाण।

अपने वक्तव्यका प्रभाव श्रोताओंपर होता देख क्षण-भर दम लेकर गोनेतसने फिर कहा, "कुछ वाहन मूषक और महिष हैं, कुछ मेष और वृषभ, कुछ उलूक और गर्दभ। ये दैवी शक्तिसे मनुष्यपर आक्रमण करते

हैं, उसका नाश कर डालते हैं। जब जैन्द्रमस युद्ध करता है उसके दो सेनापति, जिनमें एकका वाहन वृषभ और दूसरेका गरुड़ है, नाग और अग्नि उगलते रहते हैं। शत्रु ठहर नहीं सकता।"

ग्रीक सैनिक त्राससे भर रहे थे। अपोलोदोतस धीरे-धीरे हँस रहा था। क्षत्रान्तक महापद्मनन्द और धननन्दका आतंक ग्रीक स्कन्धावारपर छा रहा था।

"सुनकर ही आया हूँ यवनराज, और जान पड़ता है यह संवाद निराधार नहीं है।"—सुगठित सुन्दर युवा कुछ मुसकराता हुआ बोला।

उसका अश्व अलिकसुन्दरके वाजिराजको मानो ललकार रहा था। सिल्यूकस, नियरकस और फ़िलिप्पस भी अपने घोड़ोंपर समीप ही सवार थे। युवकका वक्तव्य सुन यवनराज कुछ तीव्र हो गया।

वह बोला, "यह संवाद नितान्त मिथ्या है, युवक।"

"यदि ऐसा है यवनराज, तो हम दोनों मगधराज नन्दपर आक्रमण कर उसके राज्यको नष्ट-भ्रष्ट कर दें। वह स्वयं शूद्र और क्षत्रिय-शत्रु होनेके कारण देशमें घृणास्पद है। विजयके पश्चात् हमारी परस्परकी सीमा व्यास होगी।" युवक बोला।

"सो ठीक। परन्तु राज्यकी सीमा निर्धारित करनेका कार्य सम्राट्का है युवक, तुम्हारा नहीं।"—अधिकारपूर्वक सम्राट् बोला।

युवक कुछ हँसा, फिर बोला, "वह कार्य यथार्थतः शक्तिका है, ग्रीकराज।"

"तुम मेरे साथ शक्ति तोलोगे, युवक!" अलिकसुन्दरके गर्वको ठेस लग रही थी। वह कुछ तन गया।

"शक्ति तोलूँगा ?' अच्छा, उसकी बात फिर होगी, यवनराज, इस समय केवल यह जानकर सन्तुष्ट हो जाऊँगा कि संसारका वह विजेता जिसके चरणोंमें फ़ारसका साम्राज्य लोटता है मेरा सार्धक्य स्वीकार

करेगा ?" युवकने पट्टबन्धसे लटकती असिकी म्यान अपने पाँवसे कुछ उछाल दी।

अलिकसुन्दर कुछ क्रुद्ध हो उठा परन्तु संयत हो उसने पूछा, "तुम कौन हो युवक ?"

युवक तत्क्षण बोल उठा—"मैं हूँ मगधराजका शत्रु, स्वच्छन्द सामरिक। परन्तु इसकी बात फिर होगी।"

"तो सुनो, युवक—'संसारका वह विजेता जिसके चरणोंपर फ़ारस साम्राज्य लोटता है' स्वच्छन्द सामरिकका सार्थक्य स्वीकार न करेगा।" अलिकसुन्दर कुछ हँसा।

रोषपूर्ण युवकने अश्वका मुख फेर लिया। फिर अपने भालेको ज़ोरसे मुट्ठीमें कस सीना तान उसने कहा—

"तो तुम भी सुनो, यवनराज। नन्द दारयवौष् नहीं है और न उसके सामन्त आम्भी हैं। पौरव उसका अन्तपाल होनेकी भी शक्ति नहीं रखता। मगध समुद्र है, ग्रीस उसमें डूब जायेगा"—बात पूरी होते-न-होते युवकने घोड़ेको एँड़ लगा दी।

अलिकसुन्दर तमक उठा। उसने सिल्यूकस और फ़िलिप्पसको चिल्लाकर कहा, "पकड़ो, उद्दण्ड युवकको!"

फ़िलिप्पस तो पहली चोटमें मूर्छित हो गया और सिल्यूकसके ऊपर जो युवकने भाला मारा तो उसका टोप उसके भालेमें आ अटका। विजय-चिह्न भालेमें अटकाये, भालेको ऊपर उठाये, टोप सूर्यकी नयी किरणोंमें चमकाता ग्रीक स्कन्धावारसे क्षण-भरमें दूर जा युवक दृष्टिपथसे ओझल हो गया।

फ़िलिप्पसको जब चेतना हुई उसकी शय्याके पास खड़े हो मलिनमुख यवनराजने फ़िलिप्पस और सिल्यूकसको धीरे-धीरे सावधान किया—"यह युवक जैन्द्रमसका ध्वंस कर भारतका सम्राट् होगा। इससे सावधान रहना।"

दोनों सेनानायक चुपचाप सिर नीचा किये सुनते रहे।

फ़िलिप्पस भारतीय प्रदेशका और सिल्यूकस हिन्दुकुशका शासक नियुक्त हो चुका था। केवल एक दिन पूर्व।

मध्याह्नमें स्वेदसे सना अश्वारोही जब घने वनमें पर्णकुटीके द्वारपर पहुँचा, एक ओजस्वी कृष्णकाय ब्राह्मण पीत यज्ञोपवीत पहने वहाँ खड़ा था। अश्वारोहीने ग्रीक-टोप ब्राह्मणके चरणोंमें रख दिया। अद्‌भुत तेजस्वी उस चतुर गम्भीर पुरुषके पीत नेत्र चमक उठे।

सेनाका आत्मविश्वास घट गया था। अलिकसुन्दरका उत्साहवर्धन किसी काम न आया। सेनाको एकत्र कर उसने उपदेश दिया।

उसने कहा, "ग्रीसके वीरो, दियानिसस् और हिरैकिल्स-जैसे विजेताओंसे तुम्हारी विजय कहीं बढ़कर है। फ़ारसका साम्राज्य तुम्हारे कुछ ही आघातोंसे बैठ गया। सारा एशिया तुम्हारे चरणोंमें लोट रहा है। अब साहस क्यों खोते हो?"

उसने दम लिया। अपने प्रभावको श्रोताओंके मुखमण्डलपर पढ़नेका वह प्रयत्न करने लगा। वहाँ भयका साम्राज्य था।

उसने फिर ललकारा—"अब क्या शेष रहा? भारतकी देहली पार कर चुके। हृदयपर आघात करना ग्रीक सैनिक जानता है।"

सैनिक चुप थे, मृतप्राय।

अलिकसुन्दरने फिर कहा, "पालिबोथ्रा बड़ा ऋद्ध नगर है। पारसपुर, शूषा, एकबताना उसके सामने कुछ नहीं। जैन्द्रमसके कोषमें अपार धन है।"

किसीने दबे स्वरमें कहा, "और उसकी सेनामें अपार सैनिक।"

यवनराजके नेत्रोंने इस शत्रुको खोजा पर वह न मिला। सैनिक पूर्ववत् निर्जीव बैठे रहे।

धीरे-धीरे उनका प्रिय सेनानायक पौरवका विजेता कोइनस उठा।

उसने सम्राट्को सम्बोधन कर कहा, सम्राट्, राजाके लिए मध्यम मार्ग प्रशस्त होता है। हमने संसारकी विजय की। अब हमें लौटना उचित है। हमारी सेनाएँ क्लान्त हो चुकी हैं। उनके अस्त्र-शस्त्र पुराने हो चुके। आत्मीय दूर पड़े हैं। आपकी सेना अविजित है परन्तु दैवका प्रकोप उसपर पड़े, इससे पूर्व ही लौट चलना उचित है। स्वदेश रह-रहकर पुकार रहा है।"

कोइनसके वक्तव्यके समाप्त होते ही सहस्रों सैनिकोंकी करतलध्वनिसे दिशाएँ गूँज उठीं। दैवचिन्तकोंने सम्राट्के मगधाभिमुख प्रस्थानको अशुभ-जनक बताया। सम्राट्की ग्रहदशा विपरीत कही।

अलिकसुन्दर अपने शिविरोंको लौट गया। तीन दिनों तक उसने अन्न-जल न छुआ। परन्तु सैनिकोंकी टेकके सम्मुख उसे अपनी टेक छोड़नी पड़ी। उसने लौटनेकी आज्ञा दे दी।

यवनसेना लौट पड़ी।

रावीके दोनों ओर शक्तिशाली मालवोंका संघराज्य फैला था। व्यासकी ऊपरी धाराके पास आयुधजीवी क्षुद्रक निवास करते थे। दोनों संघ-राज्योंमें घनी शत्रुता थी। परन्तु विदेशी शत्रुके समक्ष उन्होंने अपना वैर भुला दिया। मिलकर उन्होंने ग्रीकोंका नाश कर देनेकी सोची। अपनी शत्रुताको भूल जानेके लिए दस सहस्र मालव युवतियोंने क्षुद्रकोंको वरा और इतनी ही संख्यामें क्षुद्रक रमणियोंने मालवोंका वरण किया।

परन्तु निश्चित तिथिपर दोनों संघराज्योंको मिल जानेका अलिक-सुन्दरने अवकाश न दिया। खेतोंमें पौधे निराते मालव किसानोंपर वह टूट पड़ा और उनके अप्रस्तुत नगरोंको उसने नष्ट कर डाला। ब्रह्मपुरके

मनस्वी ब्राह्मणोंने जब उसका सामना किया उसने उनमें-से एक-एकको मार डाला।

आगे एक छोटा-सा पुर था। उसके थोड़े-से वीर नागरिकोंने दुर्गद्वार बन्द कर दिया। अलिकसुन्दरके ग्रीक उसपर जा चढ़े। परन्तु इस छोटे-से दुर्गको लेना आसान न था। एक-एक मालव स्वतन्त्रताका उपासक था, जानपर खेलने लगा।

उनके शौर्यका सिक्का तीन बार ग्रीक सेनाकी पीठपर बैठा। तीन बार विदेशियोंने इस दुर्गपर आक्रमण किया, तीन बार उन्हें मुँहकी खानी पड़ी। अलिकसुन्दर क्रोध और ग्लानिसे भर गया। निसैनीसे दुर्गप्राचीरपर चढ़ने कितने ही ग्रीक सैनिकोंको रोषपूर्वक उसने नीचे फेंक दिया और उनके हाथसे निसैनी छीन वह स्वयं प्राचीरपर चढ़ गया।

एक-एक बाणका लक्ष्य था वह ग्रीक वीर, उस खुले प्राचीरके ऊपर। और एक उसे आ लगा छह हत्था बाण। ताम्र-वर्म छिद गया। क्रुद्ध भारतीय बाणने ग्रीक विजेताका रुधिर पी लिया।

अलिकसुन्दर बाणको हाथसे पकड़े नीचे भीतरकी ओर कूद पड़ा। बड़ी कठिन समस्या थी। सेना बाहर थी। दुर्गद्वार बन्द था।

प्युकेस्तास दर्पके साथ निसैनीकी सहायतासे उछलकर प्राचीरपर जा चढ़ा। लियोनातस और एब्रिअसने उसका अनुसरण किया। पलक मारते तीनों प्राचीरसे नीचे भीतरकी ओर कूद पड़े।

अलिकसुन्दर थोड़ी दूरपर एक वृक्षके नीचे गिरा था। अभी-अभी शत्रुओंने उसे देखा था और वे उसकी ओर दौड़ पड़े थे। प्युकेस्तास अलिकसुन्दरके ऊपर लेट गया, उसने ईलियनकी लायी पवित्र ढालसे उसकी रक्षा की। इसी समय लियोनातस सम्राट्के पार्श्वमें लेट गया। सम्राट्की तो सत्वर मृत्युसे रक्षा हुई परन्तु लियोनातस शत्रुकी चोटोंसे चल बसा।

इसी समय ग्रीक सेनाने दुर्गका सिंहद्वार तोड़ दिया। वह उस ओर उमड़ चली जिस ओर क्रुद्ध नागरिक अलिकसुन्दरका अन्त किया चाहते

थे और दुर्गपाल अपना वक्ष खोले अपनी सेनासे कह रहा था, ''आहत शत्रुको न मारो। जो उसे मारेगा पहले मुझे मारेगा।'

शत्रु मुग्ध थे उसकी इस वीरतापर। पर औदार्यका पुरस्कार सदा कृतज्ञता नहीं होता। प्युकेस्तासने पीछेसे बलपूर्वक तानकर जो भाला मारा वह दुर्गपालके पृष्ठ देशको विदीर्ण करता सम्मुख वक्षमें निकल आया।

इसी समय ग्रीकवाहिनी दुर्गसेनापर टूट पड़ी। उसने एक-एकको तलवारके घाट उतार दिया। बालक, स्त्री, वृद्ध कोई न बचा।

कुछ दिनोंमें अलिकसुन्दरका व्रण भर गया परन्तु शीघ्र बावेरुमें वही उसका घातक बना।

५ अक्तूबर १९४०
प्रातः ७–१०

# वैराग्य

[ कहानी कल्पित है। ताया अन्तिओक नगरकी एक विख्यात वेश्या थी। ग्रीक कथाओंके अनुसार उसका अलेग्जैण्डरपर बड़ा प्रभाव था। कहते हैं कि उसीकी इच्छानुसार ईरानके जगत्प्रसिद्ध नगर पर्सिपोलिसको ग्रीक-विजेताने जला डाला। 'ताया' नामका सर्वांगसुन्दर उपन्यास, जिसपर अनातोल फ्रान्सने नोबेल-पुरस्कार पाया था, इसी 'ताया'से सम्बन्ध रखता है। ताया उसकी नायिका है परन्तु उपन्यासकार अपनी इस कृतिमें शायद काल-दोषका दोषी हो गया है क्योंकि इसमें वर्णित कथा इतिहासकी तायाके पाँच सौ वर्ष पश्चात् रोमक सम्राटोंके राज्यकालमें खुलती है। तायाका विवाह शायद अलेग्जैण्डरकी मृत्युके बाद तोलेमीके पितासे हो गया था। आर्त्तकामा ईरानी राजकुमारी थी जिसका विवाह अलेग्जैण्डरके सेनापति तोलेमीसे हुआ। तोलेमीने मिस्रके विख्यात तोलेमी राजवंशकी नींव डाली। निषध पर्वत हिन्दूकुशका प्राचीन नाम है जिसे ग्रीक परोपनिसस, पर-उप-निषद, कहते थे। चन्द्रगुप्त शायद जैन होकर दक्षिण श्रवण-बेलगोलाकी ओर चला गया था। समय : तृतीय सदी ई० पू०। ]

"फिर, प्रिये, फिर ?"

"फिर विजयीने नीतिको भुला दिया, आर्यपुत्र। तायाका मादक विभ्रम अब सैनिकके औदार्यपर शासन कर रहा था। अलिकसुन्दरका उन्नत शरीर उस अन्तिओककी वारवनिताकी काम-यष्टिसे कहीं छोटा हो चला था। पुरुषका चित्त कितना वश्य है, देव ?"

"सही, देवि, सत्य ही—जहाँ उसका इष्ट पिण्ड है। अच्छा फिर ?"

"फिर तायाके विलासने मानवताकी कोखमें अग्निभाण्ड उलट दिया। बर्बरताका नग्न नृत्य होने लगा। विश्वका वह विख्यात नगर पारसपुर धाँय-धाँय जल उठा। विलासके विशाल भवन, क्षयार्षकी संचित समृद्धि—सब उस ताण्डवमें भस्म हो चले। ज्वाल-जिह्वा अनन्त नागोंकी भाँति ललक-ललक राजाप्रासादके कनक-पीत कलश-कँगूरोंको चाटने लगी।"

"और विजयी ?"—सम्राट्ने कुतूहलपूर्वक पूछा।

"और विजयी ?' विजयी अब विजयिनीका बन्दी था। दूर, नगरके मुख्य द्वारके ऊपर, प्राचीरोंकी विस्तृत पीठपर भल्लका सहारा लिये वाम कर तायाके स्कन्धपर डाले वह मन्त्रमुग्ध-सा खड़ा था, कदाचित् अग्नि-ज्वालाओंके पार सुदूर पूर्वमें गन्धार सीमाकी ओर लौ लगाये, अथवा कौन जाने—कदाचित् उस विलासिनी-द्वारा प्रस्तुत नव विलासकी वासना जगाये।"

"तो विजयी देखता था, प्रिये ?"

"विजयी देखता था, प्रिय, निर्मम निर्निमेष नेत्रोंसे—वह दहन-कार्य, वह घोर अग्निकाण्ड, वह भयानक नरयज्ञ। और सुनता था वह आर्त्त जन-कोलाहल, उस अवश्य-मरणका चीत्कार, उस संहर्त्री मृत्युका उल्लसित हुंकार।"

सम्राट्ने ललाटका स्वेद पोंछ लिया।

"वह देखता रहा, सुनता रहा"—सेलिउककी कन्या फिर कहने लगी—"परन्तु उसके नेत्रोंमें ताया बसी थी, कानोंमें तायाका सरस नाद भरा था। उसका दृष्टिपथ शून्य था, श्रवणमार्ग भरा।"

"और ताया ?"

"और ताया ?' तायाकी वह विश्वविमोहक मुसकान विकृत हो गयी थी। उसका विद्रूप हास्य घृणित हो उठा था। उसने पूछा—'विजयी, उन लपटोंके उस पार देखते हो ?' 'देखता हूँ, ताया, उन लपटोंके उस पार

देखता हूँ अनन्तविलास-जनयित्री मधुरमानिनी ताया'—विजयी बोला ।

" 'रहने दो, विजयी, इस समय व्यसनका वह स्वप्न', ताया बोली, 'संहारका अन्त विलाप नहीं विभूति है, ऐश्वर्य। बोलो, अलिकसुन्दर, यशस्वी फ़िलिपके एकमात्र वंशधर, तपस्वी अरस्तूके सँवारे ग्रीक, हरिकुल-के स्वप्न, बोलो—उन मेघचुम्बी ज्वालाओंके पीछे क्या देखते हो ?' तायाने उठती धूमराशिके मध्य लपकती लाल लपटोंकी ओर हाथ उठा दिया ।"

"उन मेघचुम्बी ज्वालाओंके पीछे, ताया, मैं देखता हूँ एक नये जगत्के प्राचीरोंका प्रसार और सुनता हूँ उसपर ग्रीक सैनिकोंके आक्रमणके आघात, फिर देखता हूँ विश्वका अन्तिम छोर, एक विपुल सागरका सिकतातट और सुनता हूँ अम्बुधिसे भी गम्भीर तायाका अविराम स्वर।' तायाके उठे हाथकी ओर विजयीका हाथ स्वतः उठ गया।"

"मैंने धीरेसे पितासे पूछा—'पिता, क्या तुम भी वही देखते हो जो ताया और विजयी देखते हैं ? क्या सामने ग्रीकोंकी वर्वरतापर पारसिकों-की मानवता नहीं हँस रही है ?' "

"मेरे पिताने धीरे-धीरे कम्पित स्वरमें कहा—'हेलेन, मैं वह नहीं देखता। मैं देखता हूँ उन लपटोंके पार विजयीके उस नये जगत्के प्राचीरों-के भीतर अपने वंशकी परम्पराका स्वप्न।' "

हेलेनने सम्राट्के वक्षमें अपना मुख छिपा लिया। उसकी पिंगल कुंचित केशराशिने बिखरकर चन्द्रगुप्तका मुखमण्डल ढँक लिया। विजित-विलज्जित चन्द्रमरीचियाँ क्षुब्ध हो क्षितिजकी ओटमें फिसल पड़ीं।

जब चाणक्यने कमरेमें प्रवेश किया साम्राज्ञी उसकी प्रतीक्षामें बैठी थी। सम्राज्ञीने एक पग बढ़कर अभिवादन किया। आचार्यने उसके झुके मस्तकपर कर फेरते हुए आशीर्वाद दिया—"सौभाग्यवती हो, देवि। तुम्हारे चक्रवर्ती तनयका शासन सार्वभौम हो।'

बाहर पक्षियोंका कलरव प्रारम्भ हो गया। प्राची गगनके धुँधले गवाक्षसे उषा छिप-छिप झाँक रही थी। बाहर आचार्यका अन्तेवासी चन्द्रगुप्तका गुरु-भाई लोकक्षेम खड़ा कुछ सोच रहा था। भीतर सम्राज्ञी अभी अपने स्वर्णासनके समीप खड़ी ही थी कि बाहर सिंहद्वारपर प्रभातके घण्टे बज उठे। वैतालिकने प्रातःकालका ललित विरुद गाया।

चाणक्यने व्याघ्रचर्मवाले अपने नित्यके आसनपर बैठते हुए सम्राज्ञीको बैठनेका संकेत किया।

फिर उसने पूछा, "बेटी, क्या समाचार है? क्या चन्द्रगुप्त अब भी दुरूह है?"

"अभी उनकी थाह नहीं मिलती, आचार्य। रह-रहकर उन्हें जैसे कोई मार्मिक वेदना होती है, वे कराह उठते हैं। फिर मुझे बोलनेसे रोक देते हैं। कर्कश जगत्को धिक्कारते अन्तर्मुख हो जाते हैं, सो जाते हैं।"—सम्राज्ञी बोली।

"देखो, बेटी, चन्द्रगुप्त वीर होकर भी सदाका अबोध है। किसीके हाथोंमें रहकर ही वह उछलता है, कूदता है। पहले वह मेरे हाथोंमें था, अब तुम्हारे हाथोंमें है। मैंने उसे उत्तरापथ दिया, तुम दक्षिणापथ दो।"

"आचार्य, मैं भरसक प्रयास करती हूँ परन्तु न जाने क्यों अब उनकी प्रवृत्ति उत्तरोत्तर निर्ग्रन्थोंकी ओर झुकती जा रही है। मानवी पार्थिव शक्तिको वे क्षणिक, मिथ्या और हिंसाजनित कहते हैं...."

"मूर्ख!" चाणक्य सम्राज्ञीकी बात काटता हुआ बोला—"निर्बोध! अभी भ्रान्ति बनी हुई है।"

"देखा, बेटी, अभी भारतीय ग्रीकोंसे कई बातोंमें पीछे हैं।" आचार्यने फिर कहा—"भिखमंगोंने उन्हें पंगु बना रखा है।"

"ऐसा क्यों कहते हैं, आचार्य? सम्राट्का लोहा तो सारा एशिया मानता है। ग्रीकोंके खड्गकी धार तो वितस्ताके तटपर ही मुड़ गयी थी। और क्या आपको वह क्षण स्मरण नहीं जब भारतीय चोटसे ग्रीकोंका

लाड़ला फ़िलिप्पस धूल चाटने लगा था और जब सेल्यूकस-सा योद्धा अपना शिरस्त्राण खो श्रीविहीन हो गया था ?"—मनस्विनीका गर्व अब पतिके मानकी रक्षा कर रहा था ।

'सही, देवि, सही । पर मुझे उतनेसे अभितृप्ति न होगी । मैं चाहूँगा कि भारतीय निषधकी ऊँची दीवारको लाँघ ईरान और पश्चिमी संसारको रौंदता एथेन्सकी व्यायामशालाओंमें यवन वीरोंको ललकारे ।"

"वह शक्ति आचार्य ही प्रदान कर सकते हैं ।"—सम्राज्ञी बोली ।

"न, बेटी । अब आचार्यके शब्दोंमें वह जादू न रहा, न उसकी प्रतिज्ञाओंमें वह दृढ़ता ही रही । वह आशा अब मृगतृष्णा-सी जान पड़ती है । और चाणक्य मृगतृष्णाओंके पीछे नहीं दौड़ता ।"

"फिर आचार्य ?"

"फिर, आचार्यका कार्य नहीं, बेटी, तुम्हारा है । आचार्यने तुम्हें निषध-सुमेरु पर्यन्त उत्तरके प्रदेश दिये । अब तुम इसे दक्षिण सागर पर्यन्त प्रदेश दो ।"

"मैं दूँ, आचार्य, आपको ?"

"हाँ, हाँ, देवि, तुम दो, मुझे ।"

"वह क्योंकर, आचार्य ?"

"बालक चन्द्रगुप्तके बच्चे कानोंको ग्रीकोंकी वीरता और उनकी विजय-कथाओंसे भर-भरकर । उसमें नृशंस भावोंको जगा-जगाकर ।"

"आचार्य, आपके बताये पथपर नेत्र मूँदे चली जा रही हूँ । आजकी रात मैंने सम्राट्से पारसपुर-दहनकी आँखों-देखी कथा कही ।"

"ठीक । अब अगली रात ईरानकी उस अद्वितीय सुन्दरी राजकुमारी आर्त्तकामा और तोलेमीके विवाह तथा मिस्रके राज्यप्रसारकी कथा कहना ।"

"जैसा आदेश, आचार्य । परन्तु क्या आचार्यका विश्वास है कि इन कथाओंसे सम्राट्का हृदय कठोर हो जायेगा ?"

"विश्वास ? पूरा। धीरे-धीरे ये कथाएँ उसके कानोंमें प्रवेश करेंगी। फिर नित्य उनके श्रवणसे जब नृशंसता और मानव-हत्या उसे प्राकृतिक जँचने लगेगी तब अभ्याससे हिंस्र भावोंका उदय होगा और उनमें दक्षिण-का सारा भारत डूब जायेगा। जाओ, बेटी, शक्ति-भर यत्न करो।"

सम्राज्ञीके भवनसे निकलते हुए आचार्यने धीरे-धीरे कहा, "चन्द्रगुप्त अब किसीके वशका नहीं रहा। चाणक्य अब तुम्हारी वह सारे भारतकी एकछत्र-कामना फलवती न होगी।"

जगत्के उस विस्मयकारक मौर्य राज्यप्रासादमें चन्द्रगुप्तकी सभा लगी थी। स्वर्णके बृहदाकार रत्नजटित सिंहासनपर सम्राट् और सम्राज्ञी बैठे थे। सिंहासनके पीछे अनेक यवनियाँ चँवर झल रही थीं। स्वर्णखचित श्रीवितानके नीचे सभाके स्तम्भोंपर हीरकों और मुक्ताओंके पक्षी वैदूर्य और पन्नाकी बेलोंमें रह-रहकर जैसे हिल रहे थे। विशाल रत्नभाण्ड सामने तीर्थोंके जलसे भरे थे। संसारके विख्यात रत्न सम्राट् और सम्राज्ञी-के मुकुटोंमें चमक रहे थे। बायीं ओर कुछ दूरपर बैठा सेलिउकका ग्रीक राजदूत मेगस्थनीज विश्वविभूति उस चन्द्रगुप्तके ऐश्वर्यको एकटक निहार रहा था। जब कभी सम्राज्ञीपर उसके नेत्र पड़ते गर्वसे उसका मस्तक उन्नत हो जाता।

धीरे-धीरे विदेशके राज्यों और विजितोंसे आये उपायनोंको स्वीकार करते हुए सम्राट्ने प्रत्येकको उपयुक्त भेंटें प्रदान कीं। फिर वह उठकर अन्तःपुरको चला।

जैन साधुके उपदेश समाप्त होते ही चाणक्यने प्रवेश किया। उसके श्याम शरीरपर पीत पट दमक रहा था। परन्तु उसका ललाट चिन्ता और क्रोधकी रेखाओंसे भर गया था। उसके होठ फड़क रहे थे।

उसके प्रवेश करते ही सम्राट् उठ खड़ा हुआ। चरणस्पर्शके अर्थ वह आचार्यकी ओर बढ़ा। परन्तु चाणक्यने उसे रोक दिया—

"ना चन्द्रगुप्त, चाणक्यके चरणस्पर्शका अधिकार तुम्हें नहीं। चाणक्य क्लीबके स्पर्शसे अपावन हो जायेगा। और यह क्षपणक……"

सम्राट् तमक उठा। उसने चाणक्यकी बात पूरी न होने दी। वह बोला, "गुरुदेव, जैन आचार्य मानव-विभूति हैं।

चाणक्यने और भी परुष हो कहा, "चन्द्रगुप्त, भारतकी विभूतियाँ मिट चुकीं। अब उसका वक्ष क्षपणकोंकी लीलाभूमि है।"

फिर जैन आचार्यकी ओर हाथ उठाकर उसने कहा, "भारतके सम्राट्को कापुरुष बनानेवाला आचार्य उपाधिधारी क्षपणक आज साम्राज्य-का बन्दी है।

एकाएक उसके इस निर्देशपर स्तम्भोंके पीछेसे निकल कुछ सैनिक जैन आचार्यकी ओर बढ़े।

अपने इस अपमानपर चन्द्रगुप्त बड़ा क्षुब्ध हुआ। उसके नेत्रोंसे चिनगारियाँ निकलने लगीं।

एक पग आगे बढ़ वह बोला, "आचार्य, सम्राट्के नाते मैं आपको राजप्रासादसे बाहर निकल जानेकी आज्ञा देता हूँ।"

क्रोधकी ज्वालाको भीतर ही दबाते हुए चाणक्यने अट्टहास किया।

फिर वह बोला, "चन्द्रगुप्त, यह विस्तृत साम्राज्य राजन्यकी भुजाओं-से नहीं विप्रकी मेधासे प्रादुर्भूत हुआ है—यह विशाल साम्राज्य—निषध-सुमेरुके शिखरसे नर्मदाकी तलहटी तक।"

श्याम मुखमण्डलपर श्वेत केशोंकी एकाध अलकें हिल रही थीं। लम्बा श्वेत श्मश्रु करस्पर्शसे कुछ हिल रहा था।

अपनी अवमाननाके विषके घूँट पीता हुआ चन्द्रगुप्त नतमस्तक हो वेगसे कमरेसे बाहर निकल गया। किसीने उसे न रोका।

सम्राज्ञीने जब उसे रात्रिके समय न पाया वह उद्विग्न हो उठी। परन्तु उसके अनन्त प्रयत्नसे भी चन्द्रगुप्तका पता न चला।

दो मास पश्चात् चाणक्यके चरोंने उसे बताया चन्द्रगुप्तकी आकृतिका एक जैन भिक्षु नर्मदाके पार उतर दक्षिणकी ओर चला गया।

चाणक्यकी परुष चेष्टा और भी विकृत हो गयी। सम्मुख फलकपर रखे साम्राज्यके मानपत्रके उसने टुकड़े-टुकड़े कर डाले। उसी क्षण वह कुटीसे वाहर निकल गया और कुछ ही दिनोंमें वह राजगिरके महाकान्तार-में जा घुसा।

८ मई १९४१
मध्याह्न ११—१



# अप्रियदर्शी

[ असन्धिमित्राकी मृत्युके बाद प्रियदर्शी अशोकने वृद्धावस्थामें तिष्य-रक्षिता नामकी एक असाधारण सुन्दरीसे विवाह किया। खंजन-से नेत्रवाले सपत्नी-पुत्र कुणालके प्रति तिष्यरक्षिताके हृदयमें प्रेमवासना जगी। परन्तु साधु-प्रकृति कुणाल पुण्यात्मा बना रहा। जब तिष्य-रक्षिताकी दुरभिसन्धि न फली तब उसने अशोकसे कुणालकी मन्त्रि-परिषद्को आज्ञा भिजवायी कि वह कुणालके दोनों नेत्र निकालकर भेज दे। कुणाल उस समय तक्षशिलाका मौर्यशासक था। समय : तीसरी सदी ई० पू०। ]

समरविमुख प्रियदर्शीने धर्मविजयकी ठानी। धर्ममहामात्र साम्राज्यमें धर्म-प्रसार करने लगे। चुनारकी पर्वतश्रेणीसे प्रसूत स्तम्भोंपर धर्म-आचार खुद गये। इन चमकते प्रस्तर स्थाणुओंने विजितके कोने-कोनेमें धर्मका घोष पहुँचाया। शिलाखण्डोंने जनसमूहोंको अहिंसा और शीलके उपदेश किये। उपदेशक विजितसे बाहर अन्तोंमें जा पहुँचे, उनसे भी दूर अफ्रीका, यूरॅप, एशियामें उमड़ पड़े। खुत्तन, स्वर्णभूमि, सिंहल बुद्धकी प्रेम-भावनासे प्रेरित हो उठे। राजपथोंपर फलोंसे लदे छाया-वृक्ष खड़े हुए, कूप खुद गये। देश-विदेशमें नर और पशुके चिकित्सालय औषधि वितरण करने लगे। अशोकके प्रासादमें भी एक पौधा लगा।

यौवनने उसे विशेष हरा कर दिया। वसन्त उसे नित्य नये साधनोंसे

पनपाने लगा। अशोक लोकाराधनमें व्यस्त रहता। उसे वैराग्यसे स्नेह हुआ। संघ-परिवार राजसभामें उमड़ पड़ा। तिष्यरक्षिताकी ओर उसे देखनेका अवकाश न था।

कुणालके नेत्र वास्तवमें खंजन-से थे, चंचल, अस्थिर। किसी अद्भुत अस्त्रकी भाँति वे सद्यःपरिणीता तिष्यरक्षिताके हृदयमें सहसा प्रवेश कर चारों ओर तीव्रतासे चुभने लगते। सद्यःपरिणीता विकल हो उठी। उसने एक दिन अपना प्रस्ताव कुणालसे कह डाला। धर्मभीरु कुणाल घबरा उठा। वह उस घृणित प्रस्तावसे, घृणित प्रासादसे, घृणित नगरसे भागा——उदीचिकी ओर, तक्षशिलाकी शरणमें, जहाँका वह शासक मनोनीत हो चुका था।

तिष्यरक्षिताका मोहन वृद्ध सम्राट्पर चला गया। अपने ही तनयके जीवनपर दुर्बल प्रणयीने प्रबल आघात किया——मर्मान्तक। जब उसने पत्रपर अपनी मुद्रा अंकित की, तिष्यरक्षिता हँसी——व्यंग्य और शक्तिसे। फिर रोयी। शत्रुके हृदयमें कुणालके लिए विशिष्ट स्थान था। पिता रूपका दास था, सौन्दर्यका बन्दी।

राज्यपरिषद्ने तक्षशिलामें कुमारके सम्मुख वह मुद्रांकित शासन रख दिया। वह उसका अन्तिम शासन-पठन था। कुणालके नेत्र एक बार चमककर ज्योतिहीन हो गये।

तिष्यरक्षिताने उन नेत्रोंको चूमा फिर उसने उन्हें अपने ज्योतिहीन कोटरोंमें रख लिया।

प्रियदर्शीकी एक ओर नेत्रहीन युवा खड़ा था, दूसरी ओर नेत्रहीना युवती। दोनों सौन्दर्यकी मूर्ति थे। ईषत् हास्यसे उनके होंठ कुछ विलग

हो रहे थे। अशोकके मुँदे नेत्र रह-रहकर हिल उठते और जब वे हिलते उनसे वारिधारा बह चलती।

अशोकने धीरे-धीरे कहा—"प्रियदर्शी, तू अप्रियदर्शी है!"

८ मई १९४१
अपराह्न ३—४



# गर्जन

•

गर्जन

क्रान्ति

अश्वमेध

तक्षकका साम्राज्य

राज्य-लिप्सा

गरुड़ध्वज

संकर

प्रतिशोध

अतृप्ति

अभितृप्ति और अभिशाप

• •

# गर्जन

[ प्रस्तुत कहानीका कथाभाग कल्पित है। भारतका विदेशोंसे बड़ा सामुद्रिक व्यापार था। विदेशी पोतोंपर जलदस्युओंके आक्रमण भी होते थे। व्यापारका विवरण प्लिनी और पेरिप्लसके रचयिता दोनों-ने दिया है। सिमुक सातवाहन आन्ध्र वंशका प्रतिष्ठाता था। ज्यो-तिषकी पुस्तक गार्गीसंहिताके युगपुराणमें 'दुष्टविक्रान्त यवनों' और शकों-द्वारा पाटलिपुत्र ( 'कुसुमध्वज' ) का ध्वंस होना लिखा है। कुसुमपुर ऐसा पुरुषोंसे रहित हो गया कि छह-छह स्त्रियोंने एक-एक पुरुषको वरा। ग्रीक राजाओंमें सबके नाम ऐतिहासिक हैं परन्तु अभी यह बताना सम्भव नहीं कि किस यवन-विशेषने पाटलि-पुत्रका ध्वंस किया था। लेखकको ऐसा जान पड़ता है कि पाटलि-पुत्रका यह यवन-आक्रमण सम्भवतः दिमित (दिमित्रियस, २००-२१६ ई० पू०) का था, मिलिन्द (मिनान्दर, १६०-१४० ई० पू०) का नहीं, क्योंकि प्रस्तुत कहानीका आक्रमण पुष्यमित्रके राज्यारोहणके पूर्व हुआ था जो सम्भवतः सोमशर्मा मौर्यके राज्यकालमें हुआ होगा। यह दशा शक अम्लाटके आक्रमणके बाद भी हो सकती है। गार्गीसंहिताके अनुसार यह आक्रमण शालिशूक मौर्य ( वायु-पुराणका इन्द्रपालित ) के बाद ही हुआ था, इस कारण यह सम्भवतः सोमशर्मा मौर्य ( वायुपुराणका दशवर्मा, देववर्मा ) के राज्यकालमें हुआ। पुष्यमित्रके समयका आक्रमणकारी यवनराज हारकर लौटा था। शूलपाणि कल्पित है। कावेरिपत्तनको करि-कालने बादमें बसाया, परन्तु इसका आरम्भ पहले ही हो चुका होगा। यह अब बालूसे भठ चुका है। कलिंगपत्तन अब भी सागर-तटपर बी० एन० आर० के चिकाकोल रोडके समीप सुरक्षित है। समय लगभग २०० ई० पू०। ]

"गर्जन, निरन्तर गर्जन।"

"तुमुल नाद, सिन्धुका गम्भीर गर्जन।"

जहाँ आज पुरीकी बस्ती है उससे कुछ उत्तर हटकर सिन्धुकी मोड़पर एक विशाल तटवर्ती वन था। उस वनके जललग्न दक्षिण भागमें विक्रान्त जलदस्यु शूलपाणि निवास करता था। आन्ध्र सिमुक सातवाहन इसी समय मौर्योंकी दुर्बलतासे शक्तिसंचय कर रहा था। परन्तु उसके मार्गमें चैत्रोंका कलिंग कठिन अवरोध था। अब सिमुकने नयी युक्ति निकाली। उसने सामुद्रिक दस्युता संगठित की। उसके दस्युओंके आक्रमण दक्षिण सागरके पूर्वी छोरपर सर्वत्र होते। उसके सेनानी दस्यु बावेरु मिस्र आदिके ऋद्ध पोतोंपर छापा मार उनकी सम्पत्ति हस्तगत कर लेते। इस अर्जनमें आधा भाग सिमुकका होता, आधा विजेता दस्यु-विशेषका।

इस प्रकारकी जलदस्युतासे सिमुकने एक दूरके लाभकी भी आशा की थी। उसने विचारा यदि इसी प्रकारके प्रबल आक्रमण विदेशी पोतोंपर निरन्तर होते रहे तो पश्चिमी यवन-राष्ट्र निश्चय कुपित हो उठेंगे और उनके कोपके भाजन होंगे प्राचीके मगध और कलिंग। यवन-पोतोंपर जलदस्युओंके आक्रमण भी विशेषकर कलिंगतट और गंगासागरके समीप होते। सिमुक सोचता कि इस प्रकार जब यवनोंके क्रोधानलमें मगध और कलिंग जल मरेंगे, वह स्वयं उठकर विदेशियोंको निकाल बाहर करेगा और यदि प्राचीके राष्ट्र जीवित भी रहे तो वह शीघ्र अपनी नवीन उठती शक्ति-द्वारा उनका ध्वंस कर डालेगा।

यवन-पोतोंपर आक्रमणसे उपलब्ध सम्पत्ति श्रीकाकुलंके ऋद्ध प्रासादोंमें भरने लगी। सुन्दर सुदर्शन गौरवर्ण यवनदास कृष्ण सिमुककी परिचर्या करने लगे और यवनी-दासियाँ चमर झलती जब-तब उसकी बाहुओंकी शक्ति परखने लगीं। करिकालके भावी कावेरिपत्तनकी नींव कावेरी और सागरके संगमपर, वनके निभृत कोणमें धीरे-धीरे पड़ने लगी। इस कावेरिपत्तनके दक्षिणसे लेकर गंगासागर-संगम तक सारा समुद्र सिमुककी

शक्तिको मस्तक नवाता और चैत्रोंका तटवर्ती नगर स्वयं कलिंगपत्तन आक्रमणोंसे सुरक्षित न था।

कलिंगपत्तनसे दूर उत्तरमें पुरीके निकटस्थ तटवर्ती वनमें पूर्व महोदधिसे सटा शूलपाणिका आश्रय था। शूलपाणि कलिंगपत्तनसे गंगासागर तकके विशाल समुद्रका स्वामी था। उसके नामसे यवन वणिक् काँपते, उसकी भयंकरताका यवनियाँ स्वप्न देखतीं। जब कभी उसके आक्रमणकी आशंका होती, यवनपोत कलिंगपत्तनमें लंगर डाल मासों पड़े रहते, परन्तु कभी-कभी अमावस्याकी रात्रिमें वहाँ भी उनकी रक्षा कठिनतासे हो सकती और उन्हें धीरे-धीरे यह सन्देह भी हो चला कि सम्भवतः कलिंगराज भी इस दस्युतामें भाग पाते हैं। शूलपाणि जब इस प्रकारकी बातें सुनता, मुसकरा पड़ता और अपने आक्रमणोंका वेग द्विगुणित कर देता।

शूलपाणिकी एक प्रेयसी थी यवनी क्रीता, जिसका नाम उसने बदलकर उसके रूपके अनुरूप 'फेनका' रख दिया था। फेनका बावेरुके एक पोतस्वामीकी कन्या थी जिसे उसने उसके पितासे छीन लिया था। फेनका युवती थी, सुन्दरी, अल्हड़। उसने समुद्रोंको पार किया था पिताके पोतोंमें और विक्रान्त जलदस्युता देखी थी दक्षिण महासागरके वक्षपर। परन्तु अन्तिम संघर्षमें वह शूलपाणिके शौर्यपर रीझ गयी थी। दुर्द्धर्ष सामरिक यवनोंकी विशाल नौकापर जब शूलपाणिकी हिंस्रिका चढ़ दौड़ी थी और जब स्वयं वह कृष्णकाय दुर्दम्य दस्यु एक करसे क्रीताको छीन दूसरेसे असि-संचालन करने लगा था, क्रीता स्वयं उसकी शक्तिपर आसक्त हो यवनोंके पराभवकी कामना करने लगी थी। जब उसके पिताका पोत आहतोंको लिये धीरे-धीरे सागरके उदरमें बैठ चला, उसने दुःखभरी साँस ली, फिर अपना मुख उसने दस्युराजके वक्षमें छिपा लिया। शूलपाणिके घने मोरपंखोंने क्रीताके पिंगल केशोंमें अपनी नील-स्वर्णिम आभा डाली।

फेनका शूलपाणिकी सखी थी, प्रेयसी ही नहीं। उसमें भी शूलपाणि-

की भाँति ही एक दुर्दमनीय शक्ति थी। समुद्रकी लहरियोंसे उसका सख्य था। साहसकी वह मूर्ति थी। जबसे उसका पिता बावेरुके नगरोंको छोड़ सामुद्रिक पोतोंका स्वामी वणिक् बना तभीसे फेनकाने भी सागरकी लहरों-से बन्धुत्व किया। अब जबसे वह शूलपाणि-से शक्तिशाली जलदस्युकी रूपगर्भा प्रणयिनी बनी थी, स्वयं उसके पोतसमूहका संचालन करती, उसके आक्रमणोंमें योग देती।

धीरे-धीरे युग बीत गया। शूलपाणि वृद्ध हो चला, फेनका प्रौढ़ा हो चली। अब फेनकाको धीरे-धीरे सागरसे अरुचि हो चली। उसने शूल-पाणिके साथ आक्रमणोंमें जाना छोड़ दिया। वह चुपचाप सागरके तटपर बैठी उसकी लहरियाँ गिना करती, सिन्धुका शाश्वत गर्जन, अमित कोला-हल सुना करती। सागरके निर्घोषसे उसके कान बहरे हो चले। लहरियों-को गिनती वह सदा तटपर बैठी रहती, नारिकेलों, पुन्नागोंकी छायामें।

धीरे-धीरे स्वदेशकी स्मृति उठी। बावेरुका रेतीला मैदान नेत्रोंके सम्मुख रह-रहकर नृत्य कर उठता और आँसुओंकी झड़ी लग जाती। अब उसके सुपुष्ट पुत्रोंका स्पर्श भी उसे सुखी न करता, न शूलपाणिका विलास ही उसमें स्फूर्ति भरता। वह एकान्तका सेवन करती और समुद्रके गर्जनसे दूर वनकी एकाकी निर्जनतामें भागकर शरण लेती, परन्तु वहाँ जब सागरका कोलाहल कर्णगोचर न होता, नारिकेलों, पुन्नागोंकी अनन्त पंक्तियोंसे होकर वायुका तीव्र स्वर उसे विक्षिप्त कर देता। वह वहाँसे भी भागकर फिर समुद्रतटका आश्रय लेती, कानोंको मूँदती, खोलती, फिर स्तब्ध, नीरव हो बैठती। बावेरुके विशाल भवन उसकी स्मृतिमें उठते, निलय होने लगते, नीलसागर फिर उसके भूरे नयनोंमें तरंगित होने लगता।

वह धीरे-धीरे तटपर आ बैठी। नारिकेलासवसे उसका अन्तर शीतल हो चुका था। शूलपाणि नित्य-नैमित्तिक कार्यपर गया हुआ था। आ

बठी वह तरंगित सागरके सिकता-तटपर। देर तक वह सिन्धुका घनघोर गर्जन सुनती रही। दूर, सुदूर क्षितिजपर आकाश सागरको चूम रहा था। तरंगें बारी-बारी उठ-उठ तटपर टकरा-टकरा टूट रही थीं। निरन्तर, एकके बाद दूसरी। दूर एक हलकी लहर उठती, धीरे-धीरे वह आगे बढ़ती, प्रत्येक पगमें ऊँची उठती, फिर यकायक टूट पड़ती, विशाल दुर्गके भग्न प्राचीरकी भाँति। उसकी टूटी लहरियोंका बिन्दुक्षेप अनन्त मात्रामें पसरकर विपुल वेगसे बढ़ता और तटके ऊपर सिकताप्रसारपर बिखर जाता। सहसा बालुका-तटके असंख्य जीव अपनी क्षुद्र माँदोंमें जा दुबकते, फिर फेनके हटते ही जल ऊपर फेंक आ निकलते और लहरोंके आनेपर फिर अपने गृहमें जा डूबते। लहरोंका ताँता न टूटता।

देर तक फेनका सागरकी उठती-गिरती लहरोंको गिनती रही। धीरे-धीरे सामने जलगर्भसे चन्द्रमा निकला, पूर्ण चन्द्र, और उसकी कौमुदी सर्वत्र फैल गयी। पूर्णिमाकी धौत चन्द्रिकामें नीली लहरोंके रजत-जलकण चमचम चमकने लगे। फिर वही उनका टूटना और फेनका बिखरना। उनका उठना गिनते-गिनते फेनका थक गयी। उसने विचारा—क्या इन लहरियोंका अन्त नहीं? सनातनसे ये लहरें ऐसे ही उठती, टूटती और निलय होती रही हैं, अनन्त काल तक ऐसे ही ये उठती, टूटती और निलय होती रहेंगी। इनका फेन इसी प्रकार सदा तटपर बिखरता रहेगा। प्रातः सूर्य और सान्ध्य सोम इसी प्रकार सागरके निश्चल वक्षसे सदा प्रसूत होते रहेंगे। और मैं? फेनकाकी विचारगति रुक गयी। अकस्मात् सामने दूरके उठते प्रभंजनमें उसने जैसे एक पोत-श्रेणीकी अस्पष्ट श्याम-रेखा सागरकी नील-पट्टिकापर मिटते देखी। उसने जाना—यह उसके अन्तरका प्रतिविम्ब था और वह पोत-श्रेणीकी अस्पष्ट श्याम-रेखा थी उसके पिताकी स्मृति। उसके नेत्र भींग चले।

जब उसकी संज्ञा लौटी, उसने सुना सदाका वही गर्जन, सागरका तुमुल नाद, अम्बुधिका ताण्डव।

उसने धीरे-धीरे कहा—
"गर्जन, निरन्तर गर्जन।
"तुमुल नाद, सिन्धुका गम्भीर गर्जन।"

पूर्वसागरके आक्रमणोंसे मिस्र और बावेरुकी बड़ी हानि हुई। उन्होंने भारतीय पश्चिमी सीमाके यवन राजाओंसे सहायताकी प्रार्थना की। बावेरु स्वयं सीरियाके राजा अन्तिओक महान्‌के अधीन था। अन्तिओकके वाणिज्यको अधिक क्षति हुई। बाह्लीकका व्यवसाय भी गंगा-यमुनाके जल-मार्गोंसे होकर गंगासागर और वहाँसे सामुद्रिक मार्गसे रोम आदि देशोंको जाता था। परन्तु पूर्वसागरकी जलदस्युतासे सारे उत्तरी भारत और दक्षिणी मध्य एशियाका वाणिज्य सिमुक और उसके दस्युओंके हाथ लगा। अन्तिओककी क्रोधाग्नि भड़क उठी। इसी समय बाह्लीकने विद्रोह किया था। इस कारण अन्तिओकके हाथ बझ गये थे, परन्तु बावेरुकी आय इतनी व्यवसायजन्य थी कि उसे उसके सम्मुख राजनीति छोड़ देनी पड़ी। उसने बाह्लीक युथिदेमोको दे डाला और उसके तथा अन्य यवन राज्योंके साथ सन्धि कर भारतपर आक्रमण करके बावेरु-वाणिज्यको मगध और कलिंगके चंगुलसे बचाना चाहा। सारे यवन राज्योंका विश्वास था कि वणिक्-पोत प्राची-राष्ट्र मगध और कलिंग-द्वारा ही लूटे जाते हैं। सिमुक-का कौशल काम कर गया, वह स्वयं सुरक्षित बना रहा।

अन्तिओक महान्‌ने हिन्दुकुश पार कर काबुलके हिन्दू राजा सुभागसेन-को हराया। परन्तु आगे बढ़ना कुछ आसान न था। अपनी महत्तामें कालिख लग जानेके भयसे अन्तिओक महान् अपनी सेना पीछे छोड़ सीरियाकी ओर लौट चला। परन्तु सेनापति आन्द्रोस्थीनिकी अध्यक्षतामें उसकी सेना बाह्लीक आदि यवन राज्योंकी अन्य सेनाओंके साथ मगधकी ओर बढ़ी।

शालिशूक मौर्यका अभी-अभी देहावसान हुआ था और सोमशर्माके दुर्बल करोंमें मौर्योंका राजदण्ड अस्थिर हिल रहा था। यवनवाहिनीने मथुरा और साकेत लाँध मगधकी सीमामें प्रवेश किया। अजातशत्रुका राजगृह अब सोमशर्माका पाटलिपुत्र था। अब पाटलिपुत्रमें न तो सिल्यू-कसका विजेता चन्द्रगुप्त था और न उसका पथ-प्रदर्शक चाणक्य। यवनोंकी सेनाका मार्ग कहीं न रुका। सोमशर्मा मौर्य गोरथगिरिकी ओर भागा और मगध-साम्राज्यकी सेना पहलेसे ही बौद्ध हो चुकी थी। संघके प्रचुर प्रभावने मगधका शौर्य पानी कर दिया था। साम्राज्यकी सेनाने हथियार डाल दिये। केवल मौर्योंके पुरोहित-वंशका नवसेनापति कुछ समय तक यवनोंकी अपार वाहिनीसे लोहा लेता रहा, फिर पराजय अनिवार्य जान बौद्धोंको कोसता वह भी गंगा पार उतर गया। मगधकी राजधानी कुसुमपुरने यवनोंको स्वीकार किया। परन्तु यवन कुसुमपुरको भोगने नहीं आये थे। वे आये थे उसका ध्वंस करने।

यवनोंको प्रतिशोध लेना था, बावेरु और मिस्रके वाणिज्यका, उनके यवन-वणिकोंकी मृत्युका, अपनी खोयी यवनियोंके दासत्वका। बावेरु और मिस्रमें, सीरिया और बाह्लीकमें, पूर्वसागरको जलदस्युतासे विधवाओंकी संख्या बढ़ गयी थी, बच्चे पितृविहीन हो गये थे। यवन पाटलिपुत्रपर टूट पड़े। नगरमें हाहाकार मच गया। युवा तलवारोंके घाट उतारे जाने लगे, बालक घोड़ोंकी टापों-तले रौंदे जाने लगे, वृद्ध अग्निकी ज्वालासे चीत्कार कर उठे। सारा नगर अग्निकी लपटोंसे धाँय-धाँय जलने लगा। संघका विशाल विहार भी अपने त्रिपिटकोंके बल अपनी रक्षा न कर सका। कुसुमपुरके नागरिकोंके रक्तसे गंगाकी धारा रँग चली।

पाटलिपुत्रकी पतिव्रताएँ यवन सैनिकोंके विलासका साधन बनीं, मौर्योंके शुद्धान्त (अन्तःपुर) की सतियोंने दुष्ट विक्रान्त यवनोंका आश्रय लिया। नगरके कोने-कोनेमें धन और सौन्दर्यकी लूट मच गयी। राजमार्ग-पर, वीथिकाओंमें, शवोंके ढेर लग गये। नगरके प्राचीरोंके नीचे, छतोंके

ऊपर विभीषिकाका ताण्डव होने लगा—नागरिकाएँ नग्न, धूसरित होने लगी। नगरके पंच-पर्वतोंके जैन देवोंने लज्जासे अपना मुख छिपा लिया।

यह मौर्योंके भाग्यकी विडम्बना थी। अभागा सोमशर्मा गोरथगिरिसे फिर न लौटा। उसका अभाग्य फिर-फिर यवनोंके मस्तकपर तिलक लगा रहा था। यवनोंकी विलासप्रियतासे एक लाभ अवश्य हुआ—कलिंगकी यौवनश्रीकी माँग धुलते-धुलते बच रही। दुष्टविक्रान्त यवन पाटलिपुत्रके पर्यंकोंपर अपना शिलातल भूल गये। न उन्हें आगे जानेकी सुध रही, न पीछे फिरनेकी।

ठीक इसी समय उत्तर-पश्चिम सीमाप्रान्तपर विद्रोहके बादल मँडरा रहे थे। यवन सेनापतिने अपने क्रूरकर्मा यवनोंको कठिनतासे एकत्र किया और विलाससे मत्त उन सैनिकोंने कुसुमपुरकी सुन्दरियोंको अपने आगे कर पंचालकी ओर प्रस्थान किया। भागे नर लौटे।

पाटलिपुत्रकी कान्ति मलिन हो गयी थी, उसकी लक्ष्मी मसल गयी थी। राजधानीकी नागरिकाओंको इने-गिने पुरुषोंकी ओर देखते लज्जा आती। उनके पुरुषोंकी संख्या नहींके बराबर हो गयी थी। समाजकी व्यवस्था फिरसे हुई। एक-एक पुरुषको छह-छह स्त्रियोंने वरा। चारों ओर स्त्री-राज्यका आतंक-सा छा गया। बालक बलपूर्वक पति बनाये जाने लगे।

कलिंगराजने तीर्थंकरोंको धन्यवाद दिया। सिमुक अपनी नीतिकी विजयपर हँसा। शूलपाणिका व्यवसाय फिर जगा।

शरदागमसे आकाश स्वच्छ हो चला था, सागरका जल निर्मल नील। पूर्णिमाकी रात्रिमें फिर फेनका तटपर बैठी बड़ी देर तक लहरोंका उत्थान-पतन देखती रही। अनुकूल मन्द वायुके संसर्गसे वेलाका उदय-निलय वह निहारती रही। एक-एक लहरके साथ समुद्र अनन्त सीपियोंका संहार

उसके चरणोंमें वमन कर देता, शंख-निचय उसके सम्मुख बिखेर देता। वह प्रत्येक वेलाके साथ उठती, कुछ सीपी कुछ शंख चुनती फिर बैठकर कुछ गुनने लगती। सीपियोंपर अनन्त रंग चढ़े थे, एकका वर्ण दूसरेसे सर्वथा भिन्न था। फेनका आश्चर्यसे चकित रह जाती। कौन इन रंगोंको भरता है ? इन रंगोंकी विविधताका क्या कोई अन्त नहीं ? वह पूछती।

समुद्रका अविराम गर्जन हो रहा था। नील गगनके नीचे नील सागर तटपर लहरा रहा था। फेनिल लहरियोंके सोपान बड़े आकर्षक प्रतीत होते। फेनकाका हृदय, उसका प्रौढ़ मानस थिरक उठा, कुछ नवीन हो चला। उसकी बार-बार इच्छा होने लगी कि वह वेलानिर्मित इस सोपान-पथपर खटाखट चढ़ जाये। वेलाएँ पसर-पसर उसके चरणोंमें टकराने लगीं। उनका श्वेत फेन उसके चरणोंको धो-धो सूखने लगा। सागरतटकी बालुका-भूमि जो विविध वन्य जीवोंके पदअंकोंसे अंकित थी प्रत्येक वेलासे मिटने लगी। वेला आ-आकर मानो अंचलभूमि लीप देती, स्वच्छ तट-भूमि रह-रहकर चमक उठती। फेनका इस निसर्ग-क्रीड़ाको देखती, मन-ही-मन कुछ गुनती रही। कभी उसका मुख गम्भीर हो उठता, कभी सस्मित। फिर धीरे-धीरे उसकी भावनाएँ अन्तर्मुखी हो चलीं और टकराती वेलाओंके तटपर वह बावेरुकी यवनी अपने अन्तरमें बाह्य-जगत्-का प्रतिबिम्ब लिये, हृदय-पटलपर जलराशिका उद्वेलन करती अन्तर्जगत्में लीन हो गयी।

निशीथकी वायु देर तक फेनकाके पिंगल केशोंसे खेलती रही। कभी वह उसके कच-निचयको उठा ताल दे-दे थिरकाती, कभी उसके अधोवस्त्र-को लहरा-लहरा उसके कटि-प्रदेशको विवसित कर देती। जब शूलपाणिकी निद्रा अचानक टूटी, उसने अपना अंक सूना पाया। दस्युका हृदय तरल था, साधारण प्रणयीके हृदयकी ही भाँति। वह बाहर निकल गया फेनका-की खोजमें। उसने फेनिल तटपर दृष्टि पसारी। फेनका न दिखाई पड़ी। वह काँप उठा।

कुमुदबन्धुकी निर्मल कौमुदी अन्धकारमें समा गयी थी। सर्वत्र आकाशमें फैलकर बादलोंने उसे ढँक लिया था। आकाशकी नीलिमासे निसर्गकी श्यामता द्विगुणित हो चुकी थी। प्रभंजनका वेग बढ़ गया था और सागरकी उत्ताल तरंगें गगनको चूमती थीं। क्रूरकर्मा दस्युका हृदय भी एक बार इस कालकी विकरालतासे काँप गया। उसने सस्वर पुकार-फेनके !

सागरकी टूटती लहरोंने अट्टहास कर उत्तर दिया।

दस्युका मानस बैठ गया। नेत्र फाड़-फाड़ उसने उन आकाशचुम्बी लहरोंकी ओर भयसे उद्विग्न हो देखा, बार-बार उसका प्रयास व्यर्थ गया।

उसने फिर पुकारा—"फेनके!"

उसके स्वरकी प्रतिध्वनि सागरके गर्जनमें खो गयी।

एक बार और दस्युराजने अनुनय की—फेनके, बोलो, अन्यथा तुम्हारा दास पवनमथित इस व्यग्र सागरमें कूद पड़ेगा।

दस्युके स्वरमें भयका कम्पन था।

नारिकेलोंके झुरमुटमें सहसा कुछ श्वेत-सा हिला। विद्युत्के क्षणिक प्रकाशमें दस्युने उसे देखा और दूसरे ही क्षण वह कुंजमें जा घुसा। फेनका उछलकर दस्युकी शिराव्यंजित बलिष्ठ भुजाओंमें भर गयी। दस्युने उसके परिहासका उत्तर उसे अपने वक्षसे कुचलकर दिया।

अनेक रत्नोंसे भरे विलासभवनको छोड़ विक्रान्त दस्युने इस भयंकर रात्रिमें नारिकेलोंकी भूमिमें कामरचना की। निसर्गकी नग्न कोखपर नग्न मानव नाचा। उधर नग्न आकाशके नीचे नग्न जलनिधि नग्न पवनके सहारे नग्न रजनीकी श्यामतामें करवटें बदल रहा था, इधर नग्न दस्यु नग्न यवनीको झकझोर-झकझोर अपनी लम्बी भुजाओंपर उछाल रहा था।

प्रातःकाल फेनका नित्यसे कुछ देर कर उठी। उसने देखा—दस्यु-परिवार हिंस्रिकाओंको साज रहा है। दूसरे अनुचर दस्यु भी आज विशेष

प्रकारके आयुधोंसे नौकाएँ भर रहे थे ।

फेनका अपने वस्त्र सँभालती नारिकेल-कुंजसे दौड़ती तटपर आ खड़ी हुई ।

उसने शूलपाणिसे पूछा, "यह कैसा आयोजन है ? क्या आज भी जाओगे ?"

शूलपाणि हँसता हुआ बोला, "क्यों आज क्या कोई नयी बात है ? जाता हूँ नित्यके नैमित्तिक पथपर ।"

"आज नहीं, शूलपाणि, आज तुम नहीं जा सकते ।"

"क्यों ? आज क्या है, फेनके ? सागरकी लहरोंने क्या मुझे कभी रोका है ? आज तू इस प्रकार कातर क्यों हो रही है ?"

"नहीं, शूलपाणि, आज तुम्हें रुकना होगा । सागर आज ललकार रहा है ।" रमणी अड़ गयी ।

"आज मुझे जाना होगा, फेनके । सागर आज ललकार रहा है !"—शूलपाणिने कुछ गम्भीर होकर सागरकी ओर देखा ।

"मेरा हृदय काँपता है, शूलपाणि । आज मत जाओ । उन गगन-चुम्बी लहरोंको देखो ।" नेत्रोंमें आँसू भर नारीने घुटने टेक दिये ।

दोनों पुत्र उडुपोंपर बैठे लहरोंके वेगको पार कर हिंस्रिकाओं तक पहुँचनेका प्रयत्न कर रहे थे ।

शूलपाणि फेनकाको वक्षसे चिमटाते हुए बोला, "फेनके, तुम वीरकन्या, वीरपत्नी हो, उद्विग्न मत हो । इन गगनचुम्बी लहरियोंपर ही चढ़कर मेरी हिंस्रिकाएँ नाचेंगी । आज अन्ध्रराज सिमुक सातवाहनका विशेष संवाद आया है—स्वर्ण और रजत, ताम्र और कांस निर्मित भाण्ड, स्फटिक दीप, यवन मदिरा, द्राक्षासव, पारसके अजिन-रत्न सुन्दर यवन दास-दासी यवनोंके पोतमें भरे चले आ रहे हैं । फेनके, तुम्हारी सुन्दर परिचारिकाओं-की संख्या बढ़ जायेगी । स्वर्ण-रजतसे समृद्धि द्विगुणित हो उठेगी । मदिरा-से मानस उन्मत्त होगा ।"

फेनकाको चूम दस्यु समीपके उडुपपर कूदकर चढ़ गया और लगा लहरियोंसे संघर्ष करने। लहरें उसे उठा-उठाकर तटकी ओर फेंक देतीं और वह द्विगुणित उत्साहसे उनके पार जानेका प्रयत्न करता।

यवनी रोते-रोते देर तक चिल्लाती रही—"न जाओ! न जाओ!"

दस्यु लहरोंके उस पार हिंस्रिकाओंमें जा बैठा। चल पड़ीं हिंस्रिकाएँ मनुष्य और प्रकृतिसे लड़ने। फेनका उनका दूर क्षितिजपर विलीन होना देखती रही।

अपराह्न हो चला। आकाशका रंग मेघोंके संघट्टसे श्याम बना रहा। लहरियोंका उत्थान-पतन पूर्ववत् वेगसे होता रहा। फेनका तटपर बैठी लहरोंको गिनती रही। आज उसने भोजन छुआ तक नहीं। परिचारिकाओंको उसने दुरदुरा दिया। उसके हृदयमें अनेक भय रूप धारण कर उठते और वह काँप उठती। अनेक प्रकारके अपशकुन होते। वह चुपचाप लहरियोंको देखती रही, फिर बोली—"वही गर्जन, वही सिन्धुका तुमुल नाद। बन्द कर, अम्बुधि अपना यह कर्णकटु कोलाहल।"

सिन्धु गरजता रहा, फेनकाके हृदयको भयसे भरता रहा। फेनका ग्रीक और बावेरु, असुर और आर्य देवताओंको बारी-बारी मनाती रही, परन्तु हिंस्रिकाएँ दृष्टिगोचर न हुईं।

वह यकायक उठी और आश्रयकी ओर दौड़ गयी। उसने अपने केशोंको चौड़े स्वर्ण-पट्टसे बाँधा, फिर ऊपर एक ढीला अंशुक डाल कच्छ पहना। युगल दस्यु-रक्षकोंकी ओर संकेत कर वह समीपके उडुपपर कूद पड़ी। उसे रोकनेका न तो परिचारिकाओंको साहस हुआ न दस्युओंको ही। दूसरे उडुपोंपर दस्युओंने उसका अनुसरण किया।

लहरोंने उसे ललकारा। वह उनपर चढ़ दौड़ी। कभी जलमें तैरती, कभी उडुपपर चढ़ती। वह लहरोंकी पहुँचसे बाहर उस पार समुद्रमें पहुँच गयी जहाँ अकेली हिंस्रिका धीरे-धीरे हवाके सहारे हिल रही थी। दोनों

दस्युओंने डाँड़ सँभाला और फेनका कर्णपर जा बैठी। उठती लहरोंके ऊपर काँपती लहराती हिंस्रिका चल पड़ी सागरके अनन्त छोरकी ओर जिधर शूलपाणिकी हिंस्रिकाओंकी रेखा प्रातःकाल विलीन हो गयी थी।

दक्षिण-पश्चिमके कोणपर सुदूर एक काला धब्बा दिखाई दिया। फेनकाने उत्साहपूर्वक दस्युओंको ललकारा। उसकी हिंस्रिकाका वेग बढ़ गया। परन्तु लहरोंकी चपेटसे वह कभी आगे कभी पीछे हटने लगी। एक लहर उसे उठाकर आगे फेंक देती, दूसरी पीछे पटक देती। फेनका मृत्युसे संघर्ष करती बढ़ी चली जा रही थी।

काला धब्बा धीरे-धीरे बढ़ने लगा। वह बढ़कर श्याम रेखा-सा दिखाई देने लगा।

फेनकाकी नौका करवटें लेती बढ़ चली श्याम रेखाकी ओर। श्याम रेखा एकसे दो हो गयीं। हिलती हुई दो पोत-पंक्तियाँ दृष्टिगोचर हुईं। कुछ ही क्षणोंमें बादल छँट चले, परन्तु सन्ध्या भी धीरे-धीरे दृश्यको धुँधला करने लगी। फिर भी उस गोधूलिमें दूरसे फेनकाने दोनों पंक्तियों-को टूटते और बिखरते स्पष्ट देखा। यवनोंके ऊँचे पोत अनेक पालोंसे सुसज्जित थे, परन्तु दस्युओंके आक्रमणसे वे छिन्न-भिन्न हो रहे थे। अपनी विशालताके कारण उनका शीघ्रतासे चलना कठिन था, परन्तु तीव्र गतिवाली हिंस्रिकाएँ वेगसे घूम-घूम उनके पृष्ठभागपर आक्रमण करतीं। लहरें उन्हें उठा-उठाकर दूर फेंक देतीं, परन्तु दूसरे ही क्षण पोतोंके कर्णपर वे फिर जा चढ़तीं।

धीरे-धीरे पोत तितर-बितर होने लगे। उनकी संख्या घटने लगी। उनके कितने ही टूटे लौह और काष्ठखण्ड फेनकाकी हिंस्रिकासे आ टकराये। अब वह आनन्दसे थिरक रही थी। सोचती थी, किस प्रकार उड़कर वह शूलपाणिके पार्श्वमें जा खड़ी हो।

इसी समय शूलपाणि लड़ता हुआ अनेक दस्युओंके साथ विशिष्ट पोतके

ऊपर चढ़ गया। अब केवल यही पोत बच रहा था और इसके सैनिक अन्तिम संघर्ष कर रहे थे।

फेनका अत्यन्त निकट पहुँच चुकी थी। इसी समय उसने देखा—अपने अन्तिम क्षणोंमें पोतस्वामीने तानकर भाला मारा जो शूलपाणिका शिरस्त्राण भेदता हुआ कानके समीपसे निकल गया। घाव सांघातिक न था, परन्तु रक्तकी धारा बह चली और फेनका उद्विग्न हो उठी। उसे यह भी भान न रहा कि वह समुद्रमें है। कर्णसे वह पोतपर कूदनेके लिए उछली। मृत्युके मुखमें वह कूदी, परन्तु इसी समय उसके कनिष्ठ पुत्रकी हिंस्रिकाको लहरोंने उसकी हिंस्रिकासे टकरा दिया और वह गिरी पुत्रके अंकमें। ठीक तभी शूलपाणिने तौलकर जो भाला मारा वह पोतस्वामीके वक्षपर भरपूर बैठा। वह तत्क्षण लोट गया।

दस्यु पोतपर चढ़ दौड़े। फेनका भी मुसकराते हुए शूलपाणिके पार्श्व-में जा खड़ी हुई। पोत अब उसका था। वणिक् और दूसरे दास-दासी अब उसके थे। स्वर्ण और रजत, ताम्र और कांस-निर्मित भाण्ड, सुन्दर स्फटिक-दीप, यवन मदिरा, द्राक्षासव, पारसके अजिन-रत्न, सब अपने थे।

बादल छँट गये थे। आकाश निर्मल हो चला था, और चन्द्रमा अपनी वंचक हँसी हँस रहा था। परन्तु अभीतक प्रभंजनका वेग न थमा था। आकाशके मेघ झंझावात बुहार चुका था, अब वह सागरपर गम्भीर गर्जन करने लगा। सागरकी लहरें फिर वेगसे उठने-गिरने लगीं, झंझावातके गर्जनकी प्रतिध्वनि करने लगीं।

दस्युराज शूलपाणि अपने वैभवको देखने लगा। उसके समीप ही उसके अनेक सैनिक खड़े थे। उसके पार्श्वमें खड़ी फेनका लहरोंके उद्वेलनसे उठते-गिरते पोतके कारण उससे रह-रहकर टकरा जाती। उसके पुत्र भी अपने लाभकी अटकल लगा रहे थे, दास-दासियोंके सौन्दर्यको रह-रहकर घूर रहे थे। फेनका भी अपने ऐश्वर्यसे प्रसन्न थी।

कर्णकी ओर पड़ा एक आहत यवन सैनिक मोटे मस्तूलके पीछे

पालोंकी रज्जुओंपर लगातार छुरा चला रहा था। एकाएक प्रबल झटके और वेगके साथ पोतके पचासों पाल एक ओरसे कटकर वायुमें लहरा उठे। उनके वेगसे पवनका वेग यकायक बढ़ गया और दस्युओंके सँभलते न सँभलते वह विशाल पोत उछला और उलटकर जलराशिके गर्भमें बैठ गया, दस्यु-परिवारको लिये—उनके वैभवके साथ। स्वर्ण और रजत, ताम्र और कांस-निर्मित भाण्ड, स्फटिक-दीप, यवन मदिरा, द्राक्षासव, पारसके अजित-रत्न, सुघड़ यवन दास-दासियोंका वह संसार उठती लहरों-के क्षणिक बुद्बुदोंकी भाँति सहसा विलीन हो गया। सिन्धु पूर्ववत् घहराने लगा।

सागरकी उत्ताल तरंगोंने अट्टहास किया, फिर उसकी सनातन दिनचर्या चल पड़ी—

"गर्जन, निरन्तर गर्जन।"

"तुमुल नाद, सिन्धुका गम्भीर गर्जन।"

१७ अक्तूबर १६४०
प्रातः ७—११

# क्रान्ति

[ प्रस्तुत कहानीमें वर्णित घटनाएँ ऐतिहासिक हैं। पुष्यमित्र बृहद्रथका सेनापति था। बृहद्रथ मौर्योंका अन्तिम वंशधर था। उससे सेना और प्रजा ऊब उठी थी। किस प्रकार 'सेनापति'ने उसे सेनाके सम्मुख मारा इसका उल्लेख संस्कृत साहित्यमें कई स्थलोंपर मिलता है। अन्तिम उल्लेख 'हर्षचरित'में बाणभट्ट (सातवीं सदी) का है—'प्रतिज्ञादुर्बलं च बलदर्शनव्यपदेशदर्शिताशेषसैन्यः सेनानीरनार्यो मौर्यं बृहद्रथं पिपेष पुष्यमित्रः स्वामिनम्।' इस उल्लेखमें पुष्यमित्रके प्रति 'अनार्य' शब्दका व्यवहार कदाचित् बौद्धराज हर्षके प्रसादार्थ हुआ है। पुराण इस सम्बन्धमें केवल इतना ही लिखते हैं—'सेनापति पुष्यमित्र बृहद्रथको मारकर ३६ वर्ष राज्य करेगा।' महर्षि पतंजलि पुष्यमित्रके समकालीन थे, कदाचित् पुरोहित भी, जैसा उनके महाभाष्यके उदाहरणसे विदित होता है—'इह पुष्यमित्रं याजयामः।' यवनोंके आक्रमणोंका संकेत भी महर्षिने अपने महाभाष्यमें किया है—'अरुणद् यवनः साकेतम्। अरुणद् यवनो मध्यमिकाम्।' आक्रमणकारी यवनको मैंने मिलिन्द माना है। वह बौद्ध था, यह 'मिलिन्दपन्ह'से सिद्ध है। उस समय भारतवर्षमें ब्राह्मणोंका प्रभुत्व हो चला था। शुंग, चैत्र और आन्ध्र-सातवाहन तीनों ब्राह्मण-कुल थे। खारवेल और पुष्यमित्रकी समकालीनता सन्दिग्ध है। समय: द्वितीय सदी ई० पू०, लगभग १८५ से १५० ई० पू० तक। ]

अमावस्याकी रात्रिमें अनन्त दीपशिखाओंके प्रकाशमें पाटलिपुत्रके राज-प्रासादके सर्वोपरि पृष्ठतलपर बैठा मगधसम्राट् बृहद्रथ मौर्य नर्तकियोंको

बिदा कर रहा था। आज उसका हृदय उद्विग्न था। आज नर्तकियोंकी नाट्यमुद्राएँ उसे आकर्षित न करती थीं, न उनकी भावभंगियाँ ही उसपर अपना जादू डालती थीं। विलासी आज घबराया हुआ था। उसका चित्त अस्थिर हो रहा था, संज्ञा विलुप्तप्राय हो रही थी। कारण अनजाना थ । एक अद्भुत त्रास उसके मानसको भर रहा था। वह अनुपम गायक, कलाका वह अद्वितीय पारखी, बौद्ध दर्शनका वह विचक्षण दार्शनिक आज अपने ही भावोंके स्रोतमें डूब-उतरा रहा था। रह-रहकर जैसे उसके हृदयको कोई मथ रहा था, क्षुरप्रसे धीरे-धीरे छील रहा था।

मगधराज हिरण्यके भद्रपीठसे उठा और पर्यंककी पृष्ठ-पट्टिकासे पीठ लगा विचारने लगा—"मैं प्रतिज्ञादुर्बल हूँ। अपने विलासमें रत प्रजाकी सुविधाओंका मैंने कभी विचार नहीं किया। सेनाको वर्षोंसे वेतन न मिला। पितामह सोमशर्मा मौर्यके समय जो यवन-आक्रमण हुआ उसका ताँता अबतक न टूटा और प्रजा आततायियोंके अत्याचारसे नष्ट-भ्रष्ट हो रही है। ईतियाँ दुर्भिक्ष-द्वारा उसका शोषण कर रही हैं – और मैं ? मैं...."

बृहद्रथ निष्प्रभ हो रहा। उसका कलेजा काँप उठा। कर्तव्यकी स्मृति उसपर चोटें कर रही थी और वह गहरी साँस ले-ले करवटें बदल रहा था। विलासकी कामना अनेक अनुरंजक दृश्योंसे उसे अपनी ओर खींच रही थी और कर्तव्यका कठोर मार्ग उसे उलाहने दे रहा था। उपालम्भकी ओर उसने पीठ कर ली और लगा वह अपने व्यसनानुभूतिके प्रवाहमें बहने।

"ना वह टससे मस न होगा"—उसने सोचा। प्रजा तो दरिद्रका उदर है, कभी भरता नहीं। उसे जितना दो उसकी याचना उतनी ही बढ़ती जायेगी।

हृदयके निभृत कोणसे कर्तव्यने ललकारा—"प्रजाको कब क्या दिया तुमने ? उसके स्वत्व तुम्हारी सभाके सभ्य कुचल रहे हैं, उसकी आराधना-

पर दृप्त श्रमण हँसता है, उसके देवताओंपर थूकता है। तू प्रतिज्ञादुर्बल है, सावधान !"

"मैं प्रतिज्ञादुर्बल हूँ"—बृहद्रथने स्वयं अपनेको धिक्कारा परन्तु व्यसनकी कमनीय धाराने उसके चौंकते विचारोंको दूर बहा दिया। आलोक शिखाएँ उसने दूर करा दीं।

भद्रपीठकी दक्षिण पट्टिकापर बृहद्रथका राजमुकुट रखा था। तारोंके क्षीण आलोकमें उसके रत्न झिलमिल-झिलमिल करते थे। ऊपरकी कलँगी-से लगी चूड़ामणि दीपशिखा-सी बदलती थी। उसका प्रकाश रह-रहकर दूर तक अन्धकारकी छाती विदीर्ण कर देता।

अन्यमनस्क सम्राट् आकाशमें एकटक उदय और अस्त होते नक्षत्रोंको देख रहा था। यकायक राज्यप्रासादके सभागृहवाले स्वर्णकलशपर कुछ 'फड़फड़' ध्वनि हुई। सम्राट्की दृष्टि उधर खिंच गयी। उसने देखा चंचुमें रक्तस्रावी मांसपिण्ड लिये एक विशाल गृद्ध उसपर आ बैठा। स्वर्णकलश-का कँगूरा गृद्धके विपुल पंखपुंजसे ढँक गया।

भयकी एक लहर सम्राट्के अन्तरमें उठी। उसने पुकारा—"मधुरिके !"

क्षण-भरमें सुन्दरी यवनी हाथ जोड़े आ उपस्थित हुई।

भयातुर, क्रुद्ध बृहद्रथने धीरेसे कहा, "मधुरिके, धनुष ले आ, बृहत्प्रकाश भी।"

मस्तक झुका यवनीने कहा, "देवकी जैसी आज्ञा।"

पल-भरमें यवनी धनुष-बाण लिये लौटी। प्रकाश दूर तक फैल गया

बृहद्रथने गृद्धपर शरसन्धाना, पर क्षुरप्रके छूटते-न-छूटते पक्षिराज उड़ गया। जबतक सम्राट्ने दूसरा बाण चढ़ाया, गृद्ध नीचेके प्रमदवनके प्राचीरोंकी ओट हो गया।

भावोंकी प्रगति मगधराजके वक्षमें पसरने लगी। भयकी मात्रा इस अपशकुनसे द्विगुणित हो उठी। उसके करोंसे गिरते धनुषको यवनीने

धीरे-से ले लिया।

इसी समय गृद्ध लौटा। रात्रिमें पक्षीका उड़ आना अस्वाभाविक लगा। लगा, उसका अभिप्रेत अशुभ साधना था। अचानक वह राजमुकुटकी कलँगीके साथ हेमसूत्रका चूड़ामणि ले उड़ा। राजमुकुट पक्षिराजके प्रबल प्रहारसे प्रासादके पृष्ठतलपर लुढ़क गया।

अशुभके ऊपर अशुभ! राजा काँप उठा। यवनी भी सन्त्रस्त हो उठी। राजा धनुष-बाण लिये पृष्ठतलपर दौड़ा। पक्षिराज अब भी समीप ही आकाशमें चक्कर काट रहा था। सम्राट्ने आकर्ण ज्या खींचकर बाण मारा। लक्ष्य खाली गया। सन्त्रस्त कुपित बृहद्रथके कर काँप रहे थे। उसने फिर बाण मारा। लक्ष्य फिर चूका। सम्राट्ने धनुष नीचे डाल दिया और ललाटके स्वेदबिन्दु पोंछता वह पर्यंकपर जा बैठा।

पक्षिराज अब भी प्रकोष्ठके कलशका चक्कर काट रहा था। यवनीने चित्त संयत कर जो बाण मारा, उससे उसके कुछ पंख झड़ गये। गृद्ध धीरे-धीरे दूर नगरकी ओर ऊँचा उड़ चला।

सम्राट्ने गम्भीर निःश्वास ले कहा, "मधुरिके, पौरसे कह, वह अपने नागरिकों-द्वारा पक्षीका पीछा करे और जब वह अपने नीड़में प्रवेश करे तब उसका वध कर वह चूड़ामणि हस्तगत कर ले।"

यवनीने मस्तक झुकाकर प्रस्थान किया।

बृहद्रथने उसे रोकते हुए फिर कहा, "मधुरिके, तनिक महामात्यको मेरे समीप आनेको कह।"

सम्राट्के शब्दोंमें उद्वेगका कम्पन था।

यवनी धीरे-धीरे मुसकराती पृष्ठतलसे नीचे उतर गयी।

जब महामात्यने प्रवेश किया, उसने बृहद्रथको अप्रतिभ पाया। अभिवादन कर आदेशकी प्रतीक्षामें महामात्य एक ओर खड़ा हो गया।

सम्राट्ने धीरे-धीरे मस्तक उठाया। महामात्यने फिर अभिवादन

तीतसने कुछ क्रुद्ध हो पुकारा, "कल्ला !"

कल्लाकी दृष्टि मोतीसे न हटी।

तीतसने कहा, "बीस !"

कल्लाने धीरेसे उत्तर-सा दिया, "पचास !"

तीतस झल्लाया हुआ उसी उच्च स्वरमें बोला, "एक लाख !"

कल्लाने शान्त स्वरसे कहा, "दो !"

तीतसने कहा, "पाँच !"

कल्ला बोला, "दस !"

वसुबन्धुके नेत्र एकसे दूसरेपर करघेकी नलीकी नाईं निरन्तर आते-जाते रहे।

तीतसने चिल्लाकर कहा, 'मिलान !'

कल्लाने उत्तर दिया, 'वेनिस !'

तीतसने काँपते स्वरमें कहा, "त्यूनिस ! पादुआ !"

धीमे पर दृढ़ता-भरे स्वरमें कल्लाने कहा, "आतेलियर !"

तीतस काँप गया। 'आतेलियर' कल्लाका विख्यात प्रासाद था—रोमके ऐश्वर्यका नमूना, संचित कलाका भवन। कितने ही राज्य 'आतेलियर' के मूल्यमें क्रय किये जा सकते थे। तीतसने जब कल्लाकी ओर देखा वह तब भी एकटक वसुबन्धुकी हथेलीपर पड़े 'शुभ्रकान्त' को निहार रहा था। तीतसने उसे विक्षिप्त जाना और दाँत पीसता वह कमरेसे बाहर निकल गया।

मोती बिक गया। 'आतेलियर' उसी दिन रोमन कान्सुलके दफ़्तरमें भारतीय वणिक् वसुबन्धुके नाम चढ़ गया। रोमन नागरिकोंने दाँतों तले उँगलीं दबा लीं।

रात्रिके अन्धकारमें पर्यंकसे उठते हुए कल्लाकी पीठमें तीतसकी कटार भरपूर पड़ी। सोफ़ियाके हाथसे छूटकर मोती दूर जा पड़ा। उसे ढूँढ़नेके

अर्थ तीतसने जब आगे बढ़ना चाहा, चिन्नाके छुरेसे आहत वह उसी पर्यंक-पर जा गिरा।

रोमके दो सम्भ्रान्त ऋद्ध कुल बिखर गये। भारतीय मोती अन्धकार-में पड़ा उनका बिखरना निर्निमेष देखता रहा।

२७ अक्तूबर १९४०
प्रातः ५—८



# प्रतिशोध

[ प्रस्तुत कहानी आन्ध्र-सातवाहन राजा हालसे सम्बन्ध रखती है। इसका आधार कल्पना है। हाल स्वयं विशिष्ट कवि था और उसकी रची 'गाथासप्तशती' प्राकृत साहित्यका अमूल्य रत्न है। शक-क्षत्रप ईरानी सम्राटोंके भारतीय शासक ( गवर्नर ) थे, जो कालान्तर में स्वतन्त्र हो गये थे। इनके पाँच कुलोंमें-से तीन विख्यात कुलोंने मथुरा, महाराष्ट्र और मालवामें राज्य किया। पश्चिमी क्षत्रपोंमें नह-पान और रुद्रदामा विशेष विख्यात हुए। 'श्रेणी' शिल्पि-संघका नाम था। 'चरित्र' उनके नियमोंको कहते थे। 'नैगम' व्यापारियोंकी सभा थी। वैसे ही पौर, जानपद भी क्रमशः नगर और देहातकी प्रजाकी संस्थाएँ थीं। समय : प्रथम शती ई० पू० और प्रथम शती ई०। ]

"कुभे !"

"राजा।"

"वैतालिकका स्वर सुना ?"

"सुना, राजन्, निशा उषामुखी हो चली है, मलय मार्ग बुहार रहा है, चन्द्र अपनी मरीचियाँ बटोर रहा है, रजनी-गन्धासे मकरन्द झर-झर झर रहा है—"

"और वह कम्पित स्वर, कुभे ? क्या वह भी सुन पड़ा ?"

"नहीं, मन्दाकिनी अभी न सुन पड़ी।"

"परन्तु मैंने अभी-अभी उसकी कलकल सुनी थी।"

"वह अन्तर्नाद था, राजा, संचित कामना-द्वारा प्रजनित।"

"तो क्या अन्तर्नादकी प्रतिध्वनि नहीं, कुभे ?"

"क्यों नहीं ? वह सुनो वह चिरपरिचित स्वर, मन्दाकिनीकी कलकल, अन्तर्नादकी प्रतिध्वनि...."

कुभा कदाचित् कुछ और कहती परन्तु हालके उठे करोंकी छायाने उसका मुख बन्द कर दिया। हाल वातायनके बाहर सिर निकाल व्यग्रता-पूर्वक कुछ सुनने लगा था। उसका दक्षिण कर अब भी कुभाकी ओर उठा नीरव रहनेका आदेश कर रहा था। दूर मादक स्वरकी प्रतिध्वनि उठ-उठ निलय हो रही थी।

"सच ही, कुभे, अन्तर्नादकी प्रतिध्वनि सजीव हो उठी।"—हालने वातायनके अलिन्दमें कुछ और झुकते हुए कहा, जब दूरकी स्वर-लहरी विरामके अर्थ उतरी।

स्वर-लहरी फिर उठी, फिर उसकी ध्वनि दिगन्तमें भरने लगी। उसकी कम्पित मादकता सुराके रंगकी भाँति हालकी रग-रगमें चढ़ने लगी। उसका मस्तक धीरे-धीरे कम्पित होने लगा। दूर, सुदूर प्राचीके क्षितिजसे मन्द ध्वनि उठती और धीरे-धीरे चतुर्दिक् पसर जाती। हालका व्यग्र हृदय उसकी प्रतिध्वनिसे भर उठता, उसकी रोमावलि यकायक खड़ी हो जाती।

धीरे-धीरे दूरका स्वर समीप होने लगा। राजमार्गके गवाक्ष उत्सुक मस्तकोंसे भरने लगे। स्पष्ट स्वरके विस्तारको हालने सुना "जागो रे जागो!"

"जागो रे जागो!"—आधारसे क्षिप्त स्वरके पूर्व ही जगत् जाग चला था। निशाके अवसानसे नहीं, मलयके स्पर्शसे नहीं—श्रवणके लोभसे, अन्तरकी कल-कलसे स्वयं हालका कवि-हृदय कुछ स्मृति कुछ विस्मृतिसे रीझ उठता, कुछ गुन कुछ गा उठता और कुभाका पर्वतीय विलासी मन लोट-पोट हो जाता। जब हाल अनमना-सा श्रेणि-नैगमोंके व्यवहारोंको,

पूग-पौरोंके चरित्रोंको दिवसके आरम्भसे अवसान तक सुलझाता, उसका वह अनमना मन अन्तर्नादकी प्रतिध्वनिमें उलझा रहता और वह बारम्बार उसे प्रतिक्षण स्मरण और विस्मृत होती लयकी ओर लगा देता। कुभाके भावाकाशमें भी मन्दाकिनीकी अनन्त लहरें उठतीं और उनका निरन्तर उत्थान-पतन उसकी सुकुमार देहको झकझोर देता।

मन्दाकिनीके प्रति हालके स्नेहकी गहराई अथाह थी। हाल उसमें डूब चला। उसका कवि-हृदय जो कभी भ्रमरके नृत्यकी भाँति फूल-फूलपर नाचता था, अब अन्तर्मुख हो चला। बाह्य उपकरण अब उसकी सौन्दर्य-पिपासा शान्त न कर सकते थे। मन्दाकिनीका रस उसके अंग-प्रत्यंगमें भिन चला था। उसकी वीणाके तारोंसे केवल एक ध्वनि निकलती—

"जागो रे जागो
जागो रे जागो"

और वह प्रमत्त हाल केवल मन्दाकिनीके मदमें चूर रहता।

मन्दाकिनी आती, उसके वातायनके नीचे खड़ी हो अपने चिरपरिचित स्वरमें जगाती—

"जागो रे जागो
जागो रे जागो"

कबका जागा हाल हृदयकी कसक दबा लेता।

एक दिन जब मन्दाकिनीका स्वर राजप्रासादके कँगूरोंमें कम्पन भरता दूरकी वायुमें विलीन होने लगा, हालके हृदयका स्पन्दन तीव्र हो चला। उसके निःश्वासोंसे आकृष्ट, दुःखी कुभाने कक्षमें उपस्थित हो कहा— "राजन्, काव्यकी अन्तर्मुखी प्रगति वेदनाका जनन करती है, उसका विषय सूक्ष्म है। कामना स्थूल-भूतकी उपासिका है, उसका शमन तृप्तिसे होता है। तुम काव्यकी परिधिसे बाहर कामनाके मार्गमें बढ़ चले हो।"

हालने धीरे-धीरे कुभाकी ओर नेत्र फेरे। उन नेत्रोंमें क्या था, सो कुभा न जान सकी। उनका पथ सूना-सा दिखाई पड़ा, उनका लक्ष्य अगोचर-सा प्रतीत हुआ।

हाल कुछ न बोला।

कुभा कुछ और समीप सरक आयी।

"सुना, राजन् ?"—उसने पूछा।

हाल अभीतक उसकी ओर एकटक देख रहा था।

वह बोला—"सुना !"

भारी, फैलते स्वरमें न शक्ति थी, न अर्थ था। कुभा चुपचाप हालके उन्मुख वदनको कुछ देर तक निहारती रही।

फिर कुछ और समीप सरककर हालके नेत्रोंमें देखती हुई-सी उसने फिर पूछा—"क्या सुना ?"

"सुना—'काव्यकी अन्तर्मुखी प्रगति वेदनाका जनन करती है, उसका विषय सूक्ष्म है। कामना स्थूल-भूतकी उपासिका है, उसका शमन तृप्तिसे होता है। तुम काव्यकी परिधिसे बाहर कामनाके मार्गमें बढ़ चले हो'।" —हाल बोला।

शब्द निष्प्राण थे, स्वर अस्पष्ट, पर स्मृति सतर्क थी।

कुभा धीरे-धीरे हट गयी, कक्षसे बाहर, हालके नेत्र-पथसे पृथक्। भावनाओंके जगत्में वासनाकी अभिसृष्टि उसे स्वयं कुछ अयुक्त-सी लगी।

कुभाने राजाके साथ जागकर रात काटी। विक्षिप्त राजाके हास-विलास छूट चले। एला-लवंगसे बसा भोजन नीरस हो चला, ताम्बूलवल्ली सूख चली। कुभाका विलास-विभ्रम कबका निष्फल हो चला था। जब उसने अपने विशाल नेत्रोंको फैला, दोनों करोंकी उँगलियोंका जाल-ग्रन्थन कर त्रिभंगी हो अपना अमोघ अस्त्र फेंका, हालका हृदय और भी कुढ़ उठा।

उसने पूछा—''कुभे, क्या तुझे अपनी प्रतिज्ञा इतनी शीघ्र विस्मृत हो गयी ? क्या तुमने नहीं कहा था कि हम दोनोंमें अब केवल अखण्ड मैत्री होगी और तुम अपने उपकरणोंको यथासम्भव मुझसे दूर रखोगी ?''

कुभा लजा गयी। लज्जाजनित रोषको दबा वह राजाके पर्यंक पर उसके अत्यन्त निकट जा बैठी। राजाने रमणीके गोरे कन्धेपर अपना श्याम चिबुक रख दिया। उसके नेत्रोंसे वारिधारा उमड़ पड़ी। कुभाके स्कन्धसे होकर उसके स्तनमण्डलोंके बीच रोमावलीको छेड़ती, खड़ी करती।

फिर जब मन्दाकिनीका स्वर रह-रहकर धुँधले तारकमण्डलमें कम्पन भरने लगा, कुभा यकायक उठी। अर्द्ध-विस्मित, अर्द्धविक्षिप्त राजाको मन्दाकिनीकी कल-कल सराबोर करने लगी। उधर कुभा निर्वात दीपोंके धुँधले प्रकाशमें सोपान-मार्गोंसे दौड़ती एक विमानभूमिसे दूसरीपर होती सर्वोच्च पृष्ठतलपर जा खड़ी हुई। नीचे मन्दाकिनीके पीछे-आगे जन-समुदाय धीरे-धीरे बढ़ता आ रहा था। जन-समूहके समक्ष कुभाका मनोरथ सिद्ध न हो सकता था। जिस तीव्रतासे वह पृष्ठतलोंपर चढ़ी थी, उसी तीव्रतासे वह नीचे उतर चली।

मन्दाकिनीका स्वर राजप्रासादके मुखद्वारसे आगे सुन पड़ने लगा था। गज-शालाके स्तम्भोंसे अपनेको बचाती, हयशालाके मन्दुरोंके बीच सावधानीसे बढ़ती हुई कुभा रथ-शालाके द्वारपर जा खड़ी हुई। बाहर राजाका प्रमुख सारथी सोया था।

उसे जगाकर कुभाने कहा, ''अरुण, तनिक 'प्रवह'को शीघ्रतापूर्वक जोत तो ले।''

सारथीने सिर झुका लिया। उसके संकेत करते ही रथशालाके सतर्क प्रहरीने द्वार खोल दिये और पलक-भरमें रथ जुत गया। मन्दाकिनीका स्वर आकाशकी फूटती लालीमें शब्द भर रहा था। 'प्रवह' का मंजु तोरण लटकती कुसुम-लड़ियोंसे कुभाका मुख-मण्डन करने लगा। कुछ ही देरमें वह हालका वायु-रथ राजमार्गपर अद्भुत वेगसे दौड़ने लगा। नगरकी उप-

वन-परम्पराकी परिक्रमा कर जब रथ राजप्रासादकी ओर लौटा, शिल्पि-संघके विशाल श्रेणि-भवनका उन्नत-शिखर अब भी मन्दाकिनीका स्वर प्रतिध्वनित कर रहा था।

कुभाके आदेशसे रथ रुक गया।

कुभाने पथ रोक पूछा—"मन्दाकिनी, सरल गायक मन्द पड़ा है। सारंग लुब्धककी स्वर-माधुरीसे आहत हो निष्प्राण हो चला है।"

मन्दाकिनी अपनी करुण मुखश्रीको ईषत् हास्यसे चमकाती हुई बोली, "उससे कहो—शब्दोंमें नव-रस भरे। सारंग लुब्धकके स्वर-जालमें आत्म-समर्पण कर दे।"

कुभा मन मारे रथपर आ बैठी। मन्दाकिनीकी स्वर-लहरी और भी तरल, और भी विकम्पित हो चली।

कुभा लौटी। परन्तु उसने अपना प्रयास न छोड़ा। नित्य वह उसी समय श्रेणि-भवनके समीप मन्दाकिनीसे मिलती और हालका मुक्त-सन्देश कहती, स्वयं हालका भी अनजाना।

एक रात्रि जब राजाने नित्यकी भाँति अपनी करुण कथा कुभासे कही, कुभा उसके मनोवेगसे कुछ त्रस्त हो उठी। राजाके शब्दोंमें आज कुछ विशेष पीड़ा थी, उसके स्वरमें विचित्र अस्थिरता थी।

कुभा नित्यकी भाँति प्रासाद-पीठसे नीचे उतर गयी। दूर नगरके उपवनोंकी सीमापर उसने मन्दाकिनीसे कहा, "मन्दाकिनि, आन्ध्र-सात-वाहनोंका वैभव स्वप्न-सा दिखने लगा है। कुलांकुर हिमके प्रभावसे सूख चला है।"

"तो तू उसे रस-सुधासे क्यों नहीं सींचती?"—दिशाओंकी ओर दौड़ती वाणीको लौटाती-सी मन्दाकिनीने मानो कुछ कहा।

"न, वह मेरी सुधा-धारा तो कबकी सूख चुकी, बहन। अब तू ही उस अंकुरको सींच।"—कुभा बोली।

"अच्छा तो काल-यापन कर। और देख, उससे कह वह इन सात वर्षोंकी करुण-स्मृतिमें गाथा लिखे।"—मन्दाकिनी नित्य पथपर चल पड़ी।

जब कुभाने जाकर हालसे मन्दाकिनीका वक्तव्य कहा, वह कुछ चकित हो उठा। उसे कुछ विस्मृत रहस्य-सा रह-रहकर विकल करने लगा। परन्तु वह कुछ भी स्मरण न कर सका। 'इन सात वर्षोंकी करुण-स्मृति' में कुछ भेद-भरा निर्देश था, जिसे सोच-सोच हाल विचलित हो उठता। रह-रहकर वह कुभासे पूछता—"कुभे, क्या रहस्य है 'इन सात वर्षोंकी करुण-स्मृति' का ?" परन्तु कुभा कुछ न कह सकती थी। रह-रहकर राजाका हृदय किसी अनजाने शापकी फलित होती व्यथासे मथने लगता। उसके हृदयके निचले आधारसे कोई स्मृति-भावना धीरे-धीरे उठती और जबतक कुछ सजग हो उसकी चेतना उसे आँकनेको बढ़ती, वह धुँधली हो विलीन हो जाती और उसका हृदय पूर्ववत् उद्विग्न हो उठता। यह अन्त-र्मुख अभिशाप अनोखा था। इसको सहनेमें कोई उसका हाथ नहीं बँटा सकता था।

एक दिन विशेष शान्त हो हालने अपराह्णमें प्रमदवनके एक निभृत कुंजमें डेरा डाला। निदाघकी तपनके बाद पावसकी झर-झर आयी, शीतके बाद वसन्तके साधन जुटे, परन्तु राजाने निकुंज न छोड़ा। मन्त्रियोंने आ-आकर उसके प्रजारंजन-धर्मकी चर्चा की, राज-व्यवहारका स्मरण दिलाया परन्तु वह टससे मस न हुआ। उसकी लेखनी चलती रहती, उसके कण्ठसे करुण-राग निरन्तर झरता ही रहता। जब लिखते-लिखते उसके कर दुख जाते, उसकी भावनाएँ अपने भारसे उसे शिथिल कर देतीं, तब कुभा उसके करों-को अपने करोंमें ले धीरे-धीरे दबाती, उसके मस्तकको कन्धेपर रख धीरे-धीरे

सहलाती। कुछ देर बाद उसकी लेखनी फिर चलने लगती, भावनाओंका उद्रेक फिर प्रबल हो उठता। बिखरे मस्यंकित तालपत्र कुभा धीरे-धीरे एकत्र कर लेती, रसोंका वेग चलता रहता—नित्य, निरन्तर।

अमात्यने आकर कर जोड़े। हालका व्रत पूरा हो गया था, 'गाथा-सप्तशती' पूरी हो चुकी थी। पत्रोंको एकत्र कर कुभा नीवी-सूत्र पिरो रही थी।

अमात्यने कहा, "महाराज, शक-क्षत्रपोंने फिर सिर उठाया है, सात-वाहनोंकी सीमाएँ संकीर्ण होती आ रही हैं।"

हाल हँसा। उसने कहा, "आर्य, क्षत्रप महाक्षत्रप होंगे और पुलुमावि-का गौरव झुक जायेगा—बस यही न? क्षहरात-क्षत्रप महाक्षत्रप हों और पुलुमाविका गौरव झुक जाये, मुझे विशेष चिन्ता नहीं।"

अमात्यने कानोंपर हाथ धर लिये।

हाल कहता गया, "परन्तु पुलुमाविका गौरव शस्त्रपर अवलम्बित था, रक्तसे रंजित। उसे एक दिन जाना ही था। हालके गौरवकी नींव यह सप्तशती है, आर्य।"

अमात्यने स्वर्ण-वेष्टनमें बँधे उस पत्र-समूहको देखा, और वह नतमस्तक हो गया।

राजप्रासादके विशाल सभा-भवनमें विराट् आयोजन हुआ। विशाल श्रीवितानके नीचे हालके राजसिंहासनसे भी ऊँचे स्वर्णासनपर प्रौढ़ कान्तिसे फबती मन्दाकिनी बैठी थी। उसकी ऊँची सीधी नासिकाकी ऊर्ध्व रेखा ललाटसे निकलकर होठोंको झाँकती थी। उसके वर्णकी आभासे दुकूलका स्वर्णांचल कुछ मलिन पड़ गया था।

जब धूप-नैवेद्यके पसरते धूमके मध्य हालने मन्दाकिनीकी आरती उतारी, वह धीरे-धीरे मुसकरा रही थी। राजाने सप्तशती उसके फैले

करोंपर डाल दी। सभा-भवन साधुवादसे व्याप्त हो गया। सभ्यों, पौरों और जानपद-नागरिकों-द्वारा फेंके कुसुमोंसे मन्दाकिनीको केशराशि भर गयी। ईषत् हास्य-द्वारा मण्डित उसकी मुखश्री द्विगुणित हो उठी। आनन्दके अतिरेकसे अवसन्न हालने घुटने टेक दिये। सारी सभा सहसा झुक पड़ी। चँवर-धारिणी कुभा मन्दाकिनीके पीछे खड़ी विहँस रही थी।

हालका राजप्रासाद दीपमालाओंके जालसे दमक रहा था। उसके शयनकक्षके सामनेकी दीर्घिका कदलियोंके स्तम्भोंमें पुष्पोंके हार पहने विहँस रही थी। आज हालकी विजय-रात्रि थी। अनेक प्रिय भावनाओंके तारतम्यसे उसका मुखमण्डल प्रफुल्ल हो रहा था।

मादक मुसकान लिये उसने अपने शयन-कक्षमें प्रवेश किया। सामने अद्भुत सौन्दर्यका प्रसाधन किये मन्दाकिनी और कुभा बैठी थीं। कुभाका बीता यौवन भी मानो एक बार लौट आया था। दोनों विदेशी वेशमें सामने बैठी थीं। राजा चकित रह गया। उसे ऐसा जान पड़ा जैसे मन्दाकिनीको उसने उसी वेशमें कभी देखा हो। जो भावना उसे कुछ वर्ष पूर्व स्मृतिके चांचल्यसे उद्विग्न कर दिया करती थी वह आज फिर लौटी। पर हृदयको भले प्रकार टटोलकर भी वह उस स्मृतिकी थाह न पा सका।

उसने अपना उद्वेग छिपाते हुए कहा, "मन्दाकिनि, तुमने आजकी रात एक कथा कहनेकी बात कही थी।"

उसकी बात काटती हुई-सी मन्दाकिनी बोली—"सुनो, राजन्, सुनो वह कथा।"

मन्दाकिनीके स्वरमें विशेष कम्पन था और उसकी चेष्टामें थी विशेष तीव्रता।

हालने देखा, मन्दाकिनीके सहज श्वेत मुखमण्डलपर एक किञ्चित् श्याम-रेखा सी दौड़ गयी।

मन्दाकिनी कहने लगी, "राजन्, दस वर्ष हुए विख्यात क्षहरात वंशका एक क्षत्रप-परिवार ताप्तीके दक्षिण कोणमें राज करता था।"

हाल कुछ स्मरण करता-सा बोला—"हाँ, हाँ, देवि।"

मन्दाकिनीके स्वरकी तीव्रता कुछ और बढ़ गयी।

"पुलुमाविके एक विख्यात वंशजने अपने यशके विस्तारके अर्थ उस वंशका नाश करना चाहा।"

हाल मन्दाकिनीके श्वेत वर्णपर श्यामरेखाकी बढ़ती हुई गहराईकी ओर देखता हुआ मन्त्रमुग्ध-सा बोला—"अच्छा, फिर ?"

"फिर शक्ति और विक्रमसे प्रमत्त उस सातवाहनने क्षत्रपोंका वह राज्य जीत लिया।"

हालकी उत्सुकता बढ़ती जा रही थी, कथाके प्रवाहके साथ। मन्दाकिनीकी मुखकान्तिको श्यामता और घनी हो चली थी। उसका स्वर कुछ विकृत और भारी हो चला था। कुभाके नेत्रोंमें जल झलक रहा था। हाल मन्दाकिनीकी ओर बढ़ गया।

"जब बन्दी क्षत्रपको लिये सातवाहनके सैनिक विजयोके स्कन्धावारोंकी ओर चले, पराजित क्षत्रपकी युवती भार्या प्राचीरके ऊपर खड़ी अपने सैनिकोंको ललकार रही थी।"

मन्दाकिनीका मुखमण्डल हालके सामनेसे सहसा हट गया और एक धुँधली स्मृति-रेखा उसके नेत्रोंके सम्मुख दौड़ गयी। उसके नेत्र यकायक चमक उठे।

उसने सावेग पूछा, "वह कौन था, मन्दाकिनी ?"

मन्दाकिनीने उसका प्रश्न जैसे न सुना, कहती गयी—"उसके सैनिक मारे गये। फिर वह स्वयं विजेताके शिविरमें पहुँची अपनी दासी कुनालीके साथ।"

"ठहरो, मन्दाकिनि, ठहरो। अनोखी बात है।"—हाल क्षण-क्षण सजग होता हुआ बोला।

"मुझे समय नहीं है, हाल, मैं जल्दीमें हूँ। अपनी अनोखी बात फिर कह लेना। सुनो—"

हाल मन्त्रमुग्धकी भाँति चुप हो रहा। मन्दाकिनीके होठोंकी नीलिमा प्रतिक्षण बढ़ती जा रही थी। हाल एकदम उसकी ओर बढ़ा। परन्तु मन्दाकिनीके पार्श्वसे उठकर कुभा हाल और मन्दाकिनीके बीच आ रही।

मन्दाकिनी बोली, "राजन्, कथाके समाप्त होने तक वहीं बैठे रहो-" फिर उसने बन्दीकी प्राण-भिक्षा माँगी। परन्तु उस समय विजेतामें औदार्यकी प्रचुर मात्रा न थी—उसने प्राण-भिक्षा न दी और बन्दी····"

हालकी स्मृति शीघ्रतासे लौटी आ रही थी और मन्दाकिनीके मुखकी श्यामता उसे डाँवाडोल कर रही थी।

मन्दाकिनीका स्वर और कठोर, पर निर्बल हो चला था—"बन्दीने वधिकका खड्ग अपनाया।"

हाल विक्षिप्त-सा हो पुकार उठा—"शक-रानी, तुम!"

"हाल! मैं।"—मन्दाकिनी बोली, अपने विकृत दुर्बल स्वरको दृढ़ करती हुई, "कुनाली, शत्रुको आगेकी कथा सुना।"

मन्दाकिनीको कुभाने अपने अंकमें सँभाल लिया।

हालके मुखसे फिर एक चीत्कार निकली—"कुभे, तू कुनाली!"

राजाकी स्मृति फिर विलुप्त हो रही थी। उसने मन्दाकिनीका प्राण-हीन शरीर गिरते देखा, परन्तु उसको अवसन्न संज्ञाहीन देहमें अपनेको ही सँभालनेकी शक्ति न थी।

१४ अप्रैल १६४१
अपराह्ण २-४



# अतृप्ति

[ प्रस्तुत कहानी अगली कहानीके साथ सम्बद्ध है। दोनोंमें पूर्वार्द्ध और उत्तरार्द्धका सम्बन्ध है। दोनोंको एक साथ पढ़ना चाहिए। चरक कनिष्कके समकालीन थे, अश्वघोष और नागार्जुन भी। पुरुषपुर, आधुनिक पेशावर, सम्राट् कनिष्ककी राजधानी थी। समय : ईसाकी प्रथम शती। ]

रासायनिक व्यस्त था। द्रव्योंके विश्लेषण और संश्लेषणमें तो वह सदा ही व्यस्त रहता, परन्तु इधर कुछ कालसे उसके व्यसनका परिमाण बढ़ गया था और आज उसकी त्वरा नित्यसे अधिक थी। परन्तु इस त्वरामें असावधानी न थी, अत्यधिक पटुता और सतर्कता थी। विशाल कमरेकी भित्तियाँ अनेक प्रकारकी पट्टियोंसे आवृत थीं और इन पट्टियोंपर शतों-सहस्रों बोतलें रखी थीं। बोतलें शीशे, स्फटिक, वैदूर्य, नीलम, स्वर्ण, रजत, ताम्र, पीतल, लौह, काष्ठ सब प्रकारकी थीं। प्रत्येकमें तरल द्रव्य भरा था और प्रत्येक द्रव्यके रसका अपनेपात्रसे विशेष सम्बन्ध था।

एक ओर कोनेमें कई प्रकारकी आँचें जल रही थीं—लाल, पीली, नीली। ज्वालाओंको प्रज्वलित करनेवाले ईंधनके अनेक प्रकार थे और फलस्वरूप विविध प्रकारकी लपटें प्रस्तर-पट्टिकाओंसे घिरे कुण्डोंसे ललक-ललक ऊपरके लौह-पट्टसे टकरातीं और उसे चाट-चाट लौट जातीं। लाल और पीली ज्वालाओंमें कहीं भी धुएँका नाम न था। केवल नीली आँचकी सीधी लौकी पतली जिह्वा शीशेके अधोमुख विवरमें प्रवेश कर उसके

भीतरसे चमकती और उससे प्रसूत सूत-सा काला धुआँ उस विशाल सर्पा-कार कुम्भकी हंसग्रीवासे होता उसके उदरमें उमड़ता-घुमड़ता कमरेके दूसरे कोनेसे लगे उसके पुच्छभागमें जा बैठता। ताम्रकी नली लाल और पीली आँचोंके ऊपरसे होती हुई एक नीली ज्वालाके ऊपर सर्पाकार कुम्भकी हंसग्रीवासे जा मिली थी। जब रासायनिक एक विशेष द्रव्य लाल ज्वालामें डालता, अग्निमें मानो कम्पन होता और रासायनिक पीली ज्वालाके पास दौड़ उसमें एक हरित पदार्थ डाल देता। हरित पदार्थ डालते ही पीली ज्वाला कुछ मन्द पड़ जाती, फिर चिटक-चिटक स्फुलिंग फेंकती। कुछ क्षणोंके बाद विस्फोटोंका तारतम्य चलता और ज्वालाके भीतर ही अग्निके बुदबुदे-से उठते और लय होने लगते। इसी बीच रासायनिक दौड़कर कमरेके मध्य पहुँचता जहाँ ऊँची तिपाईपर स्फटिकका एक विशाल गोलार्द्ध खड़ा था। उसमें रखा काला रस एक अद्भुत यन्त्रसे निकल-निकल उस नलीके मुँहमें दौड़ता जिसका एक सिरा नीली आँचमें खो गया था। परन्तु गोलार्द्धसे निकलकर रस ज्वाला तक न पहुँच सकता था, बीचमें ही सूख जाता। यह प्रक्रिया प्रतिक्षण होती रहती। केवल जब रासायनिक दौड़कर धौंकनीसे वायु उस गोलार्द्धमें प्रवेश कराता तभी वह रस प्रबल वेगसे दौड़ता नीली आँचमें जा टपकता! उसके स्पर्श करते ही एक प्रकारका धुआँ निकलकर शीशेके सर्पीले कुण्डमें धीरे-धीरे चल पड़ता। रासायनिक दौड़कर सर्पपुच्छके अन्तिम भागमें पहुँचता और उसका सिरा खोल एक नीलमकी छोटी शीशी उससे लगा देता। धुआँ वहाँतक पहुँचते-पहुँचते एक तरल रसमें परिवर्तित हो जाता और जब वह उस शीशीमें धीरे-धीरे टपकता उसका रंग रक्त-सा आकर्षक-लाल हो जाता। रासायनिक प्रसन्न हो उसे द्वारके पास ले जाकर देखता।

घड़ियाँ बीत गयीं, पहर भी बीत चले। वृद्ध रासायनिक बाल-चंच-लतासे, लालसे पीली आँचको, वहाँसे कमरेके मध्यमें रखे गोलार्द्धको देखता—शीशेके सर्पपुच्छके समीप दौड़ता रहा। जब मध्याह्नका अवतरण होने

लगा, उसकी शीशी एक विशेष चिह्नित रेखा तक भर चली। रासायनिक रुका। शीशीको बड़े प्यारसे उसने दोपहरकी चमकती धूपमें देखा, फिर वह पार्श्वके कक्षमें जा घुसा। वहाँ दीवारसे निकली पट्टिकाके ताम्र-फलकपर एक मृतप्राय शशक मुँह और नथनोंसे फेन फेंक रहा था। रासायनिक उसकी ओर कुछ क्षण देखता रहा, फिर उसने शशकके नथने पकड़कर उनमें रसकी कुछ बूँदें डालीं, कुछ उसके कान और नेत्रोंमें। नेत्र पथरा रहे थे।

जाड़ेसे काँपते जीवकी भाँति शशक काँपने लगा। फिर यकायक उसने अपने चमकते नेत्र खोले। फेनका निकलना बन्द हो चुका था। वह उठनेका प्रयास करने लगा। रासायनिकने उसे उठाकर समीपके शुद्ध जलसे भरे हौजमें डाल दिया। शशक एक बार डूबकर निकला, फिर उछलकर नीचे कमरेमें दौड़ चला। रासायनिक मुसकराता हुआ उसे कुछ क्षण देखता रहा, फिर शान्त उल्लासपूर्वक लम्बी श्वेत दाढ़ीपर हाथ फेरता करकी शीशीको बार-बार निहारता वह गृहके अन्तःकक्षमें घुसा।

वह पुरुषपुरका जगद्विख्यात वैद्य चरक था।

पुरुषपुरकी वारांगना शशिलेखाने जिस समय चरककी प्रयोगशालाके बहिरंगमें प्रवेश किया, चरक देश-विदेशसे आये कुष्ठकाय रोगियोंकी चिकित्सामें लगा था। जब सेवकने चरकसे निवेदन करनेके लिए उससे उसका नाम पूछा, गणिकाने कहा—"यह जन-प्रवाह वह जाने दो। मुझे जल्दी नहीं है।"

मध्याह्नके समय रोगियोंका ताँता टूटा। सेवक फिर आया। उसने पूछा—"देवि, महर्षिसे क्या निवेदन करूँ?"

"महर्षिसे कह—यवनी शशिलेखा उनके प्रसादके अर्थ उपस्थित है।"—गणिका बोली।

क्षण-भर बाद लौटकर सेवक नतमस्तक हो बोला, "देवि, अन्या-

गारमें महर्षि प्रतीक्षा कर रहे हैं।"

आगे-आगे विनीत सेवक पश्चात् प्रौढ़ा यवनी अग्न्यागारको चले।

महर्षिने द्वारपर बढ़कर यवनीसे कहा, "स्वागत, शशिलेखे, पुरुषपुरके तरुण हृदयकी गति, स्वागत!"

भूमितक अभिवादनमें झुकती शशिलेखाने उत्तर दिया—"महर्षि, ख्याति ग्लानिकी जननी है वैसे ही जैसे तरुणाई जराकी। परन्तु कायाकी यह अधःप्रगति मुझे रससे विमुख नहीं करती।"

महर्षि मुसकराते हुए गणिकाकी भावभंगी देख रहे थे। बोले—"शशिलेखे, तुम प्रवाहसे परे नहीं। अब नियतिको आत्म-समर्पण कर दो।"

यवनीके पीत मुखपर गहरी छाया-सी दौड़ गयी। कुंचित लम्ब केशोंको पीछे फेंकती वह उठी और भद्रपीठके एक भागपर धीरे-धीरे बैठती हुई बोली, "महर्षि, यदि रसके अनाधिक्यसे सहमकर तरुणोंसे विमुख होती हूँ, तो प्रौढ़ प्रयास करते हैं, फिर उनके रससे प्लावित हो जब तृष्णाको जगाये जगत्की ओर देखती हूँ तब तरुण परिवार टूट पड़ता है और थकी तृष्णा एक बार फिर सचेष्ट हो उठती है, काया फिर चेतना खो वासनामें डूब जाती है। जब थकी देहको घसीटती रमणागारके निर्मल दर्पणोंमें अपनी छाया देखती हूँ, मुरझाया मुख मुझपर हँसता है, झुर्रियाँ देख हृदय बिलखता है और एक बार और युवती होने के लिए मन आकुल हो उठता है। एक बार और, महर्षि, केवल एक बार।

महर्षिने पिंगल केशोंकी छायामें आलोकको छिपते देखा। वे बोले—"शशिलेखे, दस वर्ष पूर्व तुम यहाँ आयी थीं, क्या स्मरण है?"

"स्मरण है, महर्षि, परन्तु उसे भूलनेका प्रयत्न कर रही हूँ। यही स्थल है भगवन्, और यही भद्रपीठ।" हँसनेकी चेष्टा करती हुई शशिलेखाने उत्तर दिया।

"गणिके, विलासका अन्त नहीं और कायामें मनकी गतिमें योग देनेकी शक्ति नहीं।"—महर्षि कुछ गम्भीर हो बोले।

"महर्षि, यह आपने तब भी कहा था। मैंने इसे सच पाया। परन्तु एक बार और। केवल एक बार उस तरल अद्भुत रसका आस्वादन चाहती हूँ।" यवनीने घुटने टेक दिये।

महर्षि धीरे-धीरे उठकर कमरेसे बाहर निकल गये। यवनी पूर्ववत् झुकी रही। एक बार और संसारको चकित कर देनेके निमित्त वह उठी, फिर भद्रपीठपर जा बैठी। क्षण-भरमें उसने कल्पनासे अपनी कायाका परिवर्तन देखा—उसके प्रकोष्ठकी सेविकाएँ उसका बीस वर्ष पूर्वका रूप देख चकित रह गयीं। प्रकोष्ठमें फिर नृत्य-गानका रंग जमा। सारो मध्य एशियाके तरुण फिर शशिलेखाके चरणोंमें लोटने लगे। परन्तु 'कब तक ?'—कोई मानो पूछता। शशिलेखाकी रसलिप्साको ठेस लगी। मानो उसने अपने शयनकक्षमें अपने आदर्श बिम्बमें अपनी छाया देखी—झुकी, धुँधली छाया, जर्जर, थकी काया। वह मानो रो उठी। परन्तु तरुणियोंके व्यंग्यसे प्रतिशोधकी भावना जागी। उसने लौटकर पूछा—"कबतक ?" फिर वह स्वयं अट्टहास-सा कर उठी। यह अन्तरका सजग रंगमंच था। शशिलेखा क्षण-भरमें अनन्त रूप धारण करनेवाला यह बहुरंगी दृश्य देख गयी। उसके बाहर-भीतर एक प्रकारका आन्दोलन होने लगा।

"परन्तु कबतक ? कबतक इस प्रकारके साधनोंसे प्रकृतिकी प्रगतिको चुनौती दोगी, शशिलेखे ?"—ऋषिका गम्भीर स्थिर स्वर कमरेमें गूँज-गूँज गणिकाके हृदयमें उमड़ने लगा।

अभी-अभी यह स्वर उसने भीतर सुना था। कुछ भयसे उसका मुख विद्रूप हो उठा। उसने मस्तक उठाकर महर्षिकी ओर देखा। उनके दक्षिण करमें एक छोटी शीशी थी, जिसमें रखे तरल द्रव्यका रक्तराग धातुके बाहर तक मानो चमक रहा था और जिसके ऊपर अनन्त सुनहरे बुदबुदे नृत्य कर रहे थे।

शीशीके रक्तरागने शशिलेखाके अन्तरमें उठते भावोंपर अधिकार कर मानो उन्हें फेर दिया। प्रौढ़ाके मलिन मुखपर एक अरुण आभा-सी

झलकी और उसके अवाक् होठ धीरे-धीरे कम्पित हुए।

"जबतक रासायनिक महर्षि चरककी प्रयोगशालामें उस अद्भुत भिषक्के सतर्क कर क्रियमाण रहेंगे"—वह धीरे-धीरे मन्त्र-मुग्ध-सी बोली।

"नहीं, नहीं, शशिलेखे, अब कायिक वेगको रोकना होगा—जानो, कि प्रकृतिकी प्रगति, कालके प्रयासपर चरकका कुछ वश नहीं। वह स्वयं उसका दास है।" महर्षि शशिलेखाके समीप आ गये।

सामनेके आदर्शमें यवनीने अपना प्रतिबिम्ब देखा। उसके मुखकी झुरियाँ अब भी उसपर व्यंग्य-हास कर रही थीं। परन्तु उसने जब महर्षिके करमें पूर्व-परिचित रससे भरी शीशी देखी, उसकी आशाबेलि हरी हो चली।

"प्रतिज्ञा करो, गणिके, अब चरककी प्रयोगशालामें पाँव न धरोगी।" ऋषिने कुछ कठोर स्वरमें कहा।

"प्रतिज्ञा करती हूँ महर्षि, अब चरककी प्रयोगशालामें पाँव न धरूँगी।"—उसके व्यस्त हृदयने मानो अनायास महर्षिका वाक्य दोहराया। कामीकी त्वरित अभितृप्तिकी भाँति वह कामातुरा नारी विषयके साधनोंके अत्यन्त निकट थी। कोई प्रतिज्ञा इस समय उसके लिए कठिन न थी।

महर्षिके करकी शीशीका कुछ रस उसकी रसनापर टपक भीतर बह चला। धीरे-धीरे शशिलेखा संज्ञाहीन हो चली। पीछे द्वारपर सेवक जलपात्र और वस्त्र लिये खड़ा था। महर्षिके संकेतसे उसने शशिलेखाका मुखमण्डल जलमें डूबे वस्त्रसे ढँक दिया फिर रह-रहकर उसपर छींटे देने लगा। गणिकाके वाम करकी नाड़ी वैद्यके दक्षिण करमें थी और उसकी नासिकापर-के वस्त्रका छोर चरकके वाम करकी उँगलियोंके सहारे कुछ उठा था।

धीरे-धीरे यवनीने संज्ञा लाभ की। उसने नेत्र खोले। भीतर एक अद्भुत प्राणका प्रस्फुरण हो रहा था। दौड़ पड़नेके लिए अनेक सन्धियाँ ज़ोर मार रही थीं।

यवनी उठ बैठी। उसने सामने दीवारपर लगे दर्पणमें अपना मुख देखा। वह स्वयं चकित रह गयी। बीस वर्ष पूर्व जिस रूपको खोकर वह रो पड़ी थी उसे उसने लौटते देखा। दस वर्ष पूर्व जिस कान्तिको उसने खोकर इसी रसके सहारे फिर पाया था, उसे अपने मुखमण्डलपर खेलते देख वह मुसकरायी। उसके नेत्र चमक उठे।

उसने चरकसे माँगा—"महर्षि, यह रस मुझे दे दो। मैं तुम्हें जीवन-का प्रेम-रस दूँगी।"

महर्षि उसका परिवर्तन देख कुछ हँसे। फिर कुछ कठोर हो वे बोले—"गणिके, अब चरककी प्रयोगशालामें प्रवेश न करना। और यदि तुम्हें फिर परिवर्तनकी आवश्यकता हुई तो अश्वघोष और नागार्जुनके पास जाना।"

गणिका प्रसन्नतापूर्वक उठ खड़ी हुई। वेगसे वह द्वारकी ओर बढ़ी।

महर्षिने फिर एक बार चिल्लाकर कहा—"गणिके, अपनी प्रतिज्ञा न भूलना।"

गणिकाने लौटकर व्यंग्य-हास किया और वह नटी हरिणी-सी एक छलाँगमें राजपथपर आ गयी।

महर्षि कुछ क्षण तक शीशेके तरल रसकी ओर देखते रहे फिर उन्होंने सामनेकी विशाल धन्वन्तरि-प्रतिमापर उसे बलपूर्वक फेंका। शीशी प्रतिमाके मस्तकपर चूर-चूर हो गयी, और रसका स्रोत उसके मुखपर बह चला। प्रस्तर-मूर्ति मानो कुछेक क्षणके लिए सजीव हो उठी।

चरक प्रयोगशालामें वेगसे घुसा। उसने तीन कोनोंमें लटकती बोतलों-की नलियोंका मुँह खोल दिया। स्वयं वह शीघ्रतासे प्रयोगशालाके बाहर निकल गया। उसका एकमात्र सेवक उसके पीछे भागा।

कुछ ही क्षणोंके बाद प्रयोगशालामें अनन्त विस्फोट होने लगे और

उसका शिखर अग्निकी लपटोंमें चमकने लगा। अनन्त प्रयाससे अनेक यत्नसे प्रस्तुत चरककी विख्यात प्रयोगशाला जल उठी।

चरक बाहर खड़ा उसका जलना देखता रहा।

२२ अप्रैल १६४१
अपराह्ण २–४



# अभितृप्ति और अभिशाप

[ इस कहानीका सम्बन्ध पिछली कहानीसे है। पार्श्व कनिष्कका गुरु था। उसीकी सम्मतिसे कनिष्कके समयमें संघकी संगीति बैठी थी। वसुबन्धु उस संगीतिका प्रधान था। उसी संगीतिमें 'महाविभाषा'की रचना हुई थी। अश्वघोष बौद्ध दार्शनिक और कवि था—बुद्धचरित, सौन्दरनन्द और सूत्रालंकारका रचयिता। नागार्जुन विख्यात भिक्षु था जिसने भक्ति-प्रधान महायानको जन्म दिया। उसीने बुद्धकी सर्वप्रथम प्रतिमा बनवायी और बोधिसत्त्वकी कल्पनाको सुन्दर मूर्त-रूप प्रदान किया। हीनयानमें मूर्तिपूजा निषिद्ध थी—केवल लाक्षणिक पूजा होती थी—बुद्धके चरणोंकी, भिक्षापात्रकी, उष्णीषकी, स्तूप, चैत्य और बोधिवृक्षकी। उद्यान हिन्दूकुशके दक्षिणका प्रदेश था, स्वातनदीके समीपका। खुत्तन आधुनिक खोटानका प्राचीन नाम था। सीताका आधुनिक नाम यारकन्द है, जो जोरकुल झीलसे उत्तरकी ओर बहती है। विषय प्रान्तको कहते थे और पुरुषपुर पेशावरका प्राचीन नाम था। कुषाणोंका वेश वेदिकाओंकी तक्षित प्रतिमाओंसे जाना जाता है। एक शक-कुषाण द्वारपालकी मूर्ति नागार्जुनी कोंडाकी स्तूप-वेदिकापर उत्कीर्ण है। कुषाण कनिष्ककी विशाल मूर्ति मथुराके संग्रहालयमें सुरक्षित है। पादपीठीपर सिंहासनपर बैठा राजा अपने पाँव रखता था। बौद्ध भिक्षुके तीन वस्त्र त्रिचीवर कहलाते थे—उत्तरासंग (ऊपरका वस्त्र), अन्तर्वासक ( नीचेकी लुंगी ) और संघाटी ( ओढ़नेवाला शाल )। 'पौर' नगरका कोतवाल था। चरक, पार्श्व, वसुमित्र, अश्वघोष और नागार्जुन ऐतिहासिक व्यक्ति थे—कनिष्कके समकालीन। ]

कफ़सका उत्तराधिकारी देवपुत्र कनिष्क शाहानुशाहि शक्तिका अतृप्त पुजारी था। उत्तर भारतका प्रांगण उसने लहूलुहान कर दिया, कश्मीर-के गिरि-गह्वर उसने रुण्ड-मुण्डोंसे भर दिये। श्रीनगरके कुसुमोद्यानोंसे चिरायँधकी गन्ध उठने लगी। चीलकी भाँति झपटकर उसने पाटलिपुत्रसे दार्शनिक अश्वघोषको पुरुषपुरमें ला बिठाया।

पार्श्वने उपदेश किये, वसुबन्धुने शक्तिका उपहास किया परन्तु कनिष्ककी स्वर्णलिप्सा शान्त न हुई। वह उद्यान पार कर मध्य एशियाके पूर्वी भागको कुचलता चीनकी ओर झुका। पूर्वजोंकी पराजयका उसने चीनसे प्रतिशोध लिया। चीनके करदायी राज्योंसे उसने उसका कर छीन लिया। सीताकी तलेहटीमें उसने नरयज्ञ किया और स्वयं वह महाकालकी भाँति मृत्युका ताण्डव करने लगा। पार्श्व और वसुबन्धु उसकी रक्तलिप्सा देख सशंक हो उठे।

खुत्तन और अन्य देशोंसे स्वर्ण-रत्न लाकर उसने पुरुषपुरको समृद्ध कर दिया। दिग्विजयसे लौटकर वह उस दृप्त रूपशालिनी शशिलेखाके अंकमें विश्राम करता जिसके रूपकी चर्चा गन्धारके घर-घर थी। शशिलेखा संसारकी दृष्टिमें एक अमानवी अभिसृष्टि थी जिसके सौन्दर्यका ह्रास उसकी इच्छापर निर्भर था। जब कभी उसका यौवन अवसानकी ओर झुकता वह उसे किसी अदृष्ट शक्तिसे लौटाकर पुनर्नवा हो आती। पाटलिपुत्रसे चीन तक उसके विलासकी धाक थी। पार्श्व-वसुबन्धु तक उसके प्रसादकी कामना करते। जो उनके मन्त्रसे उपलब्ध न था वह उनकी इच्छा-मात्रसे सम्पन्न होता। सम्राट् उनका शासक था, पर उसका याचक।

मथुराके विजित विषयने विद्रोह किया था। कनिष्ककी भुजाएँ फड़क उठीं। उसका रक्त खौल उठा। उद्यानके दुर्द्धर्ष सामरिकोंको ले उसका सेनापति मथुरापर जा टूटा। यमुना भयसे दो हाथ नीचे सरक गयी।

असाधुविध्वंसक कृष्णकी विशाल प्रतिमाके दक्षिण करमें चक्रकी पकड़ ढीली हो गयी। शूरसेनोंका विशाल जनपद एक छोरसे दूसरे छोर तक हिल उठा। नर-नारी समान भयसे काँप उठे। कौन उनकी रक्षा करता? केवल एक दरिद्र भिक्षु उनका सहारा था—विदर्भका नागार्जुन।

नागार्जुन मोग्गलिपुत्त तिस्स उपगुप्तके चीवरमें उसीकी भाँति मथुराके कंगालोंका धन था, निर्बलोंका सहारा। उपगुप्तकी आत्मा उसमें पुनर्जीवित हो उठी थी। जब उसने विध्वंसकारियोंकी ध्वंसलीलाके विरुद्ध आचरण किया कुषाण-सेनापति तुसाष्पने दाँतों तले उँगली दबा ली।

विधर्मियोंने नागार्जुनको बन्दी कर लिया। सारी मथुरा काँप उठी। सबको ज्ञात था कि नागार्जुनका अन्त अग्निकी लपटोंमें अथवा शूलकी नोकपर होगा, परन्तु भिक्षुकी आकार-चेष्टामें कोई भेद न पड़ा। शाश्वत मुसकान उसके मुखपर खेलती रहती। जहाँ एक ओर वह मथुरावासियोंको अभयदान देता वहीं वह नृशंस आततायियोंको प्रेमपूर्वक स्मितवदन हो उत्तर देता। सेनापति चकित था—यह मानवताका अद्भुत रहस्य है। उसके लिए नागार्जुन एक अनोखी पहेली बन गया। वह स्थिर न कर सका—उसे वह छोड़ दे अथवा ज्वालाओंको अर्पित कर दे। बाँध ले चला वह उसे पुरुषपुरको उसे सम्राट्के प्रसादपर छोड़।

"भिक्षु, तू साम्राज्यका शत्रु है।" रत्न-जटित स्वर्ण-सिंहासनसे कुछ नीचे झुकते हुए कनिष्कने बन्दीसे कहा। लम्बे चोगेके सुन्दर कढ़े किनारेसे उसकी असिकी रत्नखचित मूठ मिल गयी थी। स्वर्ण-राजदण्ड रह-रहकर चमक उठता था।

"भिक्षु शत्रुता नहीं करता, सम्राट्। शाश्वत बन्धुत्व उसका मन्त्र है, प्रेम उसका चिर सखा।" आनन्द-जैसे भिक्षुके रोम-रोमसे फूट रहा था।

निष्करुण दुर्दान्त सेना चकित रह गयी। सेनापतियोंने एक-दूसरेको देखा। सम्राट् उसकी बात न समझ सका।

"क्या तुमने विद्रोहियोंको धीरज नहीं बँधाया था?"—उसने कुछ

अस्थिर हो पूछा। उसके बृहदाकार जूते पादपीठोंपर धमक उठे।

"धीरज मैंने दोनोंको बँधाया, सम्राट्—दुःखी प्रजाको और साम्राज्य-सेनापति तुसाष्पको। एकको अत्याचारके ऊपर हँसनेको कहा, दूसरेको आवागमनके भयंकर दुःखसे निर्वाणके अर्थ सयत्न होनेका उपदेश किया।" हँसते भिक्षुकी श्वेत दन्तपंक्ति रह-रहकर चमक उठती थी।

सम्राट्ने फिर कुछ न समझा। उसका उन्मुख वदन उत्सुकतासे कुछ और आगे झुक गया।

"क्या कहा, भिक्षु? तुमने दोनोंको धीरज बँधाया? दोनोंकी भूमि क्या एक है?"—नेत्रोंको विस्फारित करता कनिष्क फिर बोला।

"दोनोंकी भूमि समान है, सम्राट्, दोनोंके भय समान हैं।"

"वह किस प्रकार, भिक्षु?" कनिष्कको जिज्ञासा हुई।

"क्योंकि प्राणियोंकी अनुभूतियाँ समान हैं, तृष्णाएँ समान। जो भेड़िया शशकपर टूटता है, वही सिंहके समक्ष दुम दबा लेता है और स्वयं सिंह आगत भयकी आशंकासे वन-वन मारा-मारा फिरता है।" भिक्षुके हँसते नेत्र एक बार सारी सेना और कनिष्कके सभ्योंपर दौड़ गये।

सभी विस्मित थे, सभी उत्सुक।

"तो क्या तुम्हें वधिकका खड्ग भयकारक नहीं?"—सम्राट्ने पूछा।

"वधिकका खड्ग भयकारक क्यों हो, सम्राट्? भयकारक तो वह तब होता जब मैं जन्मको सुख और मरणको दुःख जानता। इन दोनोंकी अनुभूति तो समान है। यदि तुम्हें अपने प्रासादके एक कक्षसे निकलकर दूसरेमें प्रवेश करते समय द्वारसे भय नहीं होता तो मुझे मरणसे भय क्यों हो? वह तो निर्वाणके मार्गमें एक अवधि और मुझे आगे सरका देता है।" भिक्षुने उत्तर दिया।

सम्राट्ने ललाटसे स्वेद पोंछ लिया। पार्श्वकी ओर जब उसने दृष्टि फेरी तो उस वृद्धको मुसकराते पाया। वसुबन्धुकी मुद्रा कुछ सतर्क हो उठी थी, कुछ ईर्ष्यालु। भिक्षु पूर्ववत् मुसकरा रहा था। त्रिचीवरसे ढँका

उसका सुन्दर शरीर मानो दमक रहा था। उत्तरासंगका ऊर्ध्व छोर ग्रीवाके पीवर भागसे चिपका था और संघाटीका निचला छोर अन्तर्वासक और उत्तरासंगके सन्धि भागको ढँकता हुआ दाहिने पार्श्वसे उठकर वामस्कन्धसे पीछे उतर गया था। चौड़ा वक्ष रह-रहकर फूल उठता था। मुखमण्डल-पर अद्‌भुत शान्ति विराज रही थी।

"तुम क्या सोचते हो, भिक्षु, क्या मैं भी किसीका भय करता हूँ?" सम्राट्‌ने कृत्रिम हास्य करते हुए पूछा।

भिक्षुने अट्टहास किया। सभाकी कृत्रिम मर्यादा उसके स्वच्छन्द आच-रणको न बाँध सकी।

"कह दूँ सम्राट्?" उसने उत्तरमें पूछा।

सन्त्रस्त, झिझकता, सम्राट् बोला—"बोलो, भिक्षु।"

"फिर सुनो, सम्राट्। क्या तुम्हें सद्यः विजित प्रजाका भय नहीं? क्या तुम चीनराजसे भय नहीं करते? क्या तुम्हें सुदूर पश्चिममें उस रोमकी उठती आँधीकी और उसकी पूर्वमें बढ़ती सीमाकी आशंका नहीं? और फिर क्या अपने ही गृहमें किसी व्यक्तिविशेषकी बढ़ती शक्तिका त्रास तुम्हारे हृदयमें सदा नहीं बना रहता?"

"बस, बस, भिक्षु, बस।" सम्राट्‌ने यकायक भिक्षुको चुप कर दिया। फिर उसके नेत्र अनजाने तुसाष्पपर जा लगे। तुसाष्प तस्करकी नाईं सब ओरसे दृष्टि खींच पृथ्वीकी ओर देख रहा था। उसने भिक्षुको मन-ही-मन कुछ कहा और सम्राट्‌ने भी।

"रक्षक, भिक्षुको छोड़ दो।" सम्राट्‌की कम्पित वाणी यकायक सुन पड़ी।

दस वर्ष बाद।

शशिलेखाका यौवन फिर एक बार अवसानकी ओर झुका। परन्तु

लालसा और तृष्णा अब भी उसका आँचल पकड़े रहीं। फिर एक बार युवती होनेकी कामना उसके हृदयमें बल पकड़ने लगी। चरकको प्रयोग-शाला जल चुकी थी। वहाँका मार्ग वैसे भी चरकने बन्द कर दिया था। रह गये थे अश्वघोष और नागार्जुन।

शशिलेखा एक दिन अश्वघोषके समीप जा पहुँची। महाकवि बुद्ध-चरित और सौन्दरनन्दकी रचना समाप्त कर चुका था। उसके पास और क्या था जो वह देता। उसने महाकाव्योंके पृष्ठ गणिकाके सम्मुख खोल दिये। फिर एक-एक पंक्तिकी विशद व्याख्या कर वह उसे उसका दार्शनिक रहस्य समझाने लगा।

शशिलेखा उसके दर्शनपर हँसी। काव्यकी माधुरीने उसके अर्धसुपुप्त विलासको और गुदगुदा दिया। यशोधराका प्रेम, मारकी सेना और नन्दकी विहार-कामना उसे अधिक आकर्षक प्रतीत हुई। परन्तु अश्वघोष उसकी अन्यमनस्कतासे चिढ़ गया। उसने काव्योंकी नीवी बाँध ली।

शशिलेखाने धीरे-धीरे कहा—"महात्मन्, मेरे रोगकी ओषधि तुम्हारे पास नहीं। तुम्हारे भोजपत्रोंमें क्या है सो तुम्हीं समझो। मुझे चाहिए जीवित मानवकी विकल पुकार और उसकी अभितृप्तिका मेरे अवयवों-में साधन। कहो, प्रस्तुत कर सकते हो?"

शशिलेखाने प्रातः जब नागार्जुनके विहारमें प्रवेश किया, भिक्षु पूजाके निमित्त सज चुका था। उसका शरीर चन्दनसे चर्चित था। उसकी देहपर सुन्दर क्षौमके त्रिचीवर फब रहे थे और पुष्प-मालाओंसे उसकी ग्रीवा भरी थी।

शशिलेखा उस वृद्धका चिर-यौवन देख सहम गयी। उसने भिक्षुके चरणोंमें मस्तक झुका दिया। भिक्षुका दमकता सुन्दर मुखमण्डल मधुर हाससे और भी देदीप्यमान हो उठा।

शशिलेखाने पूछा—"भिक्षु, देश-विदेशमें तुम्हारी ख्याति है। क्या मेरा भी उपचार करोगे ?"

भिक्षु हँसा।

"चरकने दो बार मुझे वह शक्ति और रूप प्रदान किये थे जिससे सारा विलासी जगत् अपना आपा खो मेरे चरणोंमें लोटता रहा। परन्तु फिर उस कायाकी चमक धुँधली पड़ गयी।" यवनीने अपनी मुरझायी यौवन-लताको मुसकानसे कुछ हरी करते हुए कहा।

भिक्षु चुपचाप हँसता रहा।

"चरककी प्रयोगशालाकी राख दिगन्तमें उड़ चली है। परन्तु उस रासायनिकका मन्त्र अब भी मेरे कानोंमें गूँज रहा है।" शशिलेखाने कुछ रुककर फिर कहा।

भिक्षुने उत्सुकतापूर्वक भौंहें कुछ ऊपर खींच लीं। चरकका मन्त्र अवश्य असाधारण होगा—उसने विचारा।

"चरकने क्या कहा, भद्रे ?" हँसते हुए नागार्जुनने पूछा।

"भिक्षुवर, चरकने कहा—'गणिके, अब चरककी प्रयोगशालामें प्रवेश न करना। और यदि तुम्हें फिर परिवर्तनकी आवश्यकता हुई तो अश्वघोष और नागार्जुनके पास जाना।' तो क्या मेरी आवश्यकताकी पूर्ति इस विहारमें होगी, भिक्षुवर ?" शशिलेखाने नागार्जुनसे उत्तरमें पूछा।

पूर्ववत् हँसते हुए भिक्षुने कहा—"जाना, भद्रे जाना। परन्तु क्या महाकविके साक्षात् नहीं हुए ?"

"हुए, भिक्षुवर, हुए क्यों नहीं। परन्तु महाकविका तो कलेवर-मात्र नवरसोंसे रँगा है। भीतर तो दार्शनिकका कठोर प्रस्तरहृदय है। वहाँ हमारा स्थान कहाँ ? अश्वघोष तो आडम्बर रखता है—भीतर कुछ बाहर कुछ।" यवनीने मुसकरा दिया।

नागार्जुनका रोम-रोम हँस रहा था। हाथके फूलोंको उसने मसल दिया। फिर वह बोला—"शशिलेखे, मेरे पास तुम्हारे खोये धनकी अनु-

क्रमणी रखी है। चलो तुम्हें दे दूँ।"

गणिकाका अकृत्रिम हास विहार-प्रांगणमें व्याप्त हो चला। जहाँ-तहाँ खड़े विगलित भिक्षुओंकी कामनाएँ कुछ तिलमिला उठीं। अपने पीठस्थविरकी जादूगरीका प्रभाव उन्होंने खुली आँखों आज देखा। उसकी शक्ति-भरी वाणी उन्होंने अपने कानों सुनी—'आओ, गणिके, जो तुम्हें चरक और अश्वघोष न दे सके वह मैं दूँ।'

आगे-आगे नागार्जुन और पीछे वह कुषाण-साम्राज्यकी विख्यात विलासिनी शशिलेखा चैत्यमें घुसी।

चैत्यका द्वार फूलोंसे सजा था। द्वारपर शंख-पद्म चित्रित थे और द्वारतोरणसे पुष्पलड़ियाँ लटक रही थीं। भीतर धूप नैवेद्यकी सुरभि धीरे-धीरे उठकर चतुर्दिक् फैल रही थी। सामने मानव आकारकी सुन्दर तक्षित बोधिसत्त्वकी प्रतिमा अभय मुद्रामें खड़ी थी। अद्भुत शान्ति और मधुर हास लिये वह मूर्ति हृदयमें आनन्द और निर्भयता भर रही थी।

भिक्षुने साष्टांग प्रणाम किया। फिर उसने दीवारसे लटकती वीणा उतार ली और लगा वह उसपर धीरे-धीरे अपनी उँगलियाँ दौड़ाने। धीरे-धीरे तारोंका धीमा स्वर तीव्र हो चला और जैसे-जैसे उँगलियोंका संचालन त्वरित होने लगा शशिलेखाकी प्रौढ़ कायामें नवीन प्रयास भरने लगा। वह स्वयं अर्धतक्षित प्रतिमा-सी स्पन्दनहीन हो बैठ रही। इधर नागार्जुनका स्वर विताड़ित वल्लकीकी झंकृतिसे मिल-मिल चैत्यमें गूँजने लगा। बुद्धचरितकी पंक्तियाँ काँप-काँप उस भिक्षुके कण्ठसे निकलने लगीं।

शशिलेखा चकित हो उठी। वह कभी मूर्ति, कभी भिक्षुकी ओर देखती फिर रागकी प्रतिध्वनिसे वह स्वयं चंचल हो उठती। धीरे-धीरे उठकर वह भिक्षुके समीप जा बैठी और उसने अपना स्वर भी नागार्जुनके काँपते स्वरमें मिला दिया।

घण्टों यह तार चलता रहा। शशिलेखा न समझ सकी कि उसका आकर्षण मूर्तिके प्रति था अथवा नागार्जुनके प्रति अथवा भिक्षुकी असाधा-

रण संगीतकलाके प्रति। मध्याह्नके समय जब वह भिक्षुका कन्धा पकड़े चैत्यसे बाहर निकली उसे श्रमणोंके मध्य अपना मार्ग बनाना पड़ा!

मास-वर्ष बीत गये। नित्य शशिलेखा आती और नागार्जुनके साथ चैत्यमें प्रवेश करती, फिर वह वहाँ भिक्षुकी सुतन्त्रीके तारोंके रागमें अपना राग मिला देती। नित्य।

धीरे-धीरे नागार्जुनने वह चैत्य छोड़ दिया। उसमें अब केवल शशिलेखा प्रवेश करती, संगीत-रचना करती और अनन्त राग छेड़ती।

एक दिन नागार्जुनने पूछा—"भद्रे, चरक और अश्वघोषको छोड़ जिस वस्तुकी खोजमें तुम यहाँ आयीं वह क्या अब तुम्हें नहीं चाहिए?"

अत्यन्त तृप्तिके साथ हँसते हुए शशिलेखाने कहा—"नहीं भिक्षुवर, मैं सर्वस्व पा चुकी।"

नागार्जुनके प्रभावने कनिष्कको नितान्त भिन्न व्यक्ति बना दिया—स्वयं कनिष्कका अनजाना। अब उसने अशोककी ही भाँति 'धर्मविजय' की ठानी। पार्श्वने उसके नये प्रयासपर बधाई दी, वसुबन्धुने सहयोग दिया, अश्वघोषने उसके प्रयत्नको सराहा।

अशोककी ही भाँति कनिष्कने भी धर्मके प्रचारार्थ विदेशोंमें बौद्ध पण्डित भेजने चाहे। परन्तु उसके अर्थ संगीतिका होना अनिवार्य था। कश्मीरके सुन्दर निसर्गके बीच फूले श्रीनगरके समीप कुण्डलवन विहारमें संघ बैठा। सर्वास्तिवादियोंका गुरु महायानका प्रवर्तक नागार्जुन उनका नेता था, वसुबन्धु उनका प्रधान। यवनी शशिलेखा भिक्षुणी वर्गकी नेत्री थी।

प्रचारक महायानका भक्तिप्राण सन्देश ले उड़े—खुत्तन-तिब्बतको, चीन-मंगोलको। नागार्जुनने जड़ धर्ममें प्राणप्रतिष्ठा की, बुद्धकी प्रथम

प्रतिमा निर्मित की, बोधिसत्त्वकी मनोहर कल्पना जगायी। स्थविरोंको देव मिले, उपासकोंको पुराण।

रात्रिके दो पहर बीत चुके थे, पुरुषपुर इस समय भी व्यस्त-सा लगता था। राजपथ उत्तरापथसे आये साम्राज्यके नये नागरिकोंसे भरा था। खुत्तन और पश्चिमी चीनकी तुसाष्पको सेनाएँ नगरमें भर रही थीं। ऊँचे कुषाण सैनिक लम्बे चोगे पहने, चुने पाजामे कसे, ऊँचे भारी जूते, ऊँचे टोप धारण किये, ऊँचे भाले फिराते नगरमें घूम रहे थे।

दिन-भरके दानाचरणके बाद कनिष्क शय्यागारमें पर्यंकपर पड़ा था। अभी उसे नींद नहीं आयी थी। उसके सिरहाने बैठा नागार्जुन साधुवाद कर रहा था, सामने तुसाष्प उसके आदेशके अर्थ खड़ा था।

कनिष्क बोला, "तुसाष्प, कल प्रातः धर्मसभा लगेगी। राज्य भिक्षुवर नागार्जुनके चरणोंमें अर्पित करूँगा। उसकी तैयारी करो।"

"जो आज्ञा"—कह तुसाष्पने सिर झुका लिया। उसकी भृकुटियाँ विकृत हो उठी थीं।

"तुसाष्प, अब मैं विश्राम करूँगा।" सम्राट् बोला।

तुसाष्पने मस्तक झुका लिया। फिर वह धीरे-धीरे शयनकक्षकी ओर देखता हुआ बाहर निकल गया। उसके होठोंपर व्यंग्य-भरी मुसकान खेल रही थी।

नागार्जुनने भी उठते हुए कहा—"मैं भी चला, सम्राट्। तनिक सतर्क सोना। रात्रि भयंकर है, नगर विदेशी सैनिकोंसे भर रहा है और तुसाष्प-की दृष्टि परुष दिखाई पड़ती है। तुम जानते हो, सम्राट्, वह पराजित पार्थवोंका प्रतिनिधि है।"

"होने दो, गुरुदेव। अब भौतिक उपकरणोंकी लालसा नहीं। तुम्हारी दीक्षाका लाभ मेरी कलुषित प्रवृत्तियोंको होगा। कल मैं साम्राज्य संघकी सेवामें प्रदान कर दूँगा। देनेवालेसे कोई क्या छीन सकता है?" सम्राट्ने

उत्तर दिया।

नागार्जुन भी धीरे-धीरे कक्षसे बाहर निकल गया। जाते-जाते उसने वसुबन्धुसे कहा—"वसु, रात्रि अँधेरी है। पौर मातंगको तनिक जागरूक कर दो।"

रात्रिके तीसरे पहरके अन्तिम क्षणोंमें चराचर सोता था। दुर्गके सजग प्रहरी भी ऊँघने लगे थे। आज निशीथमें जिन नये प्रहरियोंका पहरा बैठा था, उनमें अधिकांश खुत्तनके थे। उनके नेत्रोंमें नींद न थी।

घड़ियालके साथ ही दुर्गके बाहर दूरपर किसीने तूर्यध्वनि की। सहसा दुर्गमें कुछ हलचल होने लगी। कनिष्कके विश्वस्त प्रहरी धीरे-धीरे सर्वत्र बँध गये। फिर तूर्यध्वनि हुई। एक विशालकाय सैनिक यकायक दुर्गके अग्निकोणसे निकला और राजप्रासादकी ओर चला। उसका सारा शरीर एक काली चादरसे ढँका था। पाँच दीर्घ सैनिक दबे पाँव उसके पीछे चल रहे थे।

पार्श्व-कक्षकी शस्त्रधारिणी यवनी गहरी नींदमें थी। उसकी छातीमें जब कटार घुसी, चीत्कार तक न निकला। विशालकाय सैनिकने अनुचरोंके साथ सम्राट्के शयनकक्षमें प्रवेश किया। कनिष्क कश्मीरके भारी शालोंसे ढँका सुखनिद्रामें सो रहा था। महादानकी अभितृप्ति उसके होठोंपर विराज रही थी। मुखमुद्रा उसकी विकसित थी परन्तु सैनिकने उसके स्वप्नकी अभिलाषा भी न पूरी होने दी। उसने जबतक सम्राट्का मुख उसके शालसे ढँका, खुत्तनकी विकराल कटार उसके वक्षमें जा घुसी। सम्राट्ने अपने हत्यारे तकको न जाना।

परन्तु अभी हत्यारा शयनकक्षसे बाहर भी न निकल सका था कि पौरने सम्राट्की शरीररक्षक सेनाके साथ हत्यारोंको घेर लिया। शरीर-रक्षक सेनाके आगे था पौर और उसके पार्श्वमें था दार्शनिक वसुबन्धु। परन्तु वसुबन्धु सतर्क रहकर भी देरमें पहुँचा। सम्राट्को बचा न सका।

जब उसने धराशायी विशालकाय सैनिकका अवगुण्ठन हटाया वह दो पग पीछे हट गया।

सम्राट्के हत्यारे उसके चिरप्रसादलब्ध विश्वस्त सेनापति तुसाष्पको उसने पहचाना।

२४ अप्रैल १९४१
अपराह्न १०.३०—३.३०